कूपाधस्ताच्च नागेन पीनाहे कुञ्जरेण च ॥ २२ ॥
वृक्षप्रपाताच्च भयं मूषिकेभ्यश्च पञ्चमम् ।
मधुलोभान्मधुकरैः षष्ठमाहुर्महद्भयम् ॥ २३ ॥
एवं स वसते तत्र क्षिप्तः संसारसागरे ।
न चैव जीविताशायां निर्वेदमुपगच्छति ॥२४॥ [१४५]

इति श्रीमहाभारते शतसाहस्र्यां संहितायां वैयासिक्यां स्त्रीपर्वणि जलप्रदानिकपर्वणि
विशोककरणे पंचमोऽध्यायः॥ ५ ॥

धृतराष्ट्र उवाच- अहो खलु महद्दुःखं कृच्छ्रवासश्च तस्य ह ।
कथं तस्य रतिस्तत्र तुष्टिर्वा वदतां वर ॥ १ ॥
स देशः क नु यत्रासौ वसते धर्मसङ्कटे ।
कथं वा स विमुच्येत नरस्तस्मान्महाभयात् ॥ २ ॥
एतन्मे सर्वमाचक्ष्व साधु चेष्टामहे तदा ।
कृपा मे महती जाता तस्याभ्युद्धरणेन हि ॥ ३ ॥

विदुर उवाच- उपमानमिदं राजन्मोक्षविद्भिरुदाहृतम् ।
सुकृतं विन्दते येन परलोकेषु मानवः ॥ ४ ॥
उच्यते यत्तु कान्तारं महासंसार एव सः ।
वनं दुर्गं हि यच्चैतत्संसारगहनं हि तत् ॥ ५ ॥

आशा न छूटी, भयानक सांप, घोर स्त्री, वनके जन्तु, नीचेवाला सांप, ऊपर वाला हाथी, लता काटनेवाले दोनों मूसे और मधुमक्खी इन छह महाभयोंको भूलकर भी वह ब्राह्मण केवल शहतके स्वादको लेने लगा, और जीनेसे निराश न हुआ और इस ही प्रकार कूवेरूपी संसारमें पडा रहा। (२—२४) [१४५]

स्त्रीपर्वमें पांच अध्याय समाप्त ।

स्त्रीपर्वमें छः अध्याय ।

महाराज धृतराष्ट्र बोले, हे कहनेवालोंमें श्रेष्ठ विदुर ! कष्टकी बात है कि वह ब्राह्मण महाकष्टमें पडा रहा वह वहां कैसे प्रसन्न और तृप्त होता था, वह देश कहां है, जहां ब्राह्मण धर्मके सङ्कटमें पडा था, वह उस दुःखसे कैसे छूटेगा, मुझे उसके ऊपर बहुत कृपा आई है, तुम यह मुझसे सब वर्णन करो। (१-३)

विदुर बोले, हे महाराज ! मोक्ष जाननेवाले महात्माओंने यह वृत्तान्त कहा है, इससे मनुष्यका परलोकमें कल्याण होता है। हमने जो भयानक वन कहा, वही घोर संसार है। जङ्गली जन्तु

ये च ते कथिता व्याला व्याधयस्ते प्रकीर्तिताः ।
या सा नारी बृहत्काया अध्यतिष्ठत तत्र वै ॥ ६ ॥
तामाहुस्तु जरां प्राज्ञा रूपवर्णविनाशिनीम् ।
यस्तत्र कूपो नृपते स तु देहः शरीरिणाम् ॥ ७ ॥
यस्तत्र वसतेऽधस्तान्महाहिः काल एव सः ।
अन्तकः सर्वभूतानां देहिनां सर्वहार्यसौ ॥ ८ ॥
कूपमध्ये च या जाता वल्ली यत्र स मानवः ।
प्रताने लम्बते लग्नो जीविताशा शरीरिणाम् ॥ ९ ॥
स यस्तु कूपवीनाहे तं वृक्षं परिसर्पति ।
षड्वक्त्रः कुञ्जरो राजन्स तु संवत्सरः स्मृतः ॥ १० ॥
मुखानि ऋतवो मासाः पादा द्वादशकीर्तिताः ।
ये तु वृक्षं निकृन्तन्ति मूषिकाः पन्नगास्तथा ॥ ११ ॥
रात्र्यहानि तु तान्याहुर्भूतानां परिचिन्तकाः ।
ये ते मधुकरास्तत्र कामास्ते परिकीर्तिताः ॥ १२ ॥
यास्तु ता बहुशो धाराः स्रवन्ति मधुनिस्रवम् ।
तां स्तु कामरसान्विद्याद्यत्र मज्जन्ति मानवाः ॥ १३ ॥
एवं संसारचक्रस्य परिवृत्तिं विदुर्बुधाः ।
येन संसारचक्रस्य पाशांश्छिन्दन्ति वै बुधाः ॥ १४ ॥ [१५९]

इति श्रीमहाभारते शतसाहस्र्यां संहितायां वैयासिक्यां स्त्रीपर्वणि जलप्रदानिकपर्वणि विशोककरणे षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥

---

कहे वे सब रोग हैं, बडी शरीरवाली जो स्त्री कही वह यौवन और रूप नाश करनेवाला बुढापा है, जो सांप कहा सो शरीरमें नीचे रहनेवाला सांप काल है, वह सब शरीरधारियोंका नाश करता है, उस कूवेमें जो घास लटकती है, जिस को मनुष्य पकडकर लटक रहा है; वही अवस्था जीनेकी आशा है, जो इस वृक्षकी ओर छह मुखवाला हाथी दौडा आता है, वही वर्ष है; ६ ऋतु उसके मुख और चार महीने उसके पैर हैं और जो मूसे उस वृक्षको काट रहे हैं, पण्डित, उन्हें दिन रात कहे हैं; इसमें जो सहत की मक्खी है, वे अभिलाष हैं; जो सहत-की धार बहती है, वेही इच्छाओंके रस हैं; मनुष्य उसीमें डूबता और उछलता है। पण्डितोंने इस प्रकार इस संसार चक्रका वर्णन किया है, इसी प्रकार प-

धृतराष्ट्र उवाच—अहोऽभिहितमाख्यानं भवता तत्त्वदर्शिना।
भूय एव तु मे हर्षः श्रुत्वा वागमृतं तव ॥ १ ॥
विदुर उवाच— शृणु भूयः प्रवक्ष्यामि मार्गस्यैतस्य विस्तरम्।
यच्छ्रुत्वा विप्रमुच्यन्ते संसारेभ्यो विचक्षणाः॥ २ ॥
यथा तु पुरुषो राजन्दीर्घमध्वानमास्थितः।
क्वचित्क्वचिच्छ्रमाच्छ्रान्तः कुरुते वासमेव वा ॥ ३ ॥
एवं संसारपर्याये गर्भवासेषु भारत।
कुर्वन्ति दुर्बुधा वासं मुच्यन्ते तत्र पण्डिताः ॥ ४ ॥
तस्मादध्वानमेवैतमाहुः शास्त्रविदो जनाः।
यत्तुसंसारगहनं वनमाहुर्मनीषिणः ॥ ५ ॥
सोऽयं लोकसमावर्त्तो मर्त्यानां भरतर्षभ।
चराणां स्थावराणां च न गृध्येत्तत्र पण्डितः ॥ ६ ॥
शारीरा मानसाश्चैव मर्त्यानां ये तु व्याधयः।
प्रत्यक्षाश्च परोक्षाश्च ते व्यालाः कथिता बुधैः ॥ ७ ॥
क्लिश्यमानाश्च तैर्नित्यं वार्यमाणाश्च भारत।

---

ण्डित लोग संसारकी फांसी काटकर सुख पाते हैं। (४—१४) [ १५९ ]

स्त्रीपर्वमें छः अध्याय समाप्त।

स्त्रीपर्वमें सात अध्याय।

महाराज धृतराष्ट्र बोले, हे विदुर! तुम बहुत पण्डित हो, तुमने जो मित्रके समान वचन कहे इनको सुनकर मैं बहुत प्रसन्न हुआ, अब तुम कुछ और वर्णन करो। ( १ )

विदुर बोले, हे राजन्! अब हम इस ही विषयको फिर विस्तारसे वर्णन करते हैं, आप सुनिये इस ही तत्वको जानकर पण्डित लोग संसारबन्धनसे छूट जाते हैं, जैसे मनुष्य बहुत दूरके मार्गको चला जाता है और थक थक-कर कहीं कहीं बैठ जाता है। हे भारत! इसही प्रकार मनुष्य गर्भवासमें आकर मूर्ख फिर भी उसी बन्धनमें पडते हैं और पण्डित लोग उसी बन्धनको काट-कर सुख भोगते हैं, जिस संसारको वन-रूपसे वर्णन किया था; उसीको यहां पर मार्ग कहा हैं। (२-५)

हे भरतसिंह! चर और अचर जी-वोंसे भरा हुआ यह लोक अनेक चक्रके समान है, पण्डित इस संसारकी कभी भी इच्छा नहीं करते, इस जगत्में जिन मनुष्योंको संसारमें मन और शरीरके रोग होते हैं, वेही सांप हैं। हे भारत!

स्वकर्मभिर्महाव्यालैर्नोद्विजन्त्यल्पबुद्धयः ॥ ८ ॥
अथापि तैर्विमुच्येत व्याधिभिः पुरुषो नृप ।
आवृणोत्येव तं पश्चाज्जरा रूपविनाशिनी ॥ ९ ॥
शब्दरूपरसस्पर्शैर्गन्धैश्च विविधैरपि ।
मज्जमांसमहापङ्के निरालम्बे समन्ततः ॥ १० ॥
संवत्सराश्च मासाश्च पक्षाहोरात्रसन्धयः ।
क्रमेणास्योपयुञ्जन्ति रूपमायुस्तथैव च ॥ ११ ॥
एते कालस्य निधयो नैतान् जानन्ति दुर्बुधाः ।
धात्राऽभिलिखितान्याहुः सर्वभूतानि कर्मणा ॥ १२ ॥
रथः शरीरं भूतानां सत्वमाहुस्तु सारथिम् ।
इन्द्रियाणि हयानाहुः कर्मबुद्धिस्तु रश्मयः ॥ १३ ॥
तेषां हयानां यो वेगं धावतामनुधावति ।
स तु संसारचक्रेऽस्मिंश्चक्रवत्परिवर्तते ॥ १४ ॥
यस्तान्संयमते बुद्ध्या संयतो न निवर्तते ।
ये तु संसारचक्रेऽस्मिंश्चक्रवत्परिवर्तिते ॥ १५ ॥
भ्रममाणा न मुह्यन्ति संसारे न भ्रमन्ति ते ।

उन सांपोंसे मनुष्य बार बार दुःख पाता है, और बार बार कर्मोंके वशमें होकर फिर वही कर्म करता है, उन्हें छोडनेकी इच्छा नहीं करता है, इसीसे मनुष्य सदा मूर्ख बना रहता है, यदि उनसे भी मनुष्य किसी प्रकार बच जांय, तो रूप और यौवन नाश करनेवाले बुढापेसे किसी प्रकार नहीं बच सक्ता। शब्द, रूप, रस, गन्ध और अनेक प्रकारके स्पर्शके वशमें होकर मांस और चर्बीके भयानक कीचडमें फसता है, वर्ष, महीने, पक्ष, रात्रि, दिन और सन्ध्या ही क्रमसे मनुष्यको रूप और आयुको नष्ट करते हैं, यही समयका विचार है, मूर्ख लोग उसे नहीं जानते। ब्रह्माने, पहिले ही सब सुख, दुःख अवस्था बुढापा और रोग लिख दिये हैं, शरीर रथ, मन सारथी, इन्द्रिय घोडे, बुद्धि और कर्म रास है, जो इस रथमें बैठनेवाला अर्थात् जीव उन दौडते हुए घोडोंके सङ्ग दौडता है, वह संसार चक्रमें चाकके समान घूमता है, जो पण्डित अपनी बुद्धिसे उन घोडोंको अपने वशमें रखकर घूमते हुए इस संसार चक्रमें आप स्थिर होता है, और किसी प्रकार मोहमें नहीं पडता वह उस

संसारे भ्रमतां राजन् दुःखमेतद्धि जायते ॥ १६ ॥
तस्मादस्य निवृत्त्यर्थं यत्नमेवाचरेद् बुधः ।
उपेक्षा नात्र कर्तव्या शतशाखः प्रवर्धते ॥ १७ ॥
यतेन्द्रियो नरो राजन् क्रोधलोभनिराकृतः ।
सन्तुष्टः सत्यवादी यः स शान्तिमधिगच्छति॥ १८ ॥
याम्यमाहू रथं ह्येनं मुह्यन्ते येन दुर्बुधाः ।
स चैतत्प्राप्नुयाद्राजन्यत्त्वं प्राप्तो नराधिप ॥ १९ ॥
अनुतर्षुलमेवैतद्दुःखं भवति मारिष ।
राज्यनाशं सुहृन्नाशं सुतनाशं च भारत ।
साधुः परमदुःखानां दुःखभैषज्यमाचरेत् ॥ २० ॥
ज्ञानौषधमवाप्येह दूरपारं महौषधम् ।
छिन्द्याद्दुःखमहाव्याधिं नरः संयतमानसः ॥ २१ ॥
न विक्रमो न चाप्यर्थो न मित्रं न सुहृज्जनः ।
तथोन्मोचयते दुःखाद्यथाऽऽत्मा स्थिरसंयमः ॥ २२ ॥
तस्मान्मैत्रं समास्थाय शीलमापद्य भारत ।
दमस्त्यागोऽप्रमादश्च ते त्रयो ब्रह्मणो हयाः ॥ २३ ॥

घूमनेसे बचता है । (५-१५)

हे राजन् ! संसारमें घूमनेवालोंको बार बार यही दुःख भोगने पडते हैं, इसलिये पण्डित इनको छोडनेहीका उपाय करे, इसके छोडनेमें विलम्ब नहीं करना चाहिये, क्यों कि विलम्ब करनेसे यह वृक्ष बढता ही जाता है । हे राजन् ! जो मनुष्य इन्द्रियोंको वशमें करके क्रोध और लोभको छोड देता है, सन्तोष करके सत्य बोलता है, वही शान्ती और सुख पाता है । ( १५-१८ )

हे महाराज ! यह शरीर यमराजका रथ है, इसमें बैठकर मूर्ख लोग पागल होजाते हैं और उनही दुःखोंमें पडते हैं, जिनमें आप पडे हैं । पुत्र, राज्य और मित्रोंका नाश होना ये सब दुःख उन्हें ही होते हैं । जो बहुत लोभ करते हैं, इसलिये पण्डितको उचित है कि अपने दुःखोंकी ओषधि करे, संसाररूपी रोगकी औषधि मनुष्य अपने मनको वशमें करके करे । इसकी औषधि ब्रह्मज्ञान ही है, मनुष्यको जैसे मनकी स्थिरता शक्ति उसको जैसे छुडा सक्ती है, तैसे बल, धन, मित्र और बन्धु, बान्धव नहीं छुडा सकते । इसलिये आप अपने मनको स्थिर करके सावधान हूजिये ।

शीलरश्मिसमायुक्तः स्थितो यो मानसे रथे ।
त्यक्त्वा मृत्युभयं राजन्ब्रह्मलोकं स गच्छति ॥ २४ ॥
अभयं सर्वभूतेभ्यो यो ददाति महीपते ।
स गच्छति परं स्थानं विष्णोः पदमनामयम् ॥ २५ ॥
न तत्क्रतुसहस्रेण नोपवासैश्च नित्यशः ।
अभयस्य च दानेन यत्फलं प्राप्नुयान्नरः ॥ २६ ॥
न ह्यात्मनः प्रियतरं किञ्चिद्भूतेषु निश्चितम् ।
अनिष्टं सर्वभूतानां मरणं नाम भारत ॥ २७ ॥
तस्मात्सर्वेषु भूतेषु दया कार्या विपश्चिता ।
नानामोहसमायुक्ता बुद्धिजालेन संवृताः ॥ २८ ॥
असूक्ष्मदृष्टयो मन्दा भ्राम्यन्ते तत्र तत्र ह ।
सुसूक्ष्मदृष्टयो राजन्व्रजन्ति ब्रह्म शाश्वतम् ॥ २९ ॥ [१८८]

इति श्रीमहाभारते शतसाहस्र्यां संहितायां वैयासिक्यां स्त्रीपर्वणि जलप्रदानिकपर्वणि विशोककरणे सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥

वैशम्पायन उवाच—विदुरस्य तु तद्वाक्यं निशम्य कुरुसत्तमः ।
पुत्रशोकाभिसन्तप्तः पपात भुवि मूर्च्छितः ॥ १ ॥

इन्द्रियोंको वशमें रखना, त्याग और सावधानी ये तीनों ब्रह्मके घोडे हैं, जो मनुष्य इन घोडोंकी लगामको पकडकर शीलरूपी रथमें बैठकर चलता है, वह मृत्युके डरको पार होके ब्रह्मलोकको चला जाता है। (१९-२४)

हे पृथ्वीनाथ! जो सब मनुष्योंको अभय दान करनेसे मनुष्यको फल मिलता है, वह सहस्रों यज्ञ और व्रत करनेसे भी नहीं मिलता है। ऐसी कोई बात नहीं है, जो निश्चय करके मनुष्यकी हित कही जाय। परन्तु सब मनुष्योंके लिये मरना ही अहित है, इसलिये पण्डित मनुष्यको उचित है, कि सदा प्राणियोंपर कृपा करै, परन्तु मूर्ख मनुष्य अनेक प्रकारके मोह और बुद्धिके जालमें फंसकर संसारमें घूमते हैं, परन्तु पण्डित संसारको छोडकर सनातन ब्रह्मको प्राप्त होते है। (२४-२९) [१८८]

स्त्रीपर्वमें सात अध्याय समाप्त

स्त्रीपर्वमें आठ अध्याय।

श्रीवैशम्पायन मुनि बोले, हे राजन् जनमेजय! कुरुकुलराज धृतराष्ट्र विदुरके ऐसे वचन सुन पुत्रोंके शोकसे व्याकुल होकर मूर्च्छा खाकर पृथ्वीमें गिर पडे। राजाको पृथ्वीमें पडे और मूर्च्छि-

तं तथा पतितं भूमौ निःसंज्ञं प्रेक्ष्य बान्धवाः।
कृष्णद्वैपायनश्चैव क्षत्ता च विदुरस्तथा ॥ २ ॥
सञ्जयः सुहृदश्चान्ये द्वाःस्था ये चास्य संमताः।
जलेन सुखशीतेन तालवृन्तैश्च भारत ॥ ३ ॥
पस्पर्शुश्च करैर्गात्रं वीज्यमानश्च यत्नतः।
आश्वास्य तु चिरं कालं धृतराष्ट्रं तथागतम् ॥ ४ ॥
अथ दीर्घस्य कालस्य लब्धसंज्ञो महीपतिः।
विललाप चिरं कालं पुत्राधिभिरभिप्लुतः ॥ ५ ॥
धिगस्तु खलु मानुष्यं मानुषेषु परिग्रहे।
यतो मूलानि दुःखानि सम्भवन्ति मुहुर्मुहुः ॥ ६ ॥
पुत्रनाशेऽर्थनाशे च ज्ञातिसम्बन्धिनामथ।
प्राप्यते सुमहद्दुःखं विषाग्निप्रतिमं विभो ॥ ७ ॥
येन दह्यन्ति गात्राणि येन प्रज्ञा विनश्यति।
येनाभिभूतः पुरुषो मरणं बहु मन्यते ॥ ८ ॥
तदिदं व्यसनं प्राप्तं मया भाग्यविपर्ययात्।
तस्यान्तं नाधिगच्छामि ऋते प्राणविमोक्षणात् ॥ ९ ॥
तथैवाहं करिष्यामि अद्यैव द्विजसत्तम।
इत्युक्त्वा तु महात्मानं पितरं ब्रह्मवित्तमम् ॥ १० ॥

त देखकर सब बान्धव, श्रीकृष्णद्वैपायन वेदव्यास, विदुर, और सञ्जय आदि सब मन्त्री उनके ऊपर ठंडा जल छिड़कने लगे, बहुत देरमें बहुत यत्न करनेसे राजा धृतराष्ट्र चैतन्य होकर पुत्रोंके शोकसे व्याकुल होकर बहुत देर तक रोते रहे। फिर कहने लगे कि, मनुष्य जन्मको धिक्कार है, विशेष कर गृहस्थों को; क्यों कि बार बार गृहस्थोंको दुःख ही भोगना होता है। देखो पुत्र, धन, जाति और संबन्धियोंका नाश होनेसे दुःख और विषाग्निके समान महादुःख भोगने पडते हैं। जिनको सहते सहते शरीर जलने लगते और बुद्धिका नाश होजाता है, उस समय जीनेसे मरना अच्छा समझते हैं। आज प्रारब्ध उलटी होनेसे मुझे भी वैसाही भयानक दुःख हुवा है। मुझे निश्चय होता है, कि, विना प्राण छोडे इस दुःखके पार नहीं जा सकूंगा, हे ब्राह्मणश्रेष्ठ व्यास मुने! अब मैं अपना प्राण छोड दूंगा। (१-९)

महात्मा वेद जाननेवालोंमें श्रेष्ठ

धृतराष्ट्रोऽभवन्मूढः सशोकं परमं गतः ।
अभूच्च तूष्णीं राजाऽसौ ध्यायमानो महीपते ॥ ११ ॥
तस्य तद्वचनं श्रुत्वा कृष्णद्वैपायनः प्रभुः ।
पुत्रशोकाभिसन्तप्तं पुत्रं वचनमब्रवीत् ॥ १२ ॥

व्यास उवाच— धृतराष्ट्र महाबाहो यत्त्वां वक्ष्यामि तच्छृणु ।
श्रुतवानसि मेधावी धर्मार्थकुशलः प्रभो ॥ १३ ॥
न तेऽस्त्यविदितं किञ्चिद्वेदितव्यं परन्तप ।
अनित्यतां हि मर्त्यानां विजानासि न संशयः॥ १४ ॥
अध्रुवे जीवलोके च स्थाने वा शाश्वते सति ।
जीविते मरणान्ते च कस्माच्छोचसि भारत ॥ १५ ॥
प्रत्यक्षं तव राजेन्द्र वैरस्यास्य समुद्भवः ।
पुत्रं ते कारणं कृत्वा कालयोगेन कारितः ॥ १६ ॥
अवश्यं भवितव्ये च कुरूणां वैशसे नृप ।
कस्माच्छोचसि तान्शूरान् गतान्परमिकां गतिम् ॥१७॥
जानता च महाबाहो विदुरेण महात्मना ।

अपने पिता व्यासमुनीसे ऐसा कहकर राजा धृतराष्ट्र फिर शोकसे व्याकुल होकर अपने पुत्रोंका ध्यान करते हुए मूर्खके समान चुप होकर बैठ गये । (१०—११)

राजा धृतराष्ट्रको पुत्रशोकसे व्याकुल देखकर व्यासमुनि ऐसे वचन कहने लगे । (१२)

श्रीव्यासमुनि बोले, हे महाराज महाबाहु धृतराष्ट्र ! तुम बडे बुद्धिमान हो, तुमने अनेक कथा सुनी है, अब हम तुमसे जो कहते हैं सो सुनो । हे शत्रुनाशन ! जगत्में ऐसी कोई वस्तु नहीं है, जिसे तुम नहीं जानते । इसमें कुछ सन्देह नहीं है, कि तुम जगत्की अनित्यताको जानते हो; हे भारत ! इस अनित्य जीव लोकमें जीव अपने समयतकही निवास करता है तब तुम जीने और मरनेका शोच क्यों करते हो ? हे राजन् ! तुम्हारे देखते ही देखते समयके दुर्योग से यह वैर उत्पन्न होगया और दुर्योधन उसका कारण होगये । हे राजन् ! जो बात अवश्य होनेवाली होती है, वह कभी नहीं रुक सक्ती है । कुरुकुलमें युद्ध होने ही वाला था, इसलिये तुम शोच क्यों करते हो, उस युद्धमें जो वीर रहे थे सो सब स्वर्गको गये । हे महाबाहो ! सब बातोंको जाननेवाले महात्मा विदु-

यतितं सर्वयत्नेन शमं प्रति जनेश्वर ॥ १८ ॥
न च दैवकृतो मार्गः शक्यो भूतेन केनचित्।
घटताऽपि चिरं कालं नियन्तुमिति मे मतिः ॥ १९ ॥
देवतानां हि यत्कार्यं मया प्रत्यक्षतः श्रुतम्।
तत्तेहं सम्प्रवक्ष्यामि यथा स्थैर्यं भवेत्तव ॥ २० ॥
पुराऽहं त्वरितो यातः सभामैन्द्रीं जितक्लमः।
अपश्यं तत्र च तदा समवेतान्दिवौकसः ॥ २१ ॥
नारदप्रमुखाश्चापि सर्वे देवर्षयोऽनघ।
तत्र चापि मया दृष्टा पृथिवी पृथिवीपते ॥ २२ ॥
कार्यार्थमुपसम्प्राप्ता देवतानां समीपतः।
उपगम्य तदा धात्री देवानाह समागतान् ॥ २३ ॥
यत्कार्यं मम युष्माभिर्ब्रह्मणः सदने तदा।
प्रतिज्ञातं महाभागास्तच्छीघ्रं संविधीयताम् ॥ २४ ॥
तस्यास्तद्वचनं श्रुत्वा विष्णुर्लोकनमस्कृतः।
उवाच वाक्यं प्रहसन् पृथिवीं देवसंसदि ॥ २५ ॥
धृतराष्ट्रस्य पुत्राणां यस्तु ज्येष्ठः शतस्य वै।
दुर्योधन इति ख्यातः स ते कार्यं करिष्यति ॥ २६ ॥
तं च प्राप्य महीपालं कृतकृत्या भविष्यसि।

---

रने शान्तिके लिये बहुत यत्न भी किये, परन्तु कोई मनुष्य बहुत दिनतक बहुत यत्न करनेपर भी प्रारब्धको नहीं रोक सक्ता, हमने जो देवतोंकी बात अपने कानसे सुनी थी सो तुमसे कहते हैं, उसके सुननेसे तुम कुछ सावधान होगे। (१३-२०)

पहिले मैं एकदिन बहुत शीघ्रतासे सावधान होकर इन्द्रकी सभामें गया, वहां जाकर सब देवतोंको इकठे देखा। हे पापरहित! वहां नारद आदि सब देव ऋषि भी बैठे थे, मैंने वहां पृथ्वीको भी देखा, पृथ्वी कुछ कामके लिये देवतोंके यहां गई थी, उसने सब देवतोंसे कहा, तुम लोगोंने जो मेरे काम के लिये कहा था, और धर्मसे जो प्रतिज्ञा की थी, उसे सत्य करो। पृथ्वीके ऐसे वचन सुन देवतोंकी सभामें बैठे हुए जगत् वन्दित विष्णु हंसकर पृथ्वीसे बोले, हे पृथ्वी! जो धृतराष्ट्रके सौ बेटोंमें बडा दुर्योधन है, वह तुम्हारे कामको सिद्ध करेगा, उस ही राजासे

तस्यार्थे पृथिवीपालाः कुरुक्षेत्रसमागताः ॥ २७ ॥
अन्योन्यं घातयिष्यन्ति दृढैः शस्त्रैः प्रहारिणः।
ततस्ते भविता देवि भारस्य युधि नाशनम् ॥ २८ ॥
गच्छ शीघ्रं स्वकं स्थानं लोकान्धारय शोभने।
य एष ते सुतो राजन् लोकसंहारकारणात् ॥ २९ ॥
कलेरंशः समुत्पन्नो गान्धार्या जठरे नृप।
अमर्षी चपलश्चापि क्रोधनो दुष्प्रसाधनः ॥ ३० ॥
दैवयोगात्समुत्पन्ना भ्रातरश्चास्य तादृशाः।
शकुनिर्मातुलश्चैव कर्णश्च परमः सखा ॥ ३१ ॥
समुत्पन्ना विनाशार्थं पृथिव्यां सहिता नृपाः।
यादृशो जायते राजा तादृशोऽस्य जनो भवेत् ॥३२॥
अधर्मो धर्मतां याति स्वामी चेद्धार्मिको भवेत्।
स्वामिनो गुणदोषाभ्यां भृत्याः स्युर्नात्रसंशयः ॥३३॥
दुष्टं राजानमासाद्य गतास्ते तनया नृप।
एतमर्थं महाबाहो नारदो वेद तत्त्ववित् ॥ ३४ ॥
आत्मापराधात्पुत्रास्ते विनष्टाः पृथिवीपते।

तुम्हारे सब काम सिद्ध होंगे; उसके लिये सब महाशस्त्रधारी राजा कुरुक्षेत्रमें इकट्ठे होकर एक दूसरेको मारेंगे। हे देवि! उस ही युद्धमें तुम्हारा भार उतरेगा, इसलिये तुम अपने घरको जावो और सब जगत्को धारण करो। हे राजन्! तुम्हारा बेटा दुर्योधन जगत्का नाश करनेके लिये गान्धारीके पेटसे उत्पन्न हुआ था, वह क्रोधी, चञ्चल, किसीकी बातको न माननेवाला और कलियुगका अवतार था, प्रारब्धसे उसके भाई, उसका मामा शकुनी और परममित्र कर्ण भी वैसे ही उत्पन्न होगये थे, जब जैसा राजा होता है, तब उसके सब मनुष्य भी वैसे ही होजाते हैं। सब राजा जगत्के नाश करनेहीको इकट्ठे हुए थे। (२९-३२)

जब राजा धर्मात्मा होता है, तब अधर्मी भी धर्मात्मा होजाते हैं, इसमें कुछ सन्देह नहीं, कि स्वामीके दोष और गुण नौकरमें भी आजाते हैं। हे राजन्! हे महाबाहो! दुष्ट राजा दुर्योधनके वशमें होकर तुम्हारे सब बेटे मारे गये। कुरुकुलका इस प्रकार नाश होगा, यह बात हमसे वेदका तत्त्व जाननेवाले नारद पहिले ही कह गये थे। हे पृथ्वीनाथ!

मा तान् शोचस्व राजेन्द्र न हि शोकेऽस्ति कारणम्॥३५॥
न हि ते पाण्डवाः स्वल्पमपराध्यन्ति भारत।
पुत्रास्तव दुरात्मानो यैरियं घातिता मही ॥ ३६ ॥
नारदेन च भद्रं ते पूर्वमेव न संशयः।
युधिष्ठिरस्य समितौ राजसूये निवेदितम् ॥ ३७ ॥
पाण्डवाः कौरवाः सर्वे समासाद्य परस्परम्।
न भविष्यन्ति कौन्तेय यत्ते कृत्यं तदाचर ॥ ३८ ॥
नारदस्य वचः श्रुत्वा तदाऽशोचन्त पाण्डवाः।
एवं ते सर्वमाख्यातं देवगुह्यं सनातनम् ॥ ३९ ॥
कथं ते शोकनाशः स्यात्प्राणेषु च दया प्रभो।
स्नेहश्च पाण्डुपुत्रेषु ज्ञात्वा दैवकृतं विधिम् ॥ ४० ॥
एष चार्थो महाबाहो पूर्वमेव मया श्रुतः।
कथितो धर्मराजस्य राजसूये क्रतूत्तमे ॥ ४१ ॥
यतितं धर्मपुत्रेण मया गुह्ये निवेदिते।
अविग्रहे कौरवाणां दैवं तु बलवत्तरम् ॥ ४२ ॥
अनतिक्रमणीयो हि विधी राजन्कथञ्चन।
कृतान्तस्य तु भूतेन स्थावरेण चरेण च ॥ ४३ ॥
भवान्धर्मपरो यत्र बुद्धिश्रेष्ठश्च भारत।

तुम्हारे पुत्रोंकि ही देखते नाश हुआ, इसलिये तुम उनका शोक मत करो। क्यों कि शोकसे कुछ होता नहीं। (३३-३५)

हे भारत! तुम्हारे दुष्ट पुत्रोंने इस जगत्का नाश किया, अब भी पाण्डव तुम्हारा कुछ अपराध नहीं करेंगे। हे राजन्! तुम्हारा कल्याण हो। युधिष्ठिरकी राजसूय यज्ञमें नारदने ये सब पहिले ही कह दिया था, कि कौरव और पाण्डव परस्पर लडके मर जांयगे, इसलिये जो तुम्हे करना होय सो करलो। नारदके ऐसे वचन सुन पाण्डवोंने उस ही समय बहुत शोच किया था, हमने ये सब गुप्त बात तुमसे कही। अब तुम ये सब प्रारब्धसे हुआ ऐसा विचार कर शोक छोड दो, सब पर कृपा करो। हे महाबाहो! हमने युधिष्ठिरके राजसूय यज्ञमें ये सब समाचार पहिले ही सुना था, जब मैंने यह गुप्त बात युधिष्ठिरसे कही थी, तबीसे उन्होंने शान्तिके लिये बहुत यत्न किया, परन्तु प्रारब्ध बडी ही बलवान है; इसे कोई कभी नांघ नहीं

मुह्यते प्राणिनां ज्ञात्वा गतिं चागतिमेव च ॥ ४४ ॥
त्वां तु शोकेन सन्तप्तं मुह्यमानं मुहुर्मुहुः ।
ज्ञात्वा युधिष्ठिरो राजा प्राणानपि परित्यजेत् ॥ ४५ ॥
कृपालुर्नित्यशो वीरस्तिर्यग्योनिगतेष्वपि ।
स कथं त्वयि राजेन्द्र कृपां नैव करिष्यति ॥ ४६ ॥
मम चैव नियोगेन विधेश्चाप्यनिवर्तनात् ।
पाण्डवानां च कारुण्यात्प्राणान्धारय भारत ॥ ४७ ॥
एवं ते वर्तमानस्य लोके कीर्तिर्भविष्यति ।
धर्मार्थः सुमहांस्तात तप्तं स्याच्च तपश्चिरात् ॥ ४८ ॥
पुत्रशोकसमुत्पन्नं हुताशं ज्वलितं यथा ।
प्रज्ञाऽम्भसा महाभाग निर्वापय सदा सदा ॥ ४९ ॥
वैशम्पायन उवाच- तच्छ्रुत्वा तस्य वचनं व्यासस्यामिततेजसः ।
मुहूर्तं समनुध्यायन्धृतराष्ट्रोऽभ्यभाषत ॥ ५० ॥
महता शोकजालेन प्रणुन्नोऽस्मि द्विजोत्तम ।
नात्मानमवबुध्यामि मुह्यमानो मुहुर्मुहुः ॥ ५१ ॥
इदं तु वचनं श्रुत्वा तव देव नियोगजम् ।
धारयिष्याम्यहं प्राणान् घटिष्ये न तु शोचितुम् ॥ ५२ ॥

---

सकता, सब चर और अचर यमलोकको जायगे, तब तुम ऐसे धर्मात्मा बुद्धिमानों को प्राणियोंकी गति और अगति जानकर भी ऐसा शोच होता है। तुमको बार बार शोकसे व्याकुल देखकर राजा युधिष्ठिर प्राणतक भी दे सक्ते हैं। (३६—४५)

हे राजेन्द्र! जो वीर राजा युधिष्ठिर सदा पशुवोंपर भी कृपा करते हैं, सो तुम्हारे ऊपर कृपा क्यों न करेंगे? हे भारत! मेरे कहनेसे प्रारब्धके वश और पाण्डवोंकी कृपासे तुम प्राणोंको धारण करो। हे तात! ऐसा करनेसे जगत्में तुम्हारी बहुत कीर्ति होगी। धर्म, अर्थ और तपकी बहुत वृद्धि होगी, तुम इस आगके समान जलते हुए पुत्रशोकको बुद्धिरूपी पानीसे बुझा देवो। (४६-४९)

श्रीवैशम्पायन मुनि बोले, महातेजस्वी व्यासके ऐसे वचन सुन राजा धृतराष्ट्र थोडी देरतक शोच करके ऐसा बोले, हे ब्राह्मणश्रेष्ठ! मैं महाशोकजाल में फसा हूं, इसलिये मुझे कुछ ज्ञान नहीं होता, मैं बार बार मूर्च्छित होता हूं, हे देव! अब आपके वचन सुनकर

एतच्छ्रुत्वा तु वचनं व्यासः सत्यवतीसुतः ।
धृतराष्ट्रस्य राजेन्द्र तत्रैवान्तरधीयत ॥ ५३ ॥ [ २४१ ]

इति श्रीमहाभारते शतसाहस्र्यां संहितायां वैयासिक्यां स्त्रीपर्वणि जलप्रदानिकपर्वणि

धृतराष्ट्रविशोककरणे अष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥

जनमेजय उवाच- गते भगवति व्यासे धृतराष्ट्रो महीपतिः ।
किमचेष्टत विप्रर्षे तन्मे व्याख्यातुमर्हसि ॥ १ ॥
तथैव कौरवो राजा धर्मपुत्रो महामनाः ।
कृपप्रभृतयश्चैव किमकुर्वत ते त्रयः । ॥ २ ॥
अश्वत्थाम्नः श्रुतं कर्म शापश्चान्योन्यकारितः ।
वृत्तान्तमुत्तरं ब्रूहि यदभाषत सञ्जयः ॥ ३ ॥
वैशम्पायन उवाच-हते दुर्योधने चैव हते सैन्ये च सर्वशः ।
सञ्जयो विगतप्रज्ञो धृतराष्ट्रमुपस्थितः ॥ ४ ॥
सञ्जय उवाच— आगम्य नानादेशेभ्यो नानाजनपदेश्वराः ।
पितृलोकगता राजन् सर्वे तव सुतैः सह ॥ ५ ॥
याच्यमानेन सततं तव पुत्रेण भारत ।
घातिता पृथिवी सर्वा वैरस्यान्तं विधित्सता ॥ ६ ॥

---

मैं शोक छोड़ने और मन सावधान करनेका यत्न करूंगा। राजा धृतराष्ट्रके ऐसे वचन सुन सत्यवतीके पुत्र व्यास मुनि वहीं अन्तर्धान होगये। (५०-५३)

स्त्री पर्वमें आठ अध्याय समाप्त। [२४१]

स्त्री पर्वमें नौ अध्याय।

महाराज जनमेजय बोले, हे ब्राह्मण-श्रेष्ठ वैशम्पायन मुने, जब धृतराष्ट्रके पास भगवान वेदव्यास चले गये, तब उन्होंने क्या किया? कुरुकुलश्रेष्ठ महात्मा धर्मराज युधिष्ठिरने तथा बचे हुए कृपाचार्य, अश्वत्थामा और कृतवर्माने क्या किया सो कहिये। हमने अश्वत्थामा और श्रीकृष्णके परस्पर शापकी कथा सुनी इसके पश्चात् सञ्जयने राजा धृतराष्ट्रसे क्या कहा सो कहिये। (१-३)

श्रीवैशम्पायन मुनि बोले, हे राजन् जनमेजय! जब राजा दुर्योधन मारे गये और सब सेनाका नाश हो चुका तब सञ्जय शोकसे व्याकुल होकर राजा धृतराष्ट्रके पास आकर कहने लगे। सञ्जय बोले, हे राजन्! अनेक देशोंके राजा कुरुक्षेत्रमें इकट्ठे होकर तुम्हारे पुत्रोंके सहित मारे गये। अनेक बार पाण्डवोंने पृथ्वी मांगी तो भी दुर्योधनने वैरका अन्त करनेके लिये ये सब जगत्का

पुत्राणामथ पौत्राणां पितॄणां च महीपते।
आनुपूर्व्येण सर्वेषां प्रेतकार्याणि कारय ॥ ७ ॥
वैशम्पायन उवाच- तच्छ्रुत्वा वचनं घोरं सञ्जयस्य महीपतिः।
गतासुरिव निश्चेष्टो न्यपतत्पृथिवीतले ॥ ८ ॥
तं शयानमुपागम्य पृथिव्यां पृथिवीपतिम्।
विदुरः सर्वधर्मज्ञ इदं वचनमब्रवीत् ॥ ९ ॥
उत्तिष्ठ राजन् किं शेषे मा शुचो भरतर्षभ।
एषा वै सर्वसत्वानां लोकेश्वरपरा गतिः ॥ १० ॥
अभावादीनि भूतानि भावमध्यानि भारत।
अभावनिधनान्येव तत्र का परिदेवना ॥ ११ ॥
न शोचन् मृतमन्वेति न शोचन् म्रियते नरः।
एवं सांसिद्धिके लोके किमर्थमनुशोचसि ॥ १२ ॥
अयुध्यमानो म्रियते युध्यमानस्तु जीवति।
कालं प्राप्य महाराज न कश्चिदतिवर्तते ॥ १३ ॥
कालः कर्षति भूतानि सर्वाणि विविधानि च।
न कालस्य प्रियः कश्चिन्न द्वेष्यः कुरुसत्तम ॥ १४ ॥

---

नाश कराया, अब आप क्रमसे बेटे, पोते, पिता, बन्धु और बान्धवोंके प्रेत-कर्म कीजिये। (४-७)

श्रीवैशम्पायन मुनि बोले, सञ्जयके ऐसे भयानक वचन सुनते ही राजा धृतराष्ट्र मरे हुए मनुष्यके समान मूर्च्छित होकर पृथ्वीमें गिर पडे। राजाको पृथ्वीमें पडा देख सब धर्म जाननेवाले विदुर उनके पास आकर ऐसा वचन कहने लगे, हे भरतकुलश्रेष्ठ महाराज! आप क्या पृथ्वीमें पडे हैं, उठिये और कुछ शोच न कीजिये। हे लोकनाथ! जगत्के सब प्राणियोंकी यही दशा होती है, हे राजन्! जगत् पहिले नहीं था, केवल बीचमें हो गया है और अन्तमें भी नहीं रहेगा; इसलिये उसका शोच क्यों करना? कोई रोनेसे मरे हुएके सङ्ग नहीं जाता, न रोनेसे मरा हुआ मिलता ही है, इसलिये आप शोच क्यों करते हैं? (८-१२)

कभी ऐसा होता है, कि मनुष्य विना युद्ध किये ही मर जाता है और कभी युद्ध करनेसे भी बचता है परन्तु काल आनेसे कोई नहीं बचता, कालका कोई मित्र या शत्रु नहीं है, इसलिये वह सबहीका नाश करता है,-जैसे वायु

*

यथा वायुस्तृणाग्राणि संवर्तयति सर्वतः ।
तथा कालवशं यान्ति भूतानि भरतर्षभ ॥ १५ ॥
एकसार्थप्रयानानां सर्वेषां तत्र गामिनाम् ।
यस्य कालः प्रयात्यग्रे तत्र का परिदेवना ॥ १६ ॥
यांश्चापि निहतान्युद्धे राजंस्त्वमनुशोचसि ।
न शोच्या हि महात्मानः सर्वे ते त्रिदिवं गताः॥१७॥
न यज्ञैर्दक्षिणावद्भिर्न तपोभिर्न विद्यया ।
तथा स्वर्गमुपायान्ति यथा शूरास्तनुत्यजः ॥ १८ ॥
सर्वे वेदविदः शूराः सर्वे सुचरितव्रताः ।
सर्वे चाभिमुखाः क्षीणास्तत्र का परिदेवना ॥ १९ ॥
शरीराग्निषु शूराणां जुहुवुस्ते शराहुतीः ।
हूयमानान् शरांश्चैव सेहुरुत्तमपूरुषाः ॥ २० ॥
एवं राजंस्तवाचक्षे स्वर्ग्यं पन्थानमुत्तमम् ।
न युद्धादधिकं किञ्चित्क्षत्रियस्येह विद्यते ॥ २१ ॥
क्षत्रियास्ते महात्मानः शूराः समितिशोभनाः ।
आशिषं परमां प्राप्ता न शोच्याः सर्व एव हि॥ २२ ॥
आत्मनाऽऽत्मानमाश्वास्य मा शुचः पुरुषर्षभ ।
नाद्य शोकाभिभूतस्त्वं कार्यमुत्स्रष्टुमर्हसि ॥ २३ ॥ [२६४]

इति श्रीमहाभारते० वैयासिक्यां स्त्रीपर्वणि जलप्रदानिकपर्वणि विदुरवाक्ये नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥

तिनकोंको उडाया करता है, ऐसे ही कालके वशमें होकर सब प्राणी घुमा करते हैं । सबको वहीं जाना है परन्तु जिसका काल पहिले आता है, वही पहिले जाता है इसमें शोचनेका क्या काम है ? हे राजन् ! जिन युद्धमें मरे हुए महात्माओंका आप शोच करते हैं, वे शोचने योग्य नहीं थे, वे सब स्वर्गको गये । क्षत्रियोंको युद्धमें मरनेसे जो गति मिलती है सो दक्षिणा सहित यज्ञ, और अनेक तप करनेसे भी नहीं मिलती । इन वीरोंने शत्रुओंकी शरीररूपी अग्निमें बाणरूपी आहुती छोडी और तेज बाणों को सहा । हे राजन्! क्षत्रियोंके लिये युद्धसे बचकर और कोई स्वर्गका मार्ग नहीं है । सब महात्मा वीर क्षत्री उत्तम स्वर्गको गये इसलिये उनका शोच नहीं करना चाहिये । हे भरत-सिंह! आप अपनी बुद्धिसे अपना धीरज बांधिये, क्यों कि शोचसे व्याकुल होकर

वैशम्पायन उवाच-विदुरस्य तु तद्वाक्यं श्रुत्वा तु पुरुषर्षभः ।
युज्यतां यानमित्युक्त्वा पुनर्वचनमब्रवीत् ॥ १ ॥
धृतराष्ट्र उवाच—शीघ्रमानय गान्धारीं सर्वाश्च भरतस्त्रियः ।
वधूं कुन्तीमुपादाय याश्चान्यास्तत्र योषितः ॥ २ ॥
एवमुक्त्वा स धर्मात्मा विदुरं धर्मवित्तमम् ।
शोकविप्रहतज्ञानो यानमेवान्वपद्यत ॥ ३ ॥
गान्धारी पुत्रशोकार्ता भर्तुर्वचननोदिता ।
सह कुन्त्या यतो राजा सह स्त्रीभिरुपाद्रवत् ॥ ४ ॥
ताः समासाद्य राजानं भृशं शोकसमन्विताः ।
आमंत्र्यान्योन्यमीयुः स्म भृशमुच्चुकुशुस्ततः ॥ ५ ॥
ताः समाश्वासयत्क्षत्ता ताभ्यश्चार्ततरः स्वयम् ।
अश्रुकण्ठीः समारोप्य ततोऽसौ निर्ययौ पुरात् ॥ ६ ॥
ततः प्रणादः सञ्जज्ञे सर्वेषु कुरुवेश्मसु ।
आकुमारं पुरं सर्वमभवच्छोककर्शितम् ॥ ७ ॥
अदृष्टपूर्वा या नार्यः पुरा देवगणैरपि ।
पृथग्जनेन दृश्यन्ते तास्तदा निहतेश्वराः ॥ ८ ॥

आप कुछ न कर सकेंगे । (१३-२३)

स्त्रीपर्वमें नौ अध्याय समाप्त । [२६४]

स्त्रीपर्वमें दस अध्याय ।

श्रीवैशम्पायन मुनि बोले, हे राजन् जनमेजय ! विदुरके ऐसे वचन सुन राजा धृतराष्ट्र वाहन तैयार करनेकी आज्ञा देकर फिर ऐसा बोले, गान्धारी और कुन्तीके सहित कुरुकुलकी सब स्त्री और जितनी स्त्रियां वहां हैं उन सबको हमारे पास ले आओ, ऐसा कहकर राजा धृतराष्ट्र शोकसे व्याकुल होकर मूर्खके समान उठे और विदुरका हाथ पकडके वाहनकी ओर चले, अपने पतिकी आज्ञासे पुत्रोंके शोकसे व्याकुल गान्धारी, कुन्ती आदि सब स्त्रियोंके सहित राजसभामें आई, वे सब शोकसे व्याकुल हो एक दूसरीको पूछती हुई बहुत ऊंचे स्वरसे रोने लगी, तब विदुर उन्हें समझाने लगे । (१-५)

परन्तु समझाते समझाते आप उनसे भी अधिक शोकसे व्याकुल होगए। उन रोती हुई स्त्रियोंको वाहनमें बिठला कर बाहरको ले चले, तब सब राजमहलोंमें महा हाहाकार शब्द होने लगा, बालकसे बूढे तक सब शोकसे व्याकुल होगये। जिन स्त्रियोंको कभी देवतोंने भी नहीं

प्रकीर्य केशान् सुशुभान् भूषणान्यवमुच्य च।
एकवस्त्रधरा नार्यः परिपेतुरनाथवत् ॥ ९ ॥
श्वेतपर्वतरूपेभ्यो गृहेभ्यस्तास्त्वपाक्रमन्।
गुहाभ्य इव शैलानां पृषत्यो हतयूथपाः ॥ १० ॥
तान्युदीर्णानि नारीणां तदा वृन्दान्यनेकशः।
शोकार्तान्यद्रवन् राजन्किशोरीणामिवाङ्गने ॥ ११ ॥
प्रगृह्य बाहून् क्रोशन्त्यः पुत्रान् भ्रातॄन्पितॄनपि।
दर्शयन्तीव ता ह स्म युगान्ते लोकसंक्षयम् ॥ १२ ॥
विलपन्त्यो रुदन्त्यश्च धावमानास्ततस्ततः।
शोकेनोपहतज्ञानाः कर्तव्यं न प्रजज्ञिरे ॥ १३ ॥
व्रीडां जग्मुः पुरा याः स्म सखीनामपि योषितः।
ता एकवस्त्रा निर्लज्जाः श्वश्रूणां पुरतोऽभवन् ॥ १४ ॥
परस्परं सुसूक्ष्मेषु शोकेष्वाश्वासयंस्तदा।
ता शोकविह्वला राजन्नवैक्षन्त परस्परम् ॥ १५ ॥
ताभिः परिवृतो राजा रुदतीभिः सहस्रशः।
निर्ययौ नगराद्दीनस्तूर्णमायोधनं प्रति ॥ १६ ॥

देखा था, वेही स्वामियोंके मरनेसे साधारण मनुष्यके आगे कुरुक्षेत्रको चलीं, किसीने अपने बाल खोल दिये और कोई अपने गहने उतार उतार कर फेंकने लगीं, सब स्त्री एक एक धोती पहिन-कर अनाथके समान घरसे निकली जैसे हाथियोंके न रहनेसे उनकी हथनी रोती हुई गुफाओंसे निकलती हैं, ऐसे ही सब स्त्री सफेद पर्वतके शिखरके समान घरोंसे निकलीं। (६-९)

उस समय रोती हुई स्त्रियोंके झुण्ड चारों ओर नगरमें दीखते थे, कोई दूसरी का हाथ पकडकर भाई, बेटे, पति आदिको रोती थी। उस समय ऐसा जान पडता था कि जगत्में प्रलय होगया। कोई रोती थी, कोई चिल्लाती थी, कोई ज्ञानशून्य होकर इधर उधरको दौडती थी। उस समय उन्हें यह नहीं जान पडता था कि हमें क्या करना चाहिये, जो स्त्री पहिले सखियोंसे भी लज्जित होती थीं, सो निर्लज्ज होकर एक धोती पहिनकर श्वशुरोंके आगे घूमने लगी, तब एक दूसरीको समझाने लगी और एक दुसरीको देखने लगी। (१०-१५)

राजा उन सहस्रों रोती हुई स्त्रियोंको सङ्गमें लेकर शोकसे व्याकुल होकर

शिल्पिनो वणिजो वैश्याः सर्वकर्मोपजीविनः ।
ते पार्थिवं पुरस्कृत्य निर्ययुर्नगराद्बहिः ॥ १७ ॥
तासां विक्रोशमानानामार्तानां कुरुसंक्षये ।
प्रादुरासीन्महान् शब्दो व्यथयन् भुवनान्युत॥ १८ ॥
युगान्तकाले संप्राप्ते भूतानां दह्यतामिव।
अभावः स्यादयं प्राप्त इति भूतानि मेनिरे ॥ १९ ॥
भृशमुद्विग्नमनसस्ते पौराः कुरुसंक्षये ।
प्राक्रोशन्त महाराज स्वनुरक्तास्तदा भृशम् ॥ २० ॥ [२८४]

इति श्रीमहाभारते शतसाहस्र्यां संहितायां वैयासिक्यां स्त्रीपर्वणि जलप्रदानिकपर्वणि
धृतराष्ट्रनिर्गमने दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥

वैशम्पायन उवाच-क्रोशमात्रं ततो गत्वा ददृशुस्तान्महारथान् ।
शारद्वतं कृपं द्रौणिं कृतवर्माणमेव च ॥ १ ॥
ते तु दृष्ट्वैव राजानं प्रज्ञाचक्षुषमीश्वरम् ।
अश्रुकण्ठा विनिःश्वस्य रुदन्तमिदमब्रुवन् ॥ २ ॥
पुत्रस्तव महाराज कृत्वा कर्म सुदुष्करम् ।
गतः सानुचरो राजन् शक्रलोकं महीपते ॥ ३ ॥
दुर्योधनबलान्मुक्ता वयमेव त्रयो रथाः ।

---

शीघ्रता सहित कुरुक्षेत्रको चले, उनके पीछे शिल्प बनानेवाले बनिये और सब जीविकाके लोग चले, इस प्रकार महाराज सबको सङ्ग लेकर नगरसे बाहर निकले, उस समय कुरुकुलका नाश होनेके पश्चात् उन स्त्रियोंके रोनेका घोर शब्द उठा, उससे सब जगत् कांपने लगा उस समय ऐसा जान पडता था मानों सब जगत् भस्म हो गया, सब लोग जानते थे कि जब सब जगतको नाश हो चुका उस समय राजभक्त सब नगरवासी शोकसे अत्यन्त ही व्याकुल थे।(१६-२०)

स्त्रीपर्वमें दस अध्याय समाप्त। [२८४]

स्त्रीपर्वमें ग्यारह अध्याय।

श्रीवैशम्पायन मुनि बोले, हे राजन् जनमेजय! जब महाराज धृतराष्ट्र नगरसे निकलके एक कोस पहुंचे तब उन्हें कृपाचार्य, अश्वत्थामा और कृतवर्मा मिले, अन्धे जगत्के स्वामी राजा धृतराष्ट्रको देखके ये वीर रोकर कहने लगे, हे महाराज! आपके पुत्र महा घोर कर्म करके अपने सब सहायकोंके सहित इन्द्रलोकको चले गये। हे महाराज दुर्योधनकी सेनासे केवल हम ही तीन वीर

सर्वमन्यत्परिक्षीणं सैन्यं ते भरतर्षभ ॥ ४ ॥
इत्येवमुक्त्वा राजानं कृपः शारद्वतस्ततः ।
गान्धारीं पुत्रशोकार्तामिदं वचनमब्रवीत् ॥ ५ ॥
अभीता युध्यमानास्ते घ्नन्तः शत्रुगणान्बहून् ।
वीरकर्माणि कुर्वाणाः पुत्रास्ते निधनं गताः ॥ ६ ॥
ध्रुवं संप्राप्य लोकांस्ते निर्मलान् शस्त्रनिर्जितान् ।
भास्वरं देहमास्थाय विहरन्त्यमरा इव ॥ ७ ॥
न हि कश्चिद्धि शूराणां युद्ध्यमानः पराङ्मुखः ।
शस्त्रेण निधनं प्राप्तो न च कश्चित्कृताञ्जलिः ॥ ८ ॥
एवं तां क्षत्रियस्याहुः पुराणाः परमां गतिम् ।
शस्त्रेण निधनं संख्ये तन्न शोचितुमर्हसि ॥ ९ ॥
न चापि शत्रवस्तेषामृद्ध्यन्ते राज्ञि पाण्डवाः ।
शृणु यत्कृतमस्माभिरश्वत्थामपुरोगमैः ॥ १० ॥
अधर्मेण हतं श्रुत्वा भीमसेनेन ते सुतम् ।
सुप्तं शिबिरमासाद्य पाण्डूनां कदनं कृतम् ॥ ११ ॥
पञ्चाला निहताः सर्वे धृष्टद्युम्नपुरोगमाः ।
द्रुपदस्यात्मजाश्चैव द्रौपदेयाश्च पातिताः ॥ १२ ॥

बचे हैं और आपकी सब सेना मर गई, राजा धृतराष्ट्रसे ऐसा कहकर पुत्रशोकसे व्याकुल गान्धारीसे कृपाचार्य ऐसे बोले। हे गान्धारी, तुम्हारे सब पुत्र निर्भय होकर शत्रुवोंका नाश करके अपनी वीर कीर्त्तिको जगत्में स्थापन करके युद्धमें मारे गये। (१-६)

अपने निर्मल देह धारण करके अपने शस्त्रोंके बलसे उत्तम लोकमें देवतोंके समान विहार करते हैं, उन वीरोंमें ऐसा कोई न था, जो युद्धसे फिरा हो। सब अस्त्रोंसे मारे गये; किसीने शत्रुओंके आगे हाथ नहीं जोडे अर्थात् कोई दीन होकर नहीं मरा, उन महात्माने क्षत्रियोंके लिये यही गति कही है, शस्त्रसे मरना ही परम गति है, इसलिये तुम इनका शोच मत करो। (७-९)

हे रानी, तुम्हारे पुत्रोंके शत्रु पाण्डवोंकी भी वृद्धि नहीं होगी; देखो अश्वत्थामाकी सहायतासे हम लोगोंने जो कुछ किया है सो सुनो; जब हम लोगोंने सुना कि तुम्हारे पुत्र राजा दुर्योधनको भीमसेनने अधर्मसे मारा तब हम लोगोंने डेरोंमें जाकर सबको मार-

तथा विशसनं कृत्वा पुत्रशत्रुगणस्य ते ।
प्राद्रवाम रणे स्थातुं न हि शक्ष्यामहे त्रयः ॥ १३ ॥
ते हि शूरा महेष्वासाः क्षिप्रमेष्यन्ति पाण्डवाः ।
अमर्षवशमापन्ना वैरं प्रतिजिहीर्षवः ॥ १४ ॥
ते हतानात्मजान् श्रुत्वा प्रमत्ताः पुरुषर्षभाः ।
निरीक्षन्तः पदं शूराः क्षिप्रमेव यशस्विनि ॥ १५ ॥
तेषां तु कदनं कृत्वा संस्थातुं नोत्सहामहे ।
अनुजानीहि नो राज्ञि मा च शोके मनः कृथाः॥१६॥
राजंस्त्वमनुजानीहि धैर्यमातिष्ठ चोत्तमम् ।
दिष्टान्तं पश्य चापि त्वं क्षात्रं धर्मं च केवलम् ॥१७॥
इत्येवमुक्त्वा राजानं कृत्वा चाभिप्रदक्षिणम् ।
कृपश्च कृतवर्मा च द्रोणपुत्रश्च भारत ॥ १८ ॥
अवेक्षमाणा राजानं धृतराष्ट्रं मनीषिणम् ।
गङ्गामनु महाराज तूर्णमश्वानचोदयन् ॥ १९ ॥
अपक्रम्य तु ते राजन् सर्वं एव महारथाः ।
आमंत्र्यान्योन्यमुद्विग्नास्त्रिधा ते प्रययुस्तदा ॥ २० ॥

डाला। सोते हुए धृष्टद्युम्न आदि सब पाञ्चाल द्रुपदके सब बेटे और द्रौपदीके सब बेटे उसी रातमें मारे गये, इस प्रकार हमने तुम्हारे पुत्रोंके शत्रुका नाश कर दिया। अब हम केवल तीनही शेष हैं, इसलिये युद्धमें नहीं खडे हो सकते, अब हम यहांसे भागते हैं, क्यों कि वीर पाण्डव क्रोधसे व्याकुल होकर इधरही-को बहुत शीघ्र आवेंगे, क्यों कि वे लोग वैरको समाप्त करना चाहते हैं; वह यशस्वी लोग हमारे पैरोंके चिन्ह देखते देखते हमारे पीछे आवेंगे और हमने उनका सर्वनाश कर दिया है, इसलिये हम यहां खडे नहीं हो सक्ते हैं। हे रानी! अब हमको जानेकी आज्ञा दो, हम यहां खडे नहीं हो सकते और तुम भी कुछ शोक मत करो। (१०-१६)

हे राजन्! आप भी कुछ शोक मत कीजिये केवल धैर्य धारण कीजिये और देखिये कि क्षात्रधर्म केवल मरणही है। ऐसा कहकर उन तीनोंने राजा-को प्रदक्षिणा करके अश्वत्थामा, कृपा-चार्य और कृतवर्मा महाबुद्धिमान राजा धृतराष्ट्रको देखते हुए अपने घोडोंको शीघ्र हांकते हुए गङ्गाकी ओरको भागे। फिर गङ्गाके तटपर जाकर तीनों रथोंसे

जगाम हास्तिनपुरं कृपः शारद्वतस्तदा।
स्वमेव राष्ट्रं हार्दिक्यो द्रौणिर्व्यासाश्रमं ययौ॥ २१ ॥
एवं ते प्रययुर्वीरा वीक्षमाणाः परस्परम्।
भयार्ताः पाण्डुपुत्राणामागस्कृत्वा महात्मनाम् ॥२२॥
समेत्य वीरा राजानं तदा त्वनुदिते रवौ।
विप्रजग्मुर्महात्मानो यथेच्छकमरिन्दमाः ॥ २३ ॥
समासाद्याथ वै द्रौणिं पाण्डुपुत्रा महारथाः।
व्यजयंस्ते रणे राजन् विक्रम्य तदनन्तरम् ॥ २४ ॥ [३०८]

इति श्रीमहाभारते शतसाहस्र्यां संहितायां वैयासिक्यां स्त्रीपर्वणि जलप्रदानिकपर्वणि कृपद्रौणिभोजदर्शने एकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥

वैशम्पायन उवाच–हतेषु सर्वसैन्येषु धर्मराजो युधिष्ठिरः।
शुश्रुवे पितरं वृद्धं निर्यान्तं गजसाह्वयात् ॥ १ ॥
सोऽभ्ययात्पुत्रशोकार्तः पुत्रशोकपरिप्लुतम्।
शोचमानं महाराज भ्रातृभिः सहितस्तदा ॥ २ ॥
अन्वीयमानो वीरेण दाशार्हेण महात्मना।
युयुधानेन च तथा तथैव च युयुत्सुना ॥ ३ ॥

उतरे और घबडाकर एक दूसरेसे सम्मती करने लगे फिर तीनों एक दूसरेसे पूछकर तीन ओरको चले गये, कृपाचार्य हस्तिनापुरको, हृदीकपुत्र कृतवर्मा अपने देश अर्थात् द्वारकाको और द्रोणाचार्यके पुत्र अश्वत्थामा व्यासमुनीके आश्रमको चले गये, इस प्रकार ये तीनों वीर महात्मा पाण्डवोंके वैरसे व्याकुल होकर एक दूसरेकी ओर देखते हुए तीन ओर को चले गए, जिस समय ये तीनों वीर राजा धृतराष्ट्रसे मिले थे, उस समय सूर्य अस्त होना चाहते थे। जब अश्वत्थामा व्यासमुनिके आश्रम पर पहुंचे तब ही महारथ पाण्डवोंने अपने बलसे उनको जीत लिया।

स्त्रीपर्वमें ग्यारह अध्याय समाप्त। [३०८]

स्त्रीपर्वमें बारह अध्याय।

श्रीवैशम्पायन मुनि बोले, हे राजन् जनमेजय! जब सब सेना मारी गई तब अश्वत्थामाको जीतके धर्मराज युधिष्ठिरने सुना कि हमारे बूढे पिता हस्तिनापुरसे चले जाते हैं, तब पुत्र-शोकसे व्याकुल राजा युधिष्ठिर, पुत्र शोकसे व्याकुल राजा धृतराष्ट्रके पास चले, उसके सङ्ग महावीर श्रीकृष्ण सात्यकि और युयुत्सु भी चले, उनके पीछे

तमन्वगात्सुदुःखार्ता द्रौपदी शोककर्शिता ।
सह पाञ्चालयोषिद्भिर्यास्तत्रासन्समागताः ॥ ४ ॥
स गङ्गामनु वृन्दानि स्त्रीणां भरतसत्तम ।
कुररीणामिवार्तानां क्रोशन्तीनां ददर्श ह ॥ ५ ॥
ताभिः परिवृतो राजा क्रोशन्तीभिः सहस्रशः ।
ऊर्ध्वबाहुभिरार्ताभी रुदतीभीः प्रियाप्रियैः ॥ ६ ॥
क्व नु धर्मज्ञता राज्ञः क्व नु साऽद्यानृशंसता ।
यच्चावधीत्पितॄन् भ्रातॄन् गुरुपुत्रान सखीनपि ॥ ७ ॥
घातयित्वा कथं द्रोणं भीष्मं चापि पितामहम् ।
मनस्तेऽभून्महाबाहो हत्वा चापि जयद्रथम् ॥ ८ ॥
किं नु राज्येन ते कार्यं पितॄन् भ्रातॄनपश्यतः ।
अभिमन्युं च दुर्धर्षं द्रौपदेयांश्च भारत ॥ ९ ॥
अतीत्य ता महाबाहुः क्रोशन्तीः कुररीरिव ।
ववन्दे पितरं ज्येष्ठं धर्मराजो युधिष्ठिरः ॥ १० ॥
ततोऽभिवाद्य पितरं धर्मेणामित्रकर्षणाः ।
न्यवेदयन्त नामानि पाण्डवास्तेऽपि सर्वशः ॥ ११ ॥

वहां आई हुई पाञ्चालदेशके क्षत्रियोंकी स्त्रियोंके सङ्ग शोकसे व्याकुल द्रौपदी भी चली। (१-४)

राजा युधिष्ठिरने कुररीयोंके समान रोती हुई स्त्रियोंके झुण्डोंको गङ्गाकी ओर जाते हुए देखा, वे सब ऊपरको हाथ उठाये, राजा युधिष्ठिरकी निन्दा करती, अनेक झूठे और कठोर वचन कहती हुई गङ्गाको जाती थीं। उस समय वे सब स्त्रियाँ ही कहती थीं कि, हे महाराज युधिष्ठिर! आपने अपने पिता, भाई, गुरुपुत्र और मित्रोंको मारडाला आपका वह दयालुत्व और धर्मलज्जा कहां चली गई, आपने द्रोणाचार्य, भीष्म पितामह और जयद्रथको मारकर राज लेनेकी कैसी इच्छा करी? (५—८)

हे महाराज! महाबलवान् अभिमन्यु और द्रौपदीके पांचो पुत्र आदि बन्धु और बान्धवोंका नाश करके अब राज्य लेके क्या सुख भोगियेगा? महाराज युधिष्ठिर! कुररीयोंके समान रोती हुई उन स्त्रियोंको छोड कर आगेको चले और जाकर अपने पिता धृतराष्ट्रको प्रणाम किया। पीछे सब शत्रुनाशन पाण्डवोंने अपना अपना नाम लेके महाराजको प्रणाम किया। (९-११)

तमात्मजान्तकरणं पिता पुत्रवधार्दितः।
अप्रीयमाणः शोकार्तः पाण्डवं परिषस्वजे ॥ १२ ॥
धर्मराजं परिष्वज्य सांत्वयित्वा च भारत।
दुष्टात्मा भीममन्वैच्छद्दिधक्षुरिव पावकः ॥ १३ ॥
स कोपपावकस्तस्य शोकवायुसमीरितः।
भीमसेनमयं दावं दिधक्षुरिव दृश्यते ॥ १४ ॥
तस्य सङ्कल्पमाज्ञाय भीमं प्रत्यशुभं हरिः।
भीममाक्षिप्य पाणिभ्यां प्रददौ भीममायसम्॥ १५ ॥
प्रागेव तु महाबुद्धिर्बुद्ध्वा तस्येङ्गितं हरिः।
संविधानं महाप्राज्ञस्तत्र चक्रे जनार्दनः ॥ १६ ॥
तं गृहीत्वैव पाणिभ्यां भीमसेनमयस्मयम्।
बभञ्ज बलवान् राजा मन्यमानो वृकोदरम् ॥ १७ ॥
नागायुतबलप्राणः स राजा भीममायसम्।
भङ्क्त्वा विमथितोरस्कः सुस्राव रुधिरं मुखात्॥१८॥
ततः पपात मेदिन्यां तथैव रुधिरोक्षितः।
प्रपुष्पिताग्रशिखरः पारिजात इव द्रुमः ॥ १९ ॥

फिर महाराज धृतराष्ट्रने अपने पुत्रों-के नाश करनेवाले युधिष्ठिरको शोकसे व्याकुल होके विना प्रेम अपनी छातीसे लगाया, फिर महाराज युधिष्ठिरको अपने मीठे वचनसे शान्त करके भीमसेनको मारनेकी इच्छासे ढूढने लगे, उस समय महाराज धृतराष्ट्रके शरीरका तेज ऐसा दीखता था जैसे प्रलयकालमें जगत्को जलानेवाली अग्निका; उस समय शोक रूपी वायुके चलनेसे क्रोध रूपी अग्नि भीमसेनरुपी वृक्षको जलाने चाहती थी। (१२-१४)

महाराज! धृतराष्ट्रकी भीमसेनको मारनेकी इच्छा जान कर श्रीकृष्णने भीमसेनको अपने हाथोंसे पकड कर उन-के आगेसे हटा दिया और एक लोहेकी बनी भीमसेनकी मूर्ति राजाके आगे खडी करदी। महाबुद्धिमान श्रीकृष्णने उनकी इच्छा जान कर पहिले ही यह उपाय कर रखा था। (१५-१६)

राजा धृतराष्ट्रने उस मूर्त्तिको भीम-सेन जानकर हाथोंमें दबाकर पीस दिया, दश हजार हाथियोंके समान बलवान् राजा धृतराष्ट्र जब उस भीमसेनकी मूर्त्तिको तोड चुके, तब उनका हृदय फट गया और मुहके खून गिरने लगा

भीमसेन की लोहेकी मूर्ती सामने रखी।
( म. भा. स्त्री पर्व अ० १२ )

( भा. मु. औंध)

प्रत्यगृह्णाच्च तं विद्वान् सूतो गावल्गणिस्तदा ।
मैवमित्यब्रवीच्चैनं शमयन्सांत्वयन्निव ॥ २० ॥
स तु कोपं समुत्सृज्य गतमन्युर्महामनाः ।
हाहा भीमेति चुक्रोश नृपः शोकसमन्वितः ॥ २१ ॥
तं विदित्वा गतक्रोधं भीमसेनवधार्दितम् ।
वासुदेवो वरः पुंसामिदं वचनमब्रवीत् ॥ २२ ॥
मा शुचो धृतराष्ट्र त्वं नैष भीमस्त्वया हतः ।
आयसी प्रतिमा ह्येषा त्वया निष्पातिता विभो ॥२३॥
त्वां क्रोधवशमापन्नं विदित्वा भरतर्षभ ।
मयाऽपकृष्टः कौन्तेयो मृत्योर्दंष्ट्रान्तरं गतः ॥ २४ ॥
न हि ते राजशार्दूल बले तुल्योऽस्ति कश्चन ।
कः सहेत महाबाहो बाह्वोर्विग्रहणं नरः ॥ २५ ॥
यथान्तकमनुप्राप्य जीवन्कश्चिन्न मुच्यते ।
एवं बाह्वन्तरं प्राप्य तव जीवेन्न कश्चन ॥ २६ ॥
तस्मात्पुत्रेण या तेऽसौ प्रतिमा कारिताऽऽयसी ।
भीमस्य सेयं कौरव्य तवैवोपहृता मया ॥ २७ ॥

फिर जैसे फला हुवा कल्पवृक्ष पृथ्वीमें गिर जाता है, वैसे ही रुधिरमें भीगे राजा धृतराष्ट्र पृथ्वीमें गिर पडे। तब महा विद्वान सञ्जयने उनको पकडा और उनको शान्त करनेके लिये कहने लगे कि आप ऐसा मत कीजिये। ( १७-२० )

तब राजा धृतराष्ट्रका क्रोध शान्त हुआ और शोकसे व्याकुल होकर, हा भीम हा भीम कहके रोने लगे। जब श्रीकृष्णने देखा, अब राजाका क्रोध शांत होगया, तब पुरुषश्रेष्ठ श्रीकृष्ण बोले, हे महाराज धृतराष्ट्र ! आप कुछ शोच मत कीजिये; आपने भीमसेनको नहीं मारा, आपने यह लोहेकी बनी भीमसेनकी मूर्ति तोडी है, हमने आपको क्रोधके वशमें देखकर अपने हाथसे खींचकर भीमसेनको मृत्युके मुहसे निकाला है। (२१—२४)

हे राजशार्दूल ! जगत्में आपके समान बलवान् कोई नहीं है,जो आपके हाथोंके बलको सह सके ऐसा जगत्में कौन है? जैसे यमराजके पास जाकर कोई जीता नहीं बच सक्ता, तैसेही आपके हाथोंके बीचमें आकर कोई नहीं बच सक्ता? इसी लिये हमने राजा दुर्योधनने

पुत्रशोकाभिसन्तप्तं धर्मादपकृतं मनः।
तव राजेन्द्र तेन त्वं भीमसेनं जिघांससि ॥ २८ ॥
न त्वेतत्ते क्षमं राजन् हन्यास्त्वं यद्वृकोदरम्।
न हि पुत्रा महाराज जीवेयुस्ते कथञ्चन ॥ २९ ॥
तस्माद्यत्कृतमस्माभिर्मन्यमानैः शमं प्रति।
अनुमन्यस्व तत्सर्वं मा च शोके मनः कृथाः ॥ ३० ॥ [३३८]

इति श्रीमहाभारते शतसाहस्र्यां संहितायां वैयासिक्यां स्त्रीपर्वणि जलप्रदानिकपर्वणि आयसभीमभंगे द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥

वैशम्पायन उवाच-तत एनमुपातिष्ठन् शौचार्थं परिचारिकाः।
कृतशौचं पुनश्चैनं प्रोवाच मधुसूदनः ॥ १ ॥
राजन्नधीता वेदास्ते शास्त्राणि विविधानि च।
श्रुतानि च पुराणानि राजधर्माश्च केवलाः ॥ २ ॥
एवं विद्वान्महाप्राज्ञः समर्थः सबलाबले।
आत्मापराधात्कस्मात्त्वं कुरुषे कोपमीदृशम् ॥ ३ ॥
उक्तवांस्त्वां तदैवाहं भीष्मद्रोणौ च भारत।
विदुरः सञ्जयश्चैव वाक्यं राजन्न तत्कृथाः ॥ ४ ॥

बनाई हुई भीमसेनकी लोहेकी मूर्ति आपके आगे रख दई थी। आपका मन पुत्रोंके शोकसे व्याकुल होगया है, अब आपके मनमें कुछ भी धर्म नहीं रहा, इसलिये भीमसेनको मारना चाहते हैं; आपकी यह शक्ति नहीं है जो भीमसेनको मार सके। आपके पुत्रोंकी अवस्था नष्ट हो चुकी थी, वह कदापि नहीं जी सक्ते थे, हमने जो पहिले शान्तिके लिये कहा था, उन सबको स्मरण करके शान्त होइये और शोकको दूर कीजिये। (२९-३०) [३३८]

स्त्रीपर्वमें बारह अध्याय समाप्त।

स्त्रीपर्वमें तेरह अध्याय।

श्रीवैशम्पायन मुनि बोले; हे राजन् जनमेजय! इसके पश्चात् महाराज धृतराष्ट्रके पास शौच कर्म करानेके लिये बहुत सेवक आये। जब राजा पवित्र हो चुके तब श्रीकृष्ण उनसे बोले, हे राजन्! आपने सब वेद और अनेक शास्त्र पढे हैं, अनेक पुराण सुने हैं और सब धर्म अधर्मको आप जानते हैं इस प्रकार महा बुद्धिमान और सब कार्योंमें समर्थ होकर भी अपने दोषको विना विचारे ऐसा क्रोध क्यों करते हैं, हे भारत! शकुनी, द्रोणाचार्य, विदुर सञ्जय, और हमने

स वार्यमाणो नास्माकमकार्षीर्वचनं तदा ।
पाण्डवानधिकान् जानन्बले शौर्ये च कौरव ॥ ५ ॥
राजा हि यः स्थिरप्रज्ञः स्वयं दोषानवेक्षते ।
देशकालविभागं च परं श्रेयः स विन्दति ॥ ६ ॥
उच्यमानस्तु यः श्रेयो गृह्णीते नो हिताहिते ।
आपदः समनुप्राप्य स शोचत्यनये स्थितः ॥ ७ ॥
ततोऽन्यवृत्तमात्मानं समवेक्षस्व भारत ।
राजंस्त्वं ह्यविधेयात्मा दुर्योधनवशे स्थितः ॥ ८ ॥
आत्मापराधादापन्नस्तत्किं भीमं जिघांससि ।
तस्मात्संयच्छ कोपं त्वं स्वमनुस्मर दुष्कृतम् ॥ ९ ॥
यस्तु तां स्पर्धया क्षुद्रः पाञ्चालीमानयत्सभाम् ।
स हतो भीमसेनेन वैरं प्रतिजिहीर्षता ॥ १० ॥
आत्मनोऽतिक्रमं पश्य पुत्रस्य च दुरात्मनः ।
यदनागसि पाण्डूनां परित्यागस्त्वया कृतः ॥ ११ ॥
वैशम्पायन उवाच-एवमुक्तः स कृष्णेन सर्वं सत्यं जनाधिप ।

जो आपसे पहिले कहा था, सो आपने नहीं किया, जब अपने हम लोगोंके रोकने पर भी और पाण्डवों को अपनेसे बल और क्रोधके तेजमें अधिक जान कर भी इन वचनोंका नहीं ग्रहण किया इसीसे यह आपत्ति पडी। जो राजा अपनी बुद्धिको स्थिर करके देश और कालके अनुसार सब दोषोंको देखता है; जगतमें उसीका कल्याण होता है और जो वार वार कहनेपर भी सुख और दुःखके वचनोंको ग्रहण नहीं करता; वह पीछे आपत्तिमें पडके शोचता है। ( १—७ )

हे राजन्! आपने अपनी बुद्धि को नाश कर दिया और केवल दुर्योधनके वशमें पड गये, उसहीके अपराधसे आप इस आपत्तिमें पडे हैं, तब भीमसेनसे वैर क्यों करते हैं! आप अपने अपराधको स्मरण करके क्रोधको त्याग कीजिये। जिस दुष्टने द्वेषके वशमें होकर द्रौपदीको सभामें बुलाया था, भीमसेनने वैर समाप्त होनेके लिये उसे मार डाला। ( ८—१० )

हे राजन्! आप अपने और दुष्ट पुत्रके कर्मका स्मरण कीजिये आपने अपराध रहित पाण्डवों को निकाल दिया था। ( ११ )

श्रीवैशम्पायन मुनि बोले, हे राजन्!

उवाच देवकीपुत्रं धृतराष्ट्रो महीपतिः ॥ १२ ॥
एवमेतन्महाबाहो यथा वदसि माधव ।
पुत्रस्नेहस्तु बलवान्धैर्यान्मां समचालयत् ॥ १३ ॥
दिष्ट्या तु पुरुषव्याघ्रो बलवान्सत्यविक्रमः ।
त्वद्गुप्तो नागमत्कृष्ण भीमो बाह्वन्तरं मम ॥ १४ ॥
इदानीं त्वहमव्यग्रो गतमन्युर्गतज्वरः ।
मध्यमं पाण्डवं वीरं द्रष्टुमिच्छामि माधव ॥ १५ ॥
हतेषु पार्थिवेन्द्रेषु पुत्रेषु निहतेषु च ।
पाण्डुपुत्रेषु वै शर्म प्रीतिश्चाप्यवतिष्ठते ॥ १६ ॥
ततः स भीमं च धनञ्जयं च माद्र्याश्च पुत्रौ पुरुषप्रवीरौ ।
पस्पर्श गात्रैः प्ररुदन् सुगात्रानाश्वास्य कल्याणमुवाच चैतान् ॥ १७ ॥

इति श्रीमहाभारते शतसाहस्र्यां संहितायां वैयासिक्यां स्त्रीपर्वणि जलप्रदानिकपर्वणि धृतराष्ट्रकोपविमोचने पाण्डवपरिष्वङ्गो नाम त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥ [३५५]

वैशम्पायन उवाच- धृतराष्ट्राभ्यनुज्ञातास्ततस्ते कुरुपाण्डवाः ।
अभ्ययुर्भ्रातरः सर्वे गान्धारीं सह केशवाः ॥ १ ॥
ततो ज्ञात्वा हतामित्रं युधिष्ठिरमुपागतम् ।

---

जनमेजय ! श्रीकृष्णके ऐसे सच्चे वचन सुनकर महाराज धृतराष्ट्र श्रीकृष्णसे बोले, हे कृष्ण ! जो तुम इस समय कहते हो, सो सब ऐसेही है। परन्तु पुत्रोंका प्रेम बहुत बलवान् है, इससे मेरा धीरज नष्ट होगया था, प्रारब्धहीसे महापराक्रमी पुरुषसिंह भीमसेन आपसे रक्षित होकर मेरे हाथोंके बीचमें नहीं आये, अब मेरा सब क्रोध शान्त होगया और अब मुझे कुछ दुःख भी नहीं रहा। इसलिये अब मैं महाबलवान् भीमसेन-को देखना चाहता हूं। हे कृष्ण ! सब राजा और दुर्योधन आदि अपने बेटोंके मरनेके पीछे अब मेरा प्रेम पाण्डवोंसे अधिक बढ गया है, मैं उनका कल्याण चाहता हूं। (१२—१६)

तब महाराज धृतराष्ट्रने रोकर सुन्दर शरीरवाले भीमसेन, अर्जुन, नकुल और वीर सहदेवका शरीर स्पर्श किया। ( १७ ) [ ३५५ ]

स्त्रीपर्वमें तेरह अध्याय समाप्त।

स्त्रीपर्वमें चौदह अध्याय।

श्रीवैशम्पायन मुनि बोले, हे राजन् जनमेजय ! इसके पश्चात् महाराज धृत-राष्ट्रकी आज्ञासे श्रीकृष्णके सहित पांचो पाण्डव गान्धारीके पास गये, तब

गान्धारी पुत्रशोकार्ता शप्तुमैच्छदनिन्दिता ॥ २ ॥
तस्याः पापमभिप्रायं विदित्वा पाण्डवान्प्रति ।
ऋषिः सत्यवतीपुत्रः प्रागेव समबुध्यत ॥ ३ ॥
स गङ्गायामुपस्पृश्य पुण्यगन्धि पयः शुचि ।
तं देशमुपसम्पेदे परमर्षिर्मनोजवः ॥ ४ ॥
दिव्येन चक्षुषा पश्यन् मनसा तद्गतेन च ।
सर्वप्राणभृतां भावं स तत्र समबुध्यत ॥ ५ ॥
स स्नुषामब्रवीत्काले कल्पवादी महातपाः ।
शापकालमवाक्षिप्य शमकालमुदीरयन् ॥ ६ ॥
न कोपः पाण्डवे कार्यो गान्धारि शममाप्नुहि ।
वचो निगृह्यतामेतच्छृणु चेदं वचो मम ॥ ७ ॥
उक्ताऽस्यष्टादशाहानि पुत्रेण जयमिच्छता ।
जयमाशास्व मे मातर्युध्यमानस्य शत्रुभिः ॥ ८ ॥
सा तथा याच्यमाना त्वं काले काले जयैषिणा ।
उक्तवत्यसि गान्धारि यतो धर्मस्ततो जयः ॥ ९ ॥
न चाप्यतीतां गान्धारि वाचं ते वितथामहम् ।

पुत्रशोकसे व्याकुल निन्दारहित गान्धारीने शत्रुरहित युधिष्ठिरको आते हुए देखकर शाप देनेकी इच्छा करी। ( १—२ )

गान्धारीके मनमें पाण्डवोंकी ओरसे पाप जानकर भगवान सत्यवती पुत्र व्यास आये। भगवान व्यासने ये सब समाचार अपने आश्रमहीमें ज्ञाननेत्र और शुद्ध मनकी शक्तिसे जान लिये थे, अनन्तर भगवान व्यास पवित्र सुगन्ध से भरे गङ्गाजलको स्पर्श करके मनके समान शिघ्र चलकर उस स्थानमें आए और आकर महातपस्वी वेदपाठी व्यास-ने शान्ति करनेके लिये गान्धारीसे ऐसे वचन कहे। ( ३—६ )

हे गान्धारी! तुम शान्त हो, पाण्डवों-के ऊपर क्रोध मत करो और हमारे वचन सुनो। जिस समय विजयकी इच्छा-से महाराज दुर्योधनने तुमसे कहा था कि, हे माता! मैं शत्रुओंसे युद्ध करने-को जाता हूं, तुम हमारे जयकार की बात करो, इस प्रकार १८ वीं बार मांगने पर भी तुमने बार बार यही कहा था; कि जिधर धर्म होगा उधर ही विजय होगी, सो तुम्हारी बात झूठ हुई। तुमको इस समय भी वैसे ही शान्त रहना

स्मरामि तोषमाणायास्तथा प्रणिहिता ह्यसि ॥ १० ॥
विग्रहे तुमुले राज्ञां गत्वा पारमसंशयम् ।
जितं पाण्डुसुतैर्युद्धे नूनं धर्मस्ततोऽधिकः ॥ ११ ॥
क्षमाशीला पुरा भूत्वा साऽद्य न क्षमसे कथम् ।
अधर्मं जहि धर्मज्ञे यतो धर्मस्ततो जयः ॥ १२ ॥
स्वं च धर्मं परिस्मृत्य वाचं चोक्तां मनस्विनि ।
कोपं संयच्छ गान्धारि मैवं भूः सत्यवादिनि ॥ १३ ॥
गान्धार्युवाच— भगवन्नाभ्यसूयामि नैतानिच्छामि नश्यतः ।
पुत्रशोकेन तु बलान्मनो विह्वलतीव मे ॥ १४ ॥
यथैव कुंत्या कौन्तेया रक्षितव्यास्तथा मया ।
तथैव धृतराष्ट्रेण रक्षितव्या यथा त्वया ॥ १५ ॥
दुर्योधनापराधेन शकुनेः सौबलस्य च ।
कर्णदुःशासनाभ्यां च कृतोऽयं कुरुसंक्षयः ॥ १६ ॥
नापराध्यति बीभत्सुर्न च पार्थो वृकोदरः ।
नकुलः सहदेवश्च नैव जातु युधिष्ठिरः ॥ १७ ॥
युध्यमाना हि कौरव्याः कृतमानाः परस्परम् ।

चाहिये, इस घोर युद्धमें पाण्डवोंने अनेक राजोंको मारकर विजय पाई है, इससे यही निश्चय होता है, कि इस युद्धमें विजयका मूल धर्मही था, तुम पहिले बहुत ही क्षमा करनेवाली थी, सो अब क्षमा क्यों नहीं करती हो ? (७-११)

हे धर्म जाननेवाली गान्धारी ! हे सत्य वचन कहनेवाली ! तुम अधर्मको छोडो, तुम अपने कहे हुए उस वचनको स्मरण करो कि जहां धर्म है वहां विजय होगी अब तुम क्रोधको छोड दो और ऐसी बुद्धिको दूर करो । (१२-१३)

गान्धारी बोली, हे भगवन् ! मैं पाण्डवोंकी निन्दा नहीं करती और न उनका नाश करना चाहती हूं, परन्तु मेरा मन पुत्रोंके शोकसे व्याकुल होगया है, इसीसे इतना क्रोध आगया था, जैसे कुन्तीको पाण्डवोंकी रक्षा करनी चाहिये ऐसे ही धृतराष्ट्र और मुझको भी उनके ऊपर कृपा करनी चाहिये । दुर्योधन, मेरे भाई शकुनी, कर्ण और दुःशासनके अपराधसे यह कुरुकुलका नाश होगया । युधिष्ठिर, भीमसेन, नकुल, अर्जुन और सहदेवने मेरा कुछ अपराध नहीं किया, सब वीर परस्पर लडकर मर गये, इससे मुझे कुछ दुःख नहीं हुआ, परन्तु भीम-

निहताः सहिताश्चान्यैस्तच्च नास्त्यप्रियं मम ॥ १८ ॥
किं तु कर्माकरोद्भीमो वासुदेवस्य पश्यतः ।
दुर्योधनं समाहूय गदायुद्धे महामनाः ॥ १९ ॥
शिक्षयाऽभ्यधिकं ज्ञात्वा चरन्तं बहुधा रणे ।
अधो नाभ्याः प्रहृतवांस्तन्मे कोपमवर्धयत् ॥ २० ॥
कथं नु धर्मं धर्मज्ञैः समुद्दिष्टं महात्मभिः ।
त्यजेयुराहवे शूराः प्राणहेतोः कथञ्चन ॥ २१ ॥ [ ३७६ ]

इति श्रीमहाभारते शतसाहस्त्यां संहितायां वैयासिक्यां स्त्रीपर्वणि जलप्रदानिकपर्वणि गान्धारीसांत्वनायां चतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥

वैशम्पायन उवाच-तच्छ्रुत्वा वचनं तस्या भीमसेनोऽथ भीतवत् ।
गान्धारीं प्रत्युवाचेदं वचः सानुनयं तदा ॥ १ ॥
अधर्मो यदि वा धर्मस्त्रासात्तत्र मया कृतः ।
आत्मानं त्रातुकामेन तन्मे त्वं क्षन्तुमर्हसि ॥ २ ॥
न हि युद्धेन पुत्रस्ते धर्म्येण स महाबलः ।
न शक्यः केनचिद्धन्तुमतो विषममाचरम् ॥ ३ ॥
अधर्मेण जितः पूर्वं तेन चापि युधिष्ठिरः ।
निकृताश्च सदैव स्म ततो विषममाचरम् ॥ ४ ॥

सेनने दुर्योधनको गदायुद्धमें बुलाकर अनेक प्रकारसे युद्ध करते और अपनेसे अधिक विद्वान देखके उनकी नाभी के नीचे गदा मारी और श्रीकृष्ण भी उस अधर्मको देखते रहे, इसहीको स्मरण करके मुझे बहुत क्रोध आता है और यह भी शोच आता है, कि महात्मा धर्म जाननेवाले शूरवीर केवल प्राणके भयसे धर्मको कैसे छोड देते हैं।(१४-२१)

स्त्रीपर्वमें चौदह अध्याय समाप्त। [ ३७६ ]

स्त्रीपर्वमें पंदरह अध्याय।

श्रीवैशम्पायन मुनि बोले, हे राजन् जनमेजय ! गान्धारीके ऐसे वचन सुनकर डरते हुए भीमसेन उनके पास गये और कहने लगे कि मैंने यह कर्म चाहे धर्मसे किया, चाहे अधर्मसे किया, केवल दुर्योधनके डरसे अपनी रक्षा करनेके लिये ऐसा किया है; सो तुम क्षमा करो। दुर्योधन महाबलवान था, उसे युद्धमें धर्मसे कोई नहीं जीत सक्ता था, इस ही लिये यह अधर्म मैंने किया दुर्योधनने पहिले महाराज युधिष्ठिरको अधर्महीसे जीता था, और हम लोगोंको अनेक दुःख दिये थे, इसी लिये मैंने

सैन्यस्यैकोऽवशिष्टोऽयं गदायुद्धेन वीर्यवान् ।
मां हत्वा न हरेद्राज्यमिति वै तत्कृतं मया ॥ ५ ॥
राजपुत्रीं च पाञ्चालीमेकवस्त्रां रजस्वलाम् ।
भवत्या विदितं सर्वमुक्तवान्यत्सुतस्तव ॥ ६ ॥
सुयोधनमसंगृह्य न शक्या भूः ससागरा ।
केवला भोक्तुमस्माभिरतश्चैतत्कृतं मया ॥ ७ ॥
तथाऽप्यप्रियमस्माकं पुत्रस्ते समुपाचरत् ।
द्रौपद्या यत्सभामध्ये सव्यमूरुमदर्शयत् ॥ ८ ॥
तदैव वध्यः सोऽस्माकं दुराचारश्च ते सुतः ।
धर्मराजाज्ञया चैव स्थिताः स्म समये तदा ॥ ९ ॥
वैरमुद्दीपितं राज्ञि पुत्रेण तव तन्महत् ।
क्लेशिताश्च वने नित्यं तत एतत्कृतं मया ॥ १० ॥
वैरस्यास्य गताः पारं हत्वा दुर्योधनं रणे ।
राज्यं युधिष्ठिरः प्राप्तो वयं च गतमन्यवः ॥ ११ ॥
गांधार्युवाच— न तस्यैष वधस्तात यत्प्रशंससि मे सुतम् ।
कृतवांश्चापि तत्सर्वं यदिदं भाषसे मयि ॥ १२ ॥

यह अधर्म किया। अपनी सब सेनामेंसे केवल बलवान दुर्योधनही बच गये थे, ये अब हमको न मार डाले इसलिये मैंने यह अधर्म किया। राजपुत्री रजस्वला द्रौपदीको सभामें बुलाकर जो कुछ वचन कहा था, सो सब तुम जानती हो; इस लिये मैंने ये अधर्म किया। दुर्योधनको विना जीते हम समुद्र पर्यन्त पृथ्वीके राजा नहीं बन सकते, इसलिये मैंने यह अधर्म किया। (१-७)

द्रौपदीको अनेक वचन कहनेपर भी दुर्योधन शान्त न हुआ और उसने सभाके बीचमें द्रौपदीको अपनी बांई जांघ दिखलाई, उस दुष्टको हम चारों भाई उस ही समय मार डालते, परन्तु धर्मराज युधिष्ठिरकी आज्ञाके वशमें होकर कुछ न कर सके। हे रानी! इस घोर वैरको दुर्योधनहीने बढाया, देखो हम लोगोंने वनमें कैसे कैसे दुःख उठाये इसलिये मैंने अधर्म किया। दुर्योधनके मरनेसे युधिष्ठिरको राज्य मिला और हम चारों भाई भी वैर समाप्त करके शान्त हुए। (८—११)

गान्धारी बोली, हे प्यारे भीमसेन! तुम जो हमारे पुत्रकी प्रशंसा करते हो और कहते हो कि हमने उसको मारा

हताश्वे नकुले यत्तु वृषसेनेन भारत ।
आपिबः शोणितं संख्ये दुःशासनशरीरजम् ॥ १३ ॥
सद्भिर्विगर्हितं घोरमनार्यजनसेवितम् ।
क्रूरं कर्माकृथास्तस्मात्तदयुक्तं वृकोदर ॥ १४ ॥
भीमसेन उवाच— अन्यस्यापि न पातव्यं रुधिरं किं पुनः स्वकम् ।
यथैवात्मा तथा भ्राता विशेषो नास्ति कश्चन ॥ १५ ॥
रुधिरं न व्यतिक्रामद्दन्तोष्ठादम्ब मा शुचः ।
वैवस्वतस्तु तद्वेद हस्तौ मे रुधिरोक्षितौ ॥ १६ ॥
हताश्वं नकुलं दृष्ट्वा वृषसेनेन संयुगे ।
भ्रातॄणां संप्रहृष्टानां त्रासः सञ्जनितो मया ॥ १७ ॥
केशपक्षपरामर्शे द्रौपद्या द्यूतकारिते ।
क्रोधाद्यदब्रुवं चाहं तच्च मे हृदि वर्तते ॥ १८ ॥
क्षत्रधर्माच्च्युतो राज्ञि भवेयं शाश्वतीः समाः ।
प्रतिज्ञां तामनिस्तीर्य ततस्तत्कृतवानहम् ॥ १९ ॥
न मामर्हसि गान्धारि दोषेण परिशङ्कितुम् ।

सो तुमने इतना ही अपराध नहीं किया। जिस समय वृषसेनने नकुलके घोडे मार डाले थे, तब तुमने दुःशासनके शरीरसे निकालकर रुधिर पिया। सज्जनोंने निन्दित, उस घोर दुष्ट अनार्योंके करने योग्य अयुक्त कर्म तुमने किया (१२-१४)

भीमसेन बोले, अपने शरीरमें और भाईके शरीरमें कुछ भेद नहीं होता, जगत्में कोई मनुष्यका रुधिर नहीं पी सक्ता और अपने रुधिरकी कथा ही तो क्या है। हे माता! दुःशासनका रुधिर मेरे दांतोंसे भीतर नहीं गया था, अर्थात् मैंने केवल ओंठ हीसे लगाकर छोड दिया था, तुम इसका कुछ शोच मत करो, केवल मेरे हाथ ही रुधिरसे भीगे थे; इस सत्यको केवल यमराज ही जानते हैं। जिस समय युद्धमें वृषसेनके बाणोंसे नकुलके घोडे मारे गये और तुम्हारे पुत्र बहुत प्रसन्न हुए तब मैंने उनको डरानेके लिये ही यह कर्म किया था, जिस समय जूवा खेलनेके पीछे दुःशासनने द्रौपदीके बाल पकडकर खींचे थे, और मैंने क्रोधसे भरकर प्रतिज्ञा कर दी थी, वही बात मेरे हृदय में बनी रही। मैं उस प्रतिज्ञाको विना पूर्ण किये सदाको क्षत्रियोंके धर्मसे नष्ट हो जाऊंगा, इसलिये मैंने यह कर्म किया। (१५—१९)

अनिगृह्य पुरा पुत्रानस्मास्वनपकारिषु ।
अधुना किं नु दोषेण परिशङ्कितुमर्हसि ॥ २० ॥

गान्धार्युवाच- वृद्धस्यास्य शतं पुत्रान्निघ्नंस्त्वमपराजितः ।
कस्मान्न शेषयेः किञ्चिद्येनाल्पमपराधितम् ॥ २१ ॥
सन्तानमावयोस्तात वृद्धयोर्हृतराज्ययोः ।
कथमन्धद्वयस्यास्य यष्टिरेका न वर्जिता ॥ २२ ॥
शेषे ह्यवस्थिते तात पुत्राणामन्तके त्वयि ।
न मे दुःखं भवेदेतद्यदि त्वं धर्ममाचरेः ॥ २३ ॥

वैशम्पायन उवाच-एवमुक्त्वा तु गान्धारी युधिष्ठिरमपृच्छत ।
क स राजेति सक्रोधा पुत्रपौत्रवधार्दिता ॥ २४ ॥
तामभ्यगच्छद्राजेन्द्रो वेपमानः कृताञ्जलिः ।
युधिष्ठिरस्त्विदं तत्र मधुरं वाक्यमब्रवीत् ॥ २५ ॥
पुत्रहन्ता नृशंसोऽहं तव देवि युधिष्ठिरः ।
शापार्हः पृथिवीनाशे हेतुभूतः शपस्व माम् ॥ २६ ॥
न हि मे जीवितेनार्थो न राज्येन धनेन वा ।
तादृशान् सुहृदो हत्वा मूढस्यास्य सुहृद्द्रुहः ॥ २७ ॥

हे गान्धारी ! तुमने पहिले अपने पुत्रोंको हमारा अपराध करते देखकर भी न रोका और अब हमपर दोष लगाती हो, सो यह दोष लगाना वृथा है। ( २० )

गान्धारी बोली, हे भीम ! तुमने बूढे राजाके सौ पुत्रोंको मार डाला, जिसने तुम्हारा कम अपराध किया था, उस एकको भी क्यों न छोडा, इम दोनों बूढे और अन्धोंका राज्य भी छिन गया और लाठीके समान एक सन्तान भी न रही। यदि तुम धर्मसे मेरे सब पुत्रोंको मारकर मेरे पास आते, तो मुझे इतना दुःख न होता। ( २१-२३ )

श्रीवैशम्पायन मुनि बोले, फिर बेटे और पोतोंके शोकसे व्याकुल गान्धारीने क्रोधमें भरकर पूंछा की राजा युधिष्ठिर कहां हैं ? ( २४ )

तब राजोंके महाराज युधिष्ठिर डरसे कांपते हुए हाथ जोडकर उनके पास गये और इस प्रकार मीठे वचन बोले, हे माता ! तुम्हारे पुत्रोंको मारनेवाला सब जगत्के नाश करनेका मूल कारण युधिष्ठिर मैं ही हूं, निश्चय ही मैं तुमारा अपराधी हूं, इसलिये मुझे शाप दो, मुझे ऐसे मित्रोंके मरनेके पीछे राज्य, धन

तमेवं वादिनं भीतं संनिकर्षगतं तदा ।
नोवाच किञ्चिद्गान्धारी निःश्वासपरमा भृशम् ॥ २८ ॥
तस्यावनतदेहस्य पादयोर्निपतिष्यतः ।
युधिष्ठिरस्य नृपतेर्धर्मज्ञा दीर्घदर्शिनी ॥ २९ ॥
अङ्गुल्यग्राणि ददृशे देवीपट्टान्तरेण सा ।
ततः स कुनखीभूतो दर्शनीयनखो नृपः ॥ ३० ॥
तं दृष्ट्वा चार्जुनोऽगच्छद्वासुदेवस्य पृष्ठतः ।
एवं सञ्चेष्टमानांस्तानितश्चेतश्च भारत ॥ ३१ ॥
गान्धारी विगतक्रोधा सांत्वयामास मातृवत् ।
तया ते समनुज्ञाता मातरं वीरमातरम् ॥ ३२ ॥
अभ्यगच्छन्त सहिताः पृथां पृथुलवक्षसः ।
चिरस्य दृष्ट्वा पुत्रान् सा पुत्राधिभिरभिप्लुता ॥ ३३ ॥
बाष्पमाहारयद्देवी वस्त्रेणावृत्य वै मुखम् ।
ततो बाष्पं समुत्सृज्य सह पुत्रैस्तदा पृथा ॥ ३४ ॥
अपश्यदेतान् शस्त्रौघैर्बहुधा क्षतविक्षतान् ।
सा तानेकैकशः पुत्रान् संस्पृशन्ती पुनः पुनः ॥ ३५ ॥

और जीनेसे कुछ प्रयोजन नहीं है, मैं बडा मूर्ख और मित्रोंका द्रोही हूं। ( २५-२७ )

राजा युधिष्ठिरको डरे देख और उनके ऐसे वचन सुन गान्धारीने कुछ न कहा, केवल श्वास लेने लगी। जिस समय महाराज युधिष्ठिर डरसे कांपते हुए उनके पैरोंपर गिर पडे, तब धर्म जाननेवाली गान्धारीने उन्हें अपने कपडोंके भीतरसे अंगुली दिखाई, उसी समय सुन्दर नखूनवाले महाराज युधिष्ठिरके नखून बिगड गये, महाराजकी यह दशा देखके अर्जुन श्रीकृष्णके पीछे जाकर छिप गये। पाण्डवोंको इधर उधर छिपते देख गान्धारीका क्रोध शान्त हुआ। फिर उनको माताके समान समझने लगे। (२८-३२)

फिर गान्धारीकी आज्ञा लेकर ये सब वीर माता कुन्तीके पास गये, जिस समय वीर पाण्डव अपनी माताके पास गये तब पुत्रोंके दुःखसे व्याकुल बहुत दिनोंसे पुत्रोंसे छूटी कुन्ती, अपने आंसुओंको कपडेसे पोंछती हुई आई और बार बार उनके शरीरोंको स्पर्श करके अनेक प्रकारके अस्त्रोंसे कटे हुए शरीरोंको देखने और छूने लगी। फिर पुत्ररहित

अन्वशोचत दुःखार्ता द्रौपदीं च हतात्मजाम्।
रुदतीमथ पाञ्चालीं ददर्श पतितां भुवि ॥ ३६ ॥

द्रौपद्युवाच— आर्ये पुत्राः क्व ते सर्वे सौभद्रसहिता गताः।
न त्वां तेऽद्याभिगच्छन्ति चिरं दृष्ट्वा तपस्विनीम्॥ ३७ ॥
किं नु राज्येन वै कार्यं विहीनायाः सुतैर्मम।
तां समाश्वासयामास पृथा पृथुललोचना ॥ ३८ ॥
उत्थाप्य याज्ञसेनीं तु रुदतीं शोककर्शिताम्।
तयैव सहिता चापि पुत्रैरनुगता नृप ॥ ३९ ॥
अभ्यगच्छत गान्धारीमार्तामार्ततरा स्वयम्।

वैशम्पायन उवाच-तामुवाचाथ गान्धारी सह वध्वा यशस्विनीम्॥४० ॥
मैवं पुत्रीति शोकार्ता पश्य मामपि दुःखिताम्।
मन्ये लोकविनाशोऽयं कालपर्याय नोदितः ॥ ४१ ॥
अवश्यभावी सम्प्राप्तः स्वभावाल्लोमहर्षणः।
इदं तत्समनुप्राप्तं विदुरस्य वचो महत् ॥ ४२ ॥
असिद्धानुनये कृष्णे यदुवाच महामतिः।
तस्मिन्नपरिहार्येऽर्थे व्यतीते च विशेषतः ॥ ४३ ॥
मा शुचो न हि शोच्यास्ते संग्रामे निधनं गताः।

---

द्रौपदी शोच करने लगी, फिर भूमिमें पडी और रोती हुई द्रौपदीको देखा। द्रौपदी बोली, हे माता! अभिमन्युके सहित तुह्मारे सब पोते कहां चले गये? तुमको बहुत दिनके पीछे यहां आई हुई देकखर भी वे तुह्मारे पास अभी तक क्यों नहीं आते? बिना पुत्रोंके मैं इस राज्यको लेकर क्या करूंगी? (३३-३७)

रोती हुई शोकसे व्याकुल द्रौपदीको उठाकर बडे बडे नेत्रवाली कुन्ती समझाने लगी। फिर अपने पुत्र और द्रौपदीके सहित रोती हुई कुन्ती, रोती हुई गान्धारीके पास गई। (३८-३९)

श्रीवैशम्पायन मुनि बोले, यशस्विनी कुन्तीको द्रौपदीके सहित रोते हुए देख गान्धारी बोली, तुम कुछ शोच मतकरो। देखो मैं भी कैसे शोकमें पडी हुई हूं, भयानक समय स्वभावहीसे आगया था, महाबुद्धिमान विदुरने जैसे कहा था, सो सब वैसे ही हुआ, यह कर्म अवश्य होनेवाला था, सो समाप्त होगया। वे सब युद्धमें मारे गये, उनका सोच करना अब वृथा है, जैसे शोकमें तुम पडी हो वैसे ही मैं भी पडी हूं। तुममें और

यथैवाहं तथैव त्वं को वामाश्वासयिष्यति ।
ममैव ह्यपराधेन कुलमग्र्यं विनाशितम् ॥ ४४ ॥ [ ४२० ]

इति श्रीमहाभारते शतसाहस्र्यां संहितायां वैयासिक्यां स्त्रीपर्वणि जलप्रदानिकपर्वणि पृथापुत्रदर्शने पंचदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥

समाप्तं जलप्रदानिकं पर्व ।

अथ स्त्रीविलापपर्व ।

वैशम्पायन उवाच-एवमुक्त्वा तु गान्धारी कुरूणामवकर्तनम् ।
अपश्यत्तत्र तिष्ठन्ती सर्वं दिव्येन चक्षुषा ॥ १ ॥
पतिव्रता महाभागा समानव्रतचारिणी ।
उग्रेण तपसा युक्ता सततं सत्यवादिनी ॥ २ ॥
वरदानेन कृष्णस्य महर्षेः पुण्यकर्मणः ।
दिव्यज्ञानबलोपेता विविधं पर्यदेवयत् ॥ ३ ॥
ददर्श सा बुद्धिमती दूरादपि यथान्तिके ।
रणाजिरे नृवीराणामद्भुतं लोमहर्षणम् ॥ ४ ॥
अस्थिकेशवसाकीर्णं शोणितौघपरिप्लुतम् ।
शरीरैर्बहुसाहस्रैर्विनिकीर्णं समन्ततः ॥ ५ ॥
गजाश्वरथयोधानामावृतं रुधिराविलैः ।

मुझमें कोई भेद नहीं है और अब तुम्हें हमें समझाने और कौन आवेगा । मेरे ही अपराधसे इस कुलका नाश हुआ । (४०-४४) [ ४२० ]

स्त्री पर्वमें पंदरह अध्याय समाप्त । [ १५ ]
जलप्रदानिकपर्व समाप्त ।

( २ ) स्त्री विलाप पर्व ।

स्त्रीपर्वमें सोलह अध्याय ।

श्रीवैशम्पायन मुनि बोले, हे राजा जनमेजय ! ऐसा कहके गान्धारी चुप हो गई, फिर उसने वहीं बैठे बैठे अपनी ज्ञान दृष्टिसे उस युद्धभूमिको देखा, सदा सत्य बोलनेवाली पतिव्रता महाभाग्यवती तपस्विनी धर्मात्मा महामुनि व्यासकी कृपासे उस युद्ध भूमिको देखा। बुद्धिमती गान्धारीने उस वीरोंको युद्धभूमिको दूरसे इस प्रकार देखा जैसे कोई अपने घरकी वस्तुको देखता है, उस भयानक युद्धभूमिको देखकर वीरोंके भी रोये खडे होते थे, उस युद्धभूमिमें हड्डी, बाल, चर्बी, रुधिर, और शरीर भरे हुए थे, उस समय उस युद्धभूमिमें मरे हुए हाथी, घोडे, रथ और योद्धा रुधिरसे भरे हुए दिखाई देते थे, किसी-

शरीरैरशिरस्कैश्च विदेहैश्च शिरोगणैः ॥ ६ ॥
गजाश्वनरनारीणां निःस्वनैरभिसंवृतम् ।
सृगालबककाकोलकङ्ककाकनिषेवितम् ॥ ७ ॥
रक्षसां पुरुषादानां मोदनं कुरराकुलम् ।
अशिवाभिः शिवाभिश्च नादितं गृध्रसेवितम् ॥ ८ ॥
ततो व्यासाभ्यनुज्ञातो धृतराष्ट्रो महीपतिः ।
पाण्डुपुत्राश्च ते सर्वे युधिष्ठिरपुरोगमाः ॥ ९ ॥
वासुदेवं पुरस्कृत्य हतबन्धुं च पार्थिवम् ।
कुरुस्त्रियः समासाद्य जग्मुरायोधनं प्रति ॥ १० ॥
समासाद्य कुरुक्षेत्रं ताः स्त्रियो निहतेश्वराः ।
अपश्यन्त हतांस्तत्र पुत्रान् भ्रातॄन्पितॄन्पतीन् ॥ ११ ॥
क्रव्यादैर्भक्ष्यमाणान्वै गोमायुबलवायसैः ।
भूतैः पिशाचै रक्षोभिर्विविधैश्च निशाचरैः ॥ १२ ॥
रुद्राक्रीडनिभं दृष्ट्वा तदा विशसनं स्त्रियः ।
महार्हेभ्योऽथ यानेभ्यो विक्रोशन्त्यो निपेतिरे ॥ १३ ॥
अदृष्टपूर्वं पश्यन्त्यो दुःखार्ता भरतस्त्रियः ।
शरीरेष्वस्खलन्नन्याः पतन्त्यश्चापरा भुवि ॥ १४ ॥

---

के शरीरका पता भी नहीं था, वह युद्ध भूमि हाथी, घोडे, मनुष्य और स्त्रियोंके शब्दसे भर गई, चारों ओर शियार बगुले और गिद्ध आदि मांस खानेवाले प्राणी दीखने लगे, मनुष्योंका मांस खानेवाले राक्षस कुररी भयानक सियारी और गिद्ध उस युद्धभूमिको देखकर प्रसन्न होने लगे। (१—८)

तब भगवान् व्यासकी आज्ञासे महाराज, धृतराष्ट्र, युधिष्ठिर, भीमसेन, अर्जुन, नकुल और सहदेव, श्रीकृष्ण और बन्धुरहित महाराज धृतराष्ट्रको आगे करके कुरुकुलकी स्त्रियोंको सङ्ग लेकर युद्धभूमिमें गये। (९-१०)

कुरु क्षेत्रमें जाकर पतिरहित स्त्रियों ने मरे हुए अपने अपने पति, पिता, पुत्र और भाइयोंको देखा। और देखा की वहां उनके शरीरके मांसको कौवे, सियार, गिद्ध, भूत, पिशाच और राक्षस खा रहे हैं, उस समय उस युद्धभूमिको उन स्त्रियोंने महाकालके अखाडेके समान देखा, फिर अनेक बहुत मूल्यवाले वाहनोंसे रोती हुई उतरीं। जिन कुरुकुलकी स्त्रियोंने दुःख कभी नहीं देखा-

श्रान्तानां चाप्यनाथानां नासीत्काचन चेतना ।
पाञ्चालकुरुयोषाणां कृपणं तदभून्महत्　　॥ १५ ॥
दुःखोपहताचित्ताभिः समन्तादनुनादितम् ।
दृष्ट्वाऽऽयोधनमत्युग्रं धर्मज्ञा सुबलात्मजा　　॥ १६ ॥
ततः सा पुण्डरीकाक्षमामंत्र्य पुरुषोत्तमम् ।
कुरूणां वैशसं दृष्ट्वा इदं वचनमब्रवीत्　　॥ १७ ॥
पश्यैताः पुण्डरीकाक्ष स्नुषा मे निहतेश्वराः ।
प्रकीर्णकेशाः क्रोशन्तीः कुररीरिव माधव　　॥ १८ ॥
अमूस्त्वभिसमागम्य स्मरंत्यो भर्तृजान् गुणान् ।
पृथगेवाभिधावंत्यः पुत्रान्भ्रातॄन्पितॄन्पतीन्　　॥ १९ ॥
वीरसूभिर्महाराज हतपुत्राभिरावृतम् ।
क्वचिच्च वीरपत्नीभिर्हतवीराभिरावृतम्　　॥ २० ॥
शोभितं पुरुषव्याघ्रैः कर्णभीष्माभिमन्युभिः ।
द्रोणद्रुपदशल्यैश्च ज्वलद्भिरिव पावकैः　　॥ २१ ॥
काञ्चनैः कवचैर्निष्कैर्मणिभिश्च महात्मनाम् ।
अङ्गदैर्हस्तकेयूरैः स्रग्भिश्च समलंकृतम्　　॥ २२ ॥
वीरबाहुविसृष्टाभिः शक्तिभिः परिघैरपि ।

था, वे दुःखसे व्याकुल होकर पृथ्वीमें लोटने लगीं। (११—१४)

उस समय नाथ रहित, रोती हुई, चेतना रहित, दुःखसे व्याकुल, दुखित पांचाल और कौरवोंकी स्त्रियोंके शब्दसे वह युद्ध भूमि पूरित हो गई। उस युद्ध भूमिको देखकर धर्म जाननेवाली सुबल पुत्री गान्धारी महात्मा श्रीकृष्णको बुलाकर ऐसे वचन बोली। हे कमल नेत्र कृष्ण! हे माधव! देखो हमारे बेटोंकी स्त्री विधवा होकर बाल खोले कुररीके समान रो रही हैं, ये अपने अपने पति-योंके गुण स्मरण करके रो रही हैं, ये अपने अपने पति पुत्र और पिताको ढूंढ रही हैं। ये युद्धभूमिमें अनेक वीर माता और अनेक वीरोंकी स्त्री अपने अपने पुत्र और पतियोंको देख रो रही हैं। ( १५—२० )

ये देखो पुरुषसिंह कर्ण, भीष्म, अभिमन्यु, द्रोचाणार्य, महाराज द्रुपद और महाराज शल्य आदि वीर, जलती हुई अग्निके समान मरे हुवे पड़े हैं। यह युद्धभूमिमें सोनेके कवच, निष्कमणि, वीरोंके बाजूबन्द, अङ्गूठी, माला, वीरों-

खड्गैश्च विविधैस्तीक्ष्णैः सशरैश्च शरासनैः ॥ २३ ॥
क्रव्यादसङ्घैर्मुदितैस्तिष्ठद्भिः सहितैः क्वचित्।
क्वचिदाक्रीडमानैश्च शयानैश्चापरैः क्वचित् ॥ २४ ॥
एतदेवंविधं वीर सम्पश्यायोधनं विभो।
पश्यमाना हि दह्यामि शोकेनाहं जनार्दन ॥ २५ ॥
पञ्चालानां कुरूणां च विनाशे मधुसूदन।
पञ्चानामपि भूतानामहं वधमचिन्तयम् ॥ २६ ॥
तान्सुपर्णाश्च गृध्राश्च कर्षयन्त्यसृगुक्षिताः।
विगृह्य चरणैर्गृध्रा भक्षयन्ति सहस्रशः ॥ २७ ॥
जयद्रथस्य कर्णस्य तथैव द्रोणभीष्मयोः।
अभिमन्योर्विनाशं च कश्चिन्तयितुमर्हति ॥ २८ ॥
अवध्यकल्पान्निहतान् गतसत्वानचेतसः।
गृध्रकङ्कवटश्येनश्वसृगालादनीकृतान् ॥ २९ ॥
अमर्षवशमापन्नान् दुर्योधनवशे स्थितान्।
पश्येमान्पुरुषव्याघ्रान् संशान्तान्पावकानिव ॥ ३० ॥
शयाना ये पुरा सर्वे मृदूनि शयनानि च।

के हाथसे टूटे हुये सांगी, परिघ, खड्ग अनेक प्रकारके बाणवान धनुष पडे हैं। (२१—२३)

कहीं मांस खानेवाले पक्षी प्रसन्न होकर बैठे हैं, कहीं खेल रहे हैं और कहीं सुखसे सो रहे हैं। हे वीर! हे भगवन्! हे जनार्दन! उनको देखकर मेरा हृदय शोकसे जला जाता है। इस पाञ्चाल और कुरुकुलके नाशसे हमें ऐसा जान पडता है, कि सब जगत्का नाश हो गया। देखो इन वीरोंके रुधिरमें भीगे शरीरोंको सहस्रों गिद्ध आदि पक्षी खा रहे हैं, कहीं कोई गिद्ध किसी वीरका पेट खींचे लिये जाते हैं। (२४—२७)

जयद्रथ, कर्ण, भीष्म और अभिमन्यु आदि वीरोंके मृत्यु देखकर किसे शोच न होगा। जिनको कोई नहीं मार सक्ता था, आज उनको चैतन्यरहित निरखकर, मनुष्यके समान मरा हुआ देखकर कौवे, सियार और गिद्ध खा रहे हैं। ये सब वीर क्रोधके वशमें होकर दुर्योधनकी आज्ञासे युद्धमें मारे गये, ये पुरुषसिंह वीर इस समय जलती हुई अग्निके समान पृथ्वीमें पडे हैं। (२८—३०)

जो पहिले कोमल बिछौनोंपर सोते

विपन्नास्तेऽद्य वसुधां विवृतामधिशेरते ॥ ३१ ॥
बन्दिभिः सततं काले स्तुवद्भिरभिनन्दिताः ।
शिवानामशिवा घोराः शृण्वन्ति विविधा गिरः॥३२॥
ये पुरा शेरते वीराः शयनेषु यशस्विनः ।
चन्दनागुरुदिग्धाङ्गास्तेऽद्य पांसुषु शेरते ॥ ३३ ॥
तेषामाभरणान्येते गृध्रगोमायुवायसाः ।
आक्षिपन्ति शिवा घोराः विनदन्त्यः पुनः पुनः ॥३४ ॥
बाणान्विनिशितान्पीतान्निस्त्रिंशान् विमला गदाः ।
युद्धाभिमानिनः सर्वे जीवन्त इव बिभ्रति ॥ ३५ ॥
सुरूपवर्णा बहवः क्रव्यादैरवघट्टिताः ।
ऋषभप्रतिरूपाश्च शेरते हरितस्रजः ॥ ३६ ॥
अपरे पुनरालिङ्ग्य गदाः परिघबाहवः ।
शेरतेऽभिमुखाः शूरा दयिता इव योषितः ॥ ३७ ॥
बिभ्रतः कवचान्यन्ये विमलान्यायुधानि च ।
न धर्षयन्ति क्रव्यादा जीवन्तीति जनार्दन ॥ ३८ ॥
क्रव्यादैः कृष्यमाणानामपरेषां महात्मनाम् ।
शातकौम्भ्यः स्रजश्चित्रा विप्रकीर्णाः समन्ततः ॥३९॥

थे सो आज पृथ्वीमें मुह फैलाये पडे हैं, पहिले जो सदा भाटोंके मुखसे स्तुति सुनकर प्रसन्न होते थे, वे आज अनेक प्रकारके भयानक सियारियोंके शब्द सुन रहे हैं। जो पहिले यशस्वी वीर शरीरमें चन्दन और अगर लगाकर पलङ्गपर सोते थे, सो आज धूलमें लोटते पृथ्वीमें पडे हैं। उनके भूषणोंको घोर शब्द करते युद्धमें सियार और कौवे इधर उधर खींच रहे हैं, ये अभिमानी वीर अब तक भी तेजवान खड्ग और निर्मल गदा इस प्रकार ले रहे हैं जैसे जीते हुए लिये रहते थे, अनेक सुन्दर वीरोंके हाथोंको मांस खानेवाले जन्तु इधर उधर लिये घूमते हैं, इस समय भी उनका तेज सूर्यके समान दिखाता है, कोई परिघके समान सुन्दर हाथवाले वीर गदाको छातीसे लगाये युद्धकी ओर मुख किये इस प्रकार सोते हैं, जैसे अपनी प्यारी स्त्रीके सङ्ग सोते थे। किसी वीर को कवच, विमल शस्त्र धारण किये देख और उन्हें जीता जान कोई मांस खानेवाला जन्तु उनके पास नहीं जाने सक्ता। किसी किसी महात्मा

एते गोमायवो भीमा निहतानां यशस्विनाम् ।
कण्ठान्तरगतान्हारानाक्षिपन्ति सहस्रशः ॥ ४० ॥
सर्वेष्वपररात्रेषु या ननन्दन्त वन्दिनः ।
स्तुतिभिश्च परार्घ्याभिरुपचारैश्च शिक्षिताः ॥ ४१ ॥
तानिमाः परिदेवन्ति दुःखार्ताः परमाङ्गनाः ।
कृपणं वृष्णिशार्दूल दुःखशोकार्दिता भृशम् ॥ ४२ ॥
रक्तोत्पलवनानीव विभान्ति रुचिराणि च ।
मुखानि परमस्त्रीणां परिशुष्काणि केशव ॥ ४३ ॥
रुदिताद्विरता ह्येता ध्यायन्त्यः सपरिच्छदाः ।
कुरुस्त्रियोऽभिगच्छन्ति तेन तेनैव दुःखिताः ॥ ४४ ॥
एतान्यादित्यवर्णानि तपनीयनिभानि च ।
रोषरोदनताम्राणि वक्त्राणि कुरुयोषिताम् ॥ ४५ ॥
श्यामानां वरवर्णानां गौरीणामेकवाससाम् ।
दुर्योधनवरस्त्रीणां पश्य वृन्दानि केशव ॥ ४६ ॥
आसामपरिपूर्णार्थं निशम्य परिदेवितम् ।
इतरेतरसंक्रन्दान्न विजानन्ति योषितः ॥ ४७ ॥

वीरको मांसभक्षी वीर खिंच रहे हैं और उनकी सोनेकी माला इधर उधर फैली जाती है। ये देखो, ये भयानक सियार महात्मा वीरोंके गलेसे हार निकालकर इधर उधर खींचे फिरते हैं। (३१-४०)

जो स्त्री पहिले समयमें रात्रिके पिछले पहरमें भाटोंके मुखसे स्तुति सुनकर जागती थी और जो अनेक पूजा और शिक्षासे युक्त थी, वेही आज शोक और दुःखसे व्याकुल होकर वीर स्त्रीके समान रो रही हैं, हे केशव! हे वृष्णिकुल-शार्दूल! इन सुन्दर स्त्रियोंके सूखते हुवे कोमल मुख इस समय लाल कमलके समान दीखते हैं, ये कुरुकुलकी स्त्री रोना बन्द करके अपने अपने पतियोंके पास बैठी हैं, ये दुःख और क्रोधसे व्याकुल कौरवोंकी स्त्रियोंके मुख प्रातः कालके सूर्यसे सोना और तांबेके समान लाल होगये हैं। (४१-४५)

हे कृष्ण! ये गोरे रङ्गवाली सोलह वर्षकी दुर्योधनकी उत्तम स्त्रियोंके झुण्ड एक साडी पहिने दुःखसे व्याकुल हो रही हैं, इनका भयानक रोना सुनकर और एक दूसरीको पुकारते देखकर मेरा हृदय फटा जाता है। ये बहुत समय

एता दीर्घमिवोच्छ्वस्य विक्रुश्य च विलप्य च।
विस्पन्दमाना दुःखेन वीरा जहति जीवितम् ॥ ४८ ॥
बह्व्यो दृष्ट्वा शरीराणि क्रोशन्ति विलपन्ति च।
पाणिभिश्चापरा घ्नन्ति शिरांसि मृदुपाणयः ॥ ४९ ॥
शिरोभिः पतितैर्हस्तैः सर्वाङ्गैर्यूथशः कृतैः।
इतरेतरसम्पृक्तैराकीर्णा भाति मेदिनी ॥ ५० ॥
विशिरस्कानथो कायान् दृष्ट्वा घोतानिनिन्दितान्।
मुह्यन्त्यनुगता नार्यो विदेहानि शिरांसि च ॥ ५१ ॥
शिरः कायेन सन्धाय प्रेक्षमाणा विचेतसः।
अपश्यन्त्यो परं तत्र नेदमस्येति दुःखिताः ॥ ५२ ॥
बाहूरुचरणानन्यान् विशिखोन्मथितान्पृथक्।
सन्दधत्योऽसुखाविष्टा मूर्छन्त्येताः पुनः पुनः ॥ ५३ ॥
उत्कृत्य शिरसश्चान्यान्विजग्धान्मृगपक्षिभिः।
दृष्ट्वा काश्चिन्न जानन्ति भर्तॄन् भरत योषितः ॥ ५४ ॥
पाणिभिश्चापरा घ्नन्ति शिरांसि मधुसूदन।
प्रेक्ष्य भ्रातॄन्पितॄन्पुत्रान्पतींश्च निहतान्परैः ॥ ५५ ॥
बाहुभिश्च सखड्गैश्च शिरोभिश्च सकुण्डलैः।

---

तक रोकर ऊंचे सांस लेकर और दुःखसे व्याकुल होकर इस प्रकार पृथ्वीमें पडी हैं, मानों अभी मर जांयगी। (४६-४८)

कोई अपने पतियोंका शरीर देखकर रोति है, कोई कोमल हाथोंसे शिर पीट रही है। इस समय यह युद्धभूमि कटे हुए शिर, हाथ और शरीरोंसे पूर्ण दीखती है। ये देखो ये स्त्री शरीररहित शिर और शिररहित शरीरोंको देखकर मूर्च्छित हो रहीं हैं। कहीं कोई स्त्री दुःखसे व्याकुल होकर शरीरमें शिर लगाकर देखती है और कहती है कि यह शिर इनका नहीं है। कोई बाणोंसे कटे हुवे हाथ, पैर और जांघ मिलाकर दुःखसे व्याकुल होरहीं हैं। कोई कुरुकुलकी स्त्री स्यार और पक्षियोंसे खाये हुवे शिर हाथमें लेकर अपने पतियोंको नहीं पहिचानती। (४९-५४)

हे मधुसूदन! कोई शत्रुओंके हाथसे मरे भाई, पुत्र और पतियोंको पृथ्वीमें पडा देख हाथोंसे शिर पीट रही हैं। इस समय यह रुधिर और मांसके कीचड से भरी, कटे हुवे खड्गके सहित, हाथ और कुण्डल सहित शिरोंसे ऐसी

अगम्यकल्पा पृथिवी मांसशोणितकर्दमा ॥ ५६ ॥
बभूव भरतश्रेष्ठ प्राणिभिर्गतजीवितैः ।
न दुःखेषूचिताः पूर्वं दुःखं गाहन्त्यनिन्दिताः॥ ५७ ॥
भ्रातृभिः पतिभिः पुत्रैरुपाकीर्णा वसुन्धरा ।
यूथानीव किशोरीणां सुकेशीनां जनार्दन ॥ ५८ ॥
स्नुषाणां धृतराष्ट्रस्य पश्य वृन्दान्यनेकशः ।
इतो दुःखतरं किन्तु केशव प्रतिभाति मे ॥ ५९ ॥
यदिमाः कुर्वते सर्वा रूपमुच्चावचं स्त्रियः ।
नूनमाचरितं पापं मया पूर्वेषु जन्मसु ॥ ६० ॥
या पश्यामि हतान्पुत्रान् पौत्रान् भ्रातृंश्च माधव ।
एवमार्ता विलपती समाभाष्य जनार्दनम् ।
गान्धारी पुत्रशोकार्ता ददर्श निहतं सुतम् ॥ ६१ ॥ [४८१]

इति श्रीमहाभारते शतसाहस्र्यां संहितायां वैयासिक्यां स्त्रीपर्वणि स्त्रीविलापपर्वणि आयोधनदर्शने षोडशोऽध्यायः॥ १६ ॥

वैशम्पायन उवाच-दुर्योधनं हतं दृष्ट्वा गान्धारी शोककर्शिता ।
सहसा न्यपतद्भूमौ छिन्नेव कदली वने ॥ १ ॥

शोणित पूर्ण हो गई है कि जानने योग्य नहीं रही। ( ५५-५६ )

हे यदुकुलश्रेष्ठ! यह भूमि मरे हुए शरीरोंसे भर गई है, ये निन्दारहित स्त्री दुःख भोगने योग्य नहीं थी, परन्तु दुःख भोग रही हैं। यह युद्धभूमि इस समय इन मरे हुए शरीरोंसे ऐसी पूर्ण होगई जैसे तारागणसे रात्रिमें आकाश पूर्ण होता है। इस समय महाराज धृतराष्ट्रके बेटोंकी थोडी अवस्थावाली और सुन्दर बालोंवाली स्त्रियोंके अनेक झुंड इधर उधर घूमते फिरते हैं, मेरे लिये इससे अधिक दुःख और क्या होगा? मैं जो इन स्त्रियोंके ऐसे रूप देखती हूं इससे निश्चय होता है कि मैंने पहिले जन्ममें महा अपराध किया है। (५७-६०)

हे कृष्ण! मेरे सब बेटे और सब पोते मारे गये और इससे और अधिक दुःख क्या होगा? श्रीकृष्णसे ऐसा कहकर गान्धारी रोने लगी और उसने मरे हुवे बेटेको देखा।(६१) [ ४८१ ]

स्त्रीपर्वमें सोलह अध्याय समाप्त।

स्त्रीपर्वमें सतरह अध्याय।

श्रीवैशम्पायन मुनि बोले, हे राजन् जनमेजय! दुर्योधनको मरा हुआ देखकर गान्धारी शोकसे व्याकुल होकर

सा तु लब्ध्वा पुनः संज्ञां विक्रुश्य च विलप्य च ।
दुर्योधनमभिप्रेक्ष्य शयानं रुधिरोक्षितम् ॥ २ ॥
परिष्वज्य च गान्धारी कृपणं पर्यदेवयत् ।
हा हा पुत्रेति शोकार्ता विललापाकुलेन्द्रिया ॥ ३ ॥
सुगूढजत्रुविपुलं हारनिष्कविभूषितम् ।
वारिणा नेत्रजेनोरः सिञ्चन्ती शोकतापिता ॥ ४ ॥
समीपस्थं हृषीकेशमिदं वचनमब्रवीत् ।
उपस्थितेऽस्मिन्संग्रामे ज्ञातीनां संक्षये विभो ॥ ५ ॥
मामयं प्राह वार्ष्णेय प्राञ्जलिर्नृपसत्तमः ।
अस्मिन् ज्ञातिसमुद्धर्षे जयमम्बा ब्रवीतु मे ॥ ६ ॥
इत्युक्ते जानती सर्वमहं स्वव्यसनागमम् ।
अब्रुवं पुरुषव्याघ्र यतो धर्मस्ततो जयः ॥ ७ ॥
यथा च युध्यमानस्त्वं न वै मुह्यसि पुत्रक ।
ध्रुवं शस्त्रजितान् लोकान् प्राप्स्यस्यमरवत्प्रभो ॥ ८ ॥
इत्येवमब्रुवन्पूर्वं नैनं शोचामि वै प्रभो ।
धृतराष्ट्रं तु शोचामि कृपणं हतबान्धवम् ॥ ९ ॥

इस प्रकार पृथ्वीमें गिर पडी जैसे केले- का वृक्ष टूट कर गिर पडता है, फिर थोडे समयमें चैतन्य होकर रुधिरसे भीगे हुए दुर्योधनको उठाकर हा पुत्र! हा पुत्र! कह कर रोने लगी। इस समय गान्धारीकी सब इन्द्री शोकसे व्याकुल हो रही थीं, फिर हार आदि भूषणोंसे युक्त हृदयको आसुओंसे भिगोती हुई शोकसे व्याकुल होकर पास खडे हुए श्रीकृष्णसे ऐसे वचन बोली। (१-४)

हे कृष्ण! जब ये क्षत्रियोंका नाश करनेवाला युद्ध होनेवाला था, तब सब राजोंमें श्रेष्ठ दुर्योधनने हाथ जोडकर मुझसे कहा था, हे माता! अब ये घोर युद्ध होनेवाला है, तुम हमारे विजयके लिये आशिर्वाद करो। मैंने इस आनेवाली आपत्तिको पहिले ही जान लिया था तब मैंने कहा कि, हे पुरुषसिंह! जहां धर्म है वहांही विजय होगी। तुम युद्धमें कुछ भूल मत करना और पीछे युद्धमें शस्त्रसे मरकर देवतोंके लोकको जावो। हे कृष्ण! मैंने इससे पहिलेही यह कह दिया था, इसलिये इसका मुझे कुछ शोच नहीं है परन्तु बन्धुरहित दीन राजा धृतराष्ट्रका शोच करती हूं। (५-९)

अमर्षणं युधां श्रेष्ठं कृतास्त्रं युद्धदुर्मदम्।
शयानं वीरशयने पश्य माधव मे सुतम् ॥ १० ॥
योऽयं मूर्धावसिक्तानामग्रे याति परन्तपः।
सोऽयं पांसुषु शेतेऽद्य पश्य कालस्य पर्ययम् ॥ ११ ॥
ध्रुवं दुर्योधनो वीरो गतिं सुलभतां गतः।
तथा ह्यभिमुखः शेते शयने वीरसेविते ॥ १२ ॥
यं पुरा पर्युपासीना रमयन्ति वरस्त्रियः।
तं वीरशयने सुप्तं रमयंत्यशिवाः शिवाः ॥ १३ ॥
यं पुरा पर्युपासीना रमयन्ति महीक्षितः।
महीतलस्थं निहतं गृध्रास्तं पर्युपासते ॥ १४ ॥
यं पुरा व्यजनै रम्यैरुपवीजन्ति योषितः।
तमद्य पक्षव्यजनैरुपवीजन्ति पक्षिणः ॥ १५ ॥
एष शेते महाबाहुर्बलवान् सत्यविक्रमः।
सिंहेनेव द्विपः संख्ये भीमसेनेन पातितः ॥ १६ ॥
पश्य दुर्योधनं कृष्ण शयानं रुधिरोक्षितम्।
निहतं भीमसेनेन गदां सम्मृज्य भारत ॥ १७ ॥

हे कृष्ण! ये देखो महा बलवान् सब शस्त्र विद्या जाननेवाले महा क्रोधी वीर श्रेष्ठ दुर्योधन आज पृथ्वीमें सोते हैं। देखो समयकी गति कैसी कठिन है कि जो शत्रुनाशन दुर्योधन पहिले राजोंके आगे चलते थे, सो आज धूलमें लिपटे हुए पृथ्वीमें पडे हैं। हमें यह निश्चय होता है कि वीर दुर्योधन साधारण गतिको नहीं प्राप्त हुवे, ये अवश्य ही स्वर्ग लोकको गये, क्योंकि इस समय तक भी युद्धहीकी ओर मुख करके सोते हैं। जिस वीरके पास पहिले उत्तम उत्तम स्त्री रहती थीं, आज उसे वीर शय्यापर सोते हुए देख भयानक सियारी पास बैठी हैं। जिसके पास पहिले राजा लोग बैठते थे, आज उसही मरे हुए पृथ्वीमें पडे दुर्योधनके पास गिद्ध बैठे हैं। पहिले समयमें उत्तम पङ्खोंसे हवा की जाती थी, आज उस हीको कौवे अपने पंखोंकी हवासे शीतल कर रहे हैं। ये महा बलवान् सत्य पराक्रमी महाबाहू दुर्योधनको युद्धमें भीमसेनने ऐसे मारा जैसे सिंह हाथीको मार डालता है। ( १०-१६ )

हे कृष्ण! ये देखो वीर दुर्योधन भीमसेनके हाथसे मरकर गदा लिये

अक्षौहिणीर्महाबाहुर्दशचैकां च केशव ।
आनयद्यः पुरा संख्ये सोऽनयान्निधनं गतः ॥ १८ ॥
एष दुर्योधनः शेते महेष्वासो महाबलः ।
शार्दूल इव सिंहेन भीमसेनेन पातितः ॥ १९ ॥
विदुरं ह्यवमन्यैष पितरं चैव मन्दभाक् ।
बालो वृद्धावमानेन मन्दो मृत्युवशं गतः ॥ २० ॥
निःसपत्ना मही यस्य त्रयोदशसमाः स्थिता ।
स शेते निहतो भूमौ पुत्रो मे पृथिवीपतिः ॥ २१ ॥
अपश्यं कृष्ण पृथिवीं धार्तराष्ट्रानुशासिताम् ।
पूर्णां हस्तिगवाश्वैश्च वार्ष्णेय न तु तच्चिरम् ॥ २२ ॥
तामेवाद्य महाबाहो पश्याम्यन्यानुशासिताम् ।
हीनां हस्तिगवाश्वेन किं नु जीवामि माधव ॥ २३ ॥
इदं कष्टतरं पश्य पुत्रस्यापि वधान्मम ।
यदिमाः पर्युपासन्ते हतान् शूरान् रणे स्त्रियः ॥ २४ ॥
प्रकीर्णकेशां सुश्रोणीं दुर्योधनशुभाङ्कगाम् ।
रुक्मवेदीनिभां पश्य कृष्ण लक्ष्मणमातरम् ॥ २५ ॥
नूनमेषा पुरा बाला जीवमाने महीभुजे ।

---

रुधिरमें भींगे पृथ्वीमें सोते हैं; देखो किसी दिन ग्यारह अक्षौहिणी सेना इनके सङ्ग थी सो आज मर कर पृथ्वीमें पडे हैं। जो महा धनुषधारी महा बलवान् दुर्योधन भीमसेनके हाथसे मर कर इस प्रकार पृथ्वीमें पडे हैं जैसे सिंहके डरसे शार्दूल । इस मूर्ख बालकने विदुर और महाबाहु धृतराष्ट्रका निरादर किया था, इससे इस अवस्थाको पहुंचा। जिसके वशमें शत्रुरहित पृथ्वी तेरह वर्ष तक रही थी, वही महाराज दुर्योधन आज पृथ्वीमें पडे हैं। (१७-२१)

हे कृष्ण ! थोडे ही दिन हुए कि हाथी, घोडे और गाडीसे भरी पृथ्वी राजा दुर्योधनकी आज्ञामें चलती थी, सो आज हाथी, घोडे और बलसे हीन होकर दूसरेकी आज्ञामें चलती है । अब हमें जीनेसे क्या सुख है । देखो अनेक स्त्रियां मरे हुए वीरके पास बैठी हुई रोरहीं हैं । ( २२-२४ )

हे कृष्ण ! ये देखो उत्तम बाल और पतली कमरवाली लक्ष्मणकी माता दुर्योधनको गोदमें लिये सोनेकी देवीके समान बैठी है । जिस समय राजा जीते

*

भुजावाश्रित्य रमते सुभुजस्य मनस्विनी ॥ २६ ॥
कथं तु शतधा नेदं हृदयं मम दीर्यते ।
पश्यन्त्या निहतं पुत्रं पौत्रेण सहितं रणे ॥ २७ ॥
पुत्रं रुधिरसंसिक्तमुपजिघ्रत्यनिन्दिता ।
दुर्योधनं तु वामोरूः पाणिना परिमार्जती ॥ २८ ॥
किं नु शोचति भर्तारं पुत्रं चैषा मनस्विनी ।
तथा ह्यवस्थिता भाति पुत्रं चाप्यभिवीक्ष्य सा॥२९॥
स्वशिरः पञ्चशाखाभ्यामभिहत्यायतेक्षणा ।
पतत्युरसि वीरस्य कुरुराजस्य माधव ॥ ३० ॥
पुण्डरीकनिभा भाति पुण्डरीकान्तरप्रभा ।
मुखं विमृज्य पुत्रस्य भर्तुश्चैव तपस्विनी ॥ ३१ ॥
यदि सत्यागमाः सन्ति यदि वै श्रुतयस्तथा ।
ध्रुवं लोकानवाप्तोऽयं नृपो बाहुबलार्जितान् ॥ ३२ ॥ [५१३]

इति श्रीमहाभारते शतसाहस्र्यां संहितायां वैयासिक्यां स्त्रीपर्वणि स्त्रीविलापपर्वणि
दुर्योधनदर्शने सप्तदशोऽध्यायः ॥ १७ ॥

गान्धार्युवाच— पश्य माधव पुत्रान्मे शतसंख्यान् जितक्लमान् ।
गदया भीमसेनेन भूयिष्ठं निहतान् रणे ॥ १ ॥
इदं दुःखतरं मेऽद्य यदिमा मुक्तमूर्धजाः ।

थे, तब यह सुन्दरी उनके पास बैठ कर विलास करती थी। मैं अपने बेटे पोतेको मरा हुवा देखती हूं तो भी मेरे हृदयके सौ टुकडे नहीं होते, ये देखो निन्दारहित लक्ष्मणकी माता अपने पुत्रका माथा सूंघती हैं और दुर्योधनको हाथसे पोछती हैं। ये इस समय अपने पति और पुत्रका सोच कर रही हैं। ये बडे नेत्रवाली रानी अपने दोनों हाथोंसे शिर पीटती है और दुर्योधनके सन्मुख गिरती है। ये कमल पर गिरी दूसरे कमलके समान दिखती है कभी अपने पुत्रको पूंछती है। यदि वेद और श्रुति सब सत्य है तो राजा दुर्योधनने अवश्यही अपने बाहु बलसे स्वर्गको जीत लिया। (२५-३२) [५१३]

स्त्रीपर्वमें सतरह अध्याय समाप्त।

स्त्रीपर्वमें अठारह अध्याय।

गान्धारी बोली, हे कृष्ण! ये देखो भीमसेनकी गदासे मरे हुवे परिश्रम रहित मेरे सौ बेटे पृथ्वीमें पडे हैं, इससे अधिक दुःख मुझे और क्या होगा जो

हतपुत्रा रणे बालाः परिधावन्ति मे स्नुषाः ॥ २ ॥
प्रासादतलचारिण्यश्चरणैर्भूषणान्वितैः ।
आपन्ना यत्स्पृशन्तीमां रुधिरार्द्रां वसुन्धराम् ॥ ३ ॥
कृच्छ्रादुत्सारयन्ति स्म गृध्रगोमायुवायसान् ।
दुःखेनार्ता विघूर्णन्त्यो मत्ता इव चरन्त्युत ॥ ४ ॥
एषाऽन्या त्वनवद्याङ्गी करसंमितमध्यमा ।
घोरमायोधनं दृष्ट्वा निपतत्यतिदुःखिता ॥ ५ ॥
दृष्ट्वा मे पार्थिवसुतामेतां लक्ष्मणमातरम् ।
राजपुत्रीं महाबाहो मनो न ह्युपशाम्यति ॥ ६ ॥
भ्रातॄंश्चान्याः पितॄंश्चान्याः पुत्रांश्च निहतान् भुवि ।
दृष्ट्वा परिपतन्त्येताः प्रगृह्य सुमहाभुजान् ॥ ७ ॥
मध्यमानां तु नारीणां वृद्धानां चापराजित ।
आक्रन्दं हतबन्धूनां दारुणे वैशसे शृणु ॥ ८ ॥
रथनीडानि देहांश्च हतानां गजवाजिनाम् ।
आश्रित्य श्रममोहार्ताः स्थिताः पश्य महाभुज ॥ ९ ॥
अन्या चापहृतं कायाच्चारुकुण्डलमुन्नसम् ।
स्वस्य बन्धोः शिरः कृष्ण गृहीत्वा पश्य तिष्ठतीम् ॥१०॥

मेरे बेटेकी स्त्री और अपने पति और पुत्रोंको मरा हुआ देख बाल खोले इधर उधर दौड रही है। जो पहिले भूषण पहिन कर छत पर टहलती थी, सो आज रुधिरसे भीगी पृथ्वीमें लोट रही है, ये सब बडे कष्टसे गिद्ध, सियार और कौवे-को हटाती है और दुःखसे व्याकुल होकर पागलके समान इधर उधर घूम रही है। ( १—४ )

ये देखो दूसरी सुन्दर शरीरवाली स्त्री इस युद्धभूमिको देखकर दुःखसे व्याकुल होकर पृथ्वीमें पडी है। हे कृष्ण! लक्ष्मणकी माता राजपुत्री और दुर्योध-नको पटरानीको देखकर मेरा मन शांत नहीं होता। कोई पतिको कोई पुत्रको और कोई अपने भाईको पृथ्वीमें पडा हुआ देख मूर्च्छा खाकर पृथ्वीमें गिरती है, हे कृष्ण! कहीं युवती, कहीं बूढी स्त्री अपने बन्धुओंको रो रही है। हे कृष्ण कहीं कोई स्त्री थकाई और मोहसे व्या-कुल होकर रथके जुए या मरे हुवे हाथी और घोडोंके शरीरका आश्रय लेकर रोरही है। ( ५-९ )

हे कृष्ण! कोई स्त्री अपने बन्धुका

पूर्वजातिकृतं पापं मन्ये नाल्पमिवानघ ।
एताभिर्निरवद्याभिर्मया चैवाल्पमेधया ॥ ११ ॥
यदिदं धर्मराजेन घातितं नो जनार्दन ।
न हि नाशोऽस्ति वार्ष्णेय कर्मणोः शुभपापयोः ।
प्रत्यग्रवयसः पश्य दर्शनीयकुचाननाः ॥ १२ ॥
कुलेषु जाता ह्रीमत्यः कृष्णपक्ष्माक्षिमूर्धजाः ॥ १३ ॥
हंसगद्गदभाषिण्यो दुःखशोकप्रमोहिताः ।
सारस्य इव वाशंत्यः पतिताः पश्य माधव ॥ १४ ॥
फुल्लपद्मप्रकाशानि पुण्डरीकाक्षयोषिताम् ।
अनवद्यानि वक्त्राणि तापयत्येष रश्मिवान् ॥ १५ ॥
ईर्षूणां मम पुत्राणां वासुदेवावरोधनम् ।
मत्तमातङ्गदर्पाणां पश्यन्त्यद्य पृथग्जनाः ॥ १६ ॥
शतचन्द्राणि चर्माणि ध्वजांश्चादित्यवर्चसः ।
रौक्माणि चैव वर्माणि निष्कानपि च काञ्चनान् ॥ १७ ॥
शीर्षत्राणानि चैतानि पुत्राणां मे महीतले ।
पश्य दीप्तानि गोविन्द पावकान्सुहुतानिव ॥ १८ ॥
एष दुःशासनः शेते शूरेणामित्रघातिना ।
पीतशोणितसर्वाङ्गो युधि भीमेन पातितः ॥ १९ ॥

---

कटा हुआ कुण्डल समेत शिर हाथमें लेकर रोरही है, हमें यह निश्चय होता है कि मैंने और सब स्त्रियोंने पहिले जन्ममें कोई महा पाप किया था, इसीसे धर्मराजने इस वंशका नाश किया। हे कृष्ण! पहिले किये हुए पुण्य और पापका अवश्य ही फल होता है। ये देखो बडे बडे कुलमें उत्पन्न हुए काले बालोंवाली लज्जावती हंसके समान सुन्दर बोलोंवाली स्त्री शोक और दुःखसे व्याकुल सारसीके समान रोरही है। (१०-१४)

हे कृष्ण! ये देखो इन स्त्रियोंके मुखको सूर्य अपने किरणोंसे तपा रहा है। हे कृष्ण! ये देखो महा अभिमानी मतवाले हाथियोंके समान बलवान मेरे बेटोंके अनेक चन्द्रमायुक्त बाल सूर्यके समान सोनेके कवच सोने की माला पृथ्वीमें इस प्रकार पडे हैं जैसे जलती हुई अग्नि। हे कृष्ण! ये देखो शत्रुनाशन वीर भीमसेनके हाथसे मर कर पृथ्वीमें सोते हैं। भीमसेनने

गदया भीमसेनेन पश्य माधव मे सुतम्।
द्यूतक्लेशाननुस्मृत्य द्रौपदीनोदितेन च ॥ २० ॥
उक्ता ह्यनेन पाञ्चाली सभायां द्यूतनिर्जिता।
प्रियं चिकीर्षता भ्रातुः कर्णस्य च जनार्दन ॥ २१ ॥
सहैव सहदेवेन नकुलेनार्जुनेन च।
दासीभूताऽसि पाञ्चालि क्षिप्रं प्रविश नो गृहान्॥२२॥
ततोऽहमब्रुवं कृष्ण तदा दुर्योधनं नृपम्।
मृत्युपाशपरिक्षिप्तं शकुनिं पुत्र वर्जय ॥ २३ ॥
निबोधनं सुदुर्बुद्धिं मातुलं कलहप्रियम्।
क्षिप्रमेनं परित्यज्य पुत्र शाम्यस्व पाण्डवैः ॥ २४ ॥
न बुद्ध्यसे त्वं दुर्बुद्धे भीमसेनममर्षणम्।
वाङ्नाराचैस्तुदंस्तीक्ष्णैरुल्काभिरिव कुञ्जरम् ॥ २५ ॥
तानेवं रहसि क्रुद्धो वाक्शल्यानवधारयन्।
उत्ससर्ज विषं तेषु सर्पो गोवृषभेष्विव ॥ २६ ॥
एष दुःशासनः शेते विक्षिप्य विपुलौ भुजौ।
निहतो भीमसेनेन सिंहेनेव महागजः ॥ २७ ॥

इनके सब शरीरका रुधिर पी लिया, भीमसेनने इसे जूवेमें जीती हुई द्रौपदी के वचनसे मार डाला। (१५-२०)

हे कृष्ण! इसने कर्ण और दुर्योधनको प्रसन्न करनेके लिये जुवेमें जीती हुई द्रौपदीसे कहा था की, हे पाञ्चाली! तू नकुल, सहदेव, और अर्जुनके सहित हमारी दासी होगई। अब हमारे घरमें जाकर दासीके काम कर। हे कृष्ण! मैंने उस ही समय राजा दुर्योधनसे कहा था कि, हे पुत्र! इस मृत्यु कि फांसमें पडे हुवे लडाईके प्यारे दुर्बुद्धि अपने मामा शकुनीको त्याग कर पाण्डवोंसे सन्धि कर ले, अरे दुर्बुद्धे! तू क्रोधी भीमसेनको नहीं जानता, जैसे कोई मसाल जलाकर हाथीको क्रोधित करता है ऐसे ही तू अपने वचन रूपी तेज बाणोंसे भीमसेनको क्रोध दिलाता है। मैंने एक बार क्रोध करके अपने पुत्रोंको ऐसे ही समझाया था, परन्तु उन्होंने न माना, इसीसे पाण्डवोंने उन्हें इस प्रकार नष्ट कर दिया जैसे विषेला सांप अपने विषसे बैलोंका नाश करता है, ये दुःशाशन अपने बडे बडे हाथ फैलाये बलवान इस प्रकार पृथ्वीमें पडे हैं जैसे सिंहसे मर कर हाथी, महा क्रोधी

अत्यर्थमकरोद्रौद्रं भीमसेनोऽत्यमर्षणः ।
दुःशासनस्य यत्क्रुद्धोऽपिबच्छोणितमाहवे ॥ २८ ॥ [५४१]

इति श्रीमहाभारते० स्त्रीपर्वणि स्त्रीविलापपर्वणि गांधारीवाक्ये अष्टादशोऽध्यायः ॥ १८ ॥

गान्धार्युवाच— एष माधव पुत्रो मे विकर्णः प्राज्ञसम्मतः ।
भूमौ विनिहतः शेते भीमेन शतधाकृतः ॥ १ ॥
गजमध्ये हतः शेते विकर्णो मधुसूदन ।
नीलमेघपरिक्षिप्तः शरदीव निशाकरः ॥ २ ॥
अस्य चापग्रहेणैव पाणिः कृतकिणो महान् ।
कथंचिच्छिद्यते गृध्रैरत्तुकामैस्तलत्रवान् ॥ ३ ॥
अस्य भार्याऽऽमिषप्रेप्सून् गृध्रकाकांस्तपस्विनी ।
वारयत्यनिशं बाला न च शक्नोति माधव ॥ ४ ॥
युवा वृन्दारकः शूरो विकर्णः पुरुषर्षभ ।
सुखोषितः सुखार्हश्च शेते पांसुषु माधव ॥ ५ ॥
कर्णिनालीकनाराचैर्भिन्नमर्माणमाहवे ।
अद्यापि न जहात्येनं लक्ष्मीर्भरतसत्तमम् ॥ ६ ॥
एष संग्रामशूरेण प्रतिज्ञां पालयिष्यता ।
दुर्मुखोऽभिमुखः शेते हतोऽरिगणहा रणे ॥ ७ ॥

भीमसेन ये महा घोर कर्म किया जो दुःशासनका रुधिर पिया। (२१-२८)

स्त्रीपर्वमें अठारह अध्याय समाप्त। [५४१]

स्त्रीपर्वमें उनीस अध्याय।

गान्धारी बोली हे कृष्ण ! ये देखो मेरे पुत्र महापण्डित विकर्ण भीमसेनके बाणोंसे सौ टुकडे हुए पृथ्वीमें पडे हैं। (१)

हे मधुसूदन ! ये हाथियोंके झुण्डमें पडे हुए विकर्ण ऐसे शोभित होरहे हैं, जैसे शरदकालके मेघोंके बीचमें चन्द्रमा, ये देखो इसके धनुषोंको ठेंठयुक्त हाथके मांस खानेके लिये गिद्ध काट रहे हैं। हे कृष्ण ! इसकी तपस्विनी स्त्री मांस खानेवाले गिद्धोंको बहुत कष्टसे हटाती है, परन्तु हटा नहीं सकती। हे कृष्ण ! जो विकर्ण सुखसे सोने योग्य था, सो आज धूलमें लपटा हुआ पृथ्वी में पडा है, इसके सब मर्मस्थान बाणोंसे कट गये हैं, तौभी तेज नष्ट नहीं हुआ। (२-६)

हे कृष्ण ! ये शत्रुनाशन दुर्मुख युद्धकी ओर मुख किये प्रतिज्ञापालक भीमसेनके हाथसे मरे हुए पडे हैं, उन-

तस्यैतद्वदनं कृष्ण श्वापदैरर्धभक्षितम् ।
विभात्यभ्यधिकं तात सप्तम्यामिव चन्द्रमाः ॥ ८ ॥
शूरस्य हि रणे कृष्ण पश्याननमथेदृशम् ।
स कथं निहतोऽमित्रैः पांसून् ग्रसति मे सुतः ॥ ९ ॥
यस्याहवमुखे सौम्य स्थाता नैवोपपद्यते ।
स कथं दुर्मुखोऽमित्रैर्हतो विबुधलोकजित् ॥ १० ॥
चित्रसेनं हतं भूमौ शयानं मधुसूदन ।
धार्त्तराष्ट्रमिमं पश्य प्रतिमानं धनुष्मताम् ॥ ११ ॥
तं चित्रमाल्याभरणं युवत्यः शोककर्षिताः ।
क्रव्यादसङ्घैः सहिता रुदत्यः पर्युपासते ॥ १२ ॥
स्त्रीणां रुदितनिर्घोषः श्वापदानां च गर्जितम् ।
चित्ररूपमिदं कृष्ण विचित्रं प्रतिभाति मे ॥ १३ ॥
युवा वृन्दारको नित्यं प्रवरस्त्रीनिषेवितः ।
विविंशतिरसौ शेते ध्वस्तः पांसुषु माधव ॥ १४ ॥
शरसंकृत्तवर्माणं वीरं विशसने हतम् ।
परिवार्यासते गृध्राः पश्य कृष्ण विविंशतिम् ॥ १५ ॥
प्रविश्य समरे शूरः पाण्डवानामनीकिनीम् ।

का आधा मुख सियार खा गये हैं, तो भी वह ऐसा दीखता है, जैसे सप्तमीका चन्द्रमा, इस वीरका मुख अभीतक शोभासे नष्ट नहीं हुआ, तो भी न जाने यह शत्रुओंके हाथसे मरकर धूलमें क्यों पडा है ? जिस वीरके आगे युद्धमें कोई भी वीर खडा न हो सक्ता था, जो अपने बलसे स्वर्गको भी जीत सकता था, वह दुर्मुख शत्रुओंके हाथसे कैसे मारा गया ? (७–१०)

हे कृष्ण ! जगत्में वीर जिस धनुष-धारीकी उपमा देते थे, वह धृतराष्ट्रका बेटा चित्रसेन आज मरकर पृथ्वीमें सोता है। उस विचित्र मालाधारीके पास मांस खानेवाले जन्तुओंके सहित खडी हुई सुन्दर स्त्रियोंके रोनेसे और मांस खानेवाले जन्तुओंके शब्दसे यह युद्ध-भूमि इस समय विचित्र दीखती है। (११–१३)

हे कृष्ण ! ये अपनी स्त्रियोंके बीचमें पडे कटे तरुण विविंशति धूलमें सोते हैं। इस बाणोंसे कटे हुए वीरके पास सहस्रों गिद्ध बैठे हैं, जिसने पाण्डवोंकी सेनाको व्याकुल कर दिया था, वही

स वीरशयने शेते परः सत्पुरुषोचिते ॥ १६ ॥
स्मितोपपन्नं सुनसं सुभ्रु ताराधिपोपमम्।
अतीव शुभ्रं वदनं कृष्ण पश्य विविंशतेः ॥ १७ ॥
एनं हि पर्युपासन्ते बहुधा वरयोषितः।
क्रीडन्तमिव गंधर्वं देवकन्याः सहस्रशः ॥ १८ ॥
हन्तारं परसैन्यानां शूरं समितिशोभनम्।
निबर्हणममित्राणां दुःसहं विषहेत कः ॥ १९ ॥
दुःसहस्यैतदाभाति शरीरं संवृतं शरैः।
गिरिरात्मगतैः फुल्लैः कर्णिकारैरिवाचितः ॥ २० ॥
शातकौम्भ्या स्रजा भाति कवचेन च भास्वता।
अग्निनेव गिरिः श्वेतो गतासुरपि दुःसह ॥ २१ ॥ [५६२]

इतिश्रीमहाभारते स्त्रीपर्वणि स्त्रीविलापपर्वणि गांधारीवाक्ये एकोनविंशोऽध्यायः ॥ १९ ॥

गान्धार्युवाच— अध्यर्धगुणमाहुर्यं बले शौर्ये च केशव।
पित्रा त्वया च दाशार्ह दृप्तं सिंहमिवोत्कटम् ॥ १ ॥
यो बिभेद चमूमेको मम पुत्रस्य दुर्भिदाम्।
स भूत्वा मृत्युरन्येषां स्वयं मृत्युवशं गतः ॥ २ ॥
तस्योपलक्षये कृष्ण कार्ष्णेरमिततेजसः।

---

आज महात्माके योग्य शय्यापर सोता है, इसका हंसता हुआ सुन्दर नाक और सुन्दर भौंहवाला मुख चन्द्रमाके समान दीख रहा है, इसकी स्त्री इसके पास ऐसी बैठी है, जैसे क्रीडा करते हुए गन्धर्वोंके पास देवतोंकी सहस्रों कन्या। ये देखो शत्रुओंकी सेनाके नाश करनेवाले महावीर दुःसहका शरीर लगे हुए बाणोंसे ऐसा दीखता है, जैसे फले हुए कचनारके वृक्षोंसे पर्वत, सोनेकी माला और चमकते हुए कवचसे इसकी शोभा ऐसी दीखती है, जैसे जलती हुई अग्निके सहित सफेद पर्वत की। (१४-२१)

स्त्रीपर्वमें उन्नीस अध्याय समाप्त। [५६२]

स्त्रीपर्वमें बीस अध्याय।

गान्धारी बोली, हे कृष्ण! जिसको जगत्में मनुष्य बल और तेज में आपसे छोटा कहते थे, जो सिंहके समान बलवान था, उस अकेलेने दुर्योधनके भयानक चक्रव्यूहको तोड दिया था, सो अभिमन्यु शत्रुओंके लिये मृत्यु होकर आप मर गये। (१-२)

हे कृष्ण! उस महातेजस्वी अर्जुनपुत्रका तेज मरनेपर भी अभीतक शान्त

अभिमन्योर्हतस्यापि प्रभा नैवोपशाम्यति ॥ ३ ॥
एषा विराटदुहिता स्नुषा गाण्डीवधन्वनः ।
आर्ता बालं पतिं वीरं दृष्ट्वा शोचत्यनिन्दिता ॥ ४ ॥
तमेषा हि समागम्य भार्या भर्तारमन्तिके ।
विराटदुहिता कृष्ण पाणिना परिमार्जति ॥ ५ ॥
तस्य वक्त्रमुपाघ्राय सौभद्रस्य मनस्विनी ।
विबुद्धकमलाकारं कंबुवृत्तशिरोधरम् ॥ ६ ॥
काम्यरूपवती चैषा परिष्वजति भामिनी ।
लज्जमाना पुरा चैनं माध्वीकमदमूर्च्छिता ॥ ७ ॥
तस्य क्षतजसन्दिग्धं जातरूपपरिष्कृतम् ।
विमुच्य कवचं कृष्ण शरीरमभिवीक्षते ॥ ८ ॥
अवेक्षमाणा तं बाला कृष्ण त्वामभिभाषते ।
अयं ते पुण्डरीकाक्ष सदृशाक्षो निपातितः ॥ ९ ॥
बले वीर्ये च सदृशस्तेजसा चैव तेऽनघ ।
रूपेण च तथाऽत्यर्थं शेते भुवि निपातितः ॥ १० ॥
अत्यन्तं सुकुमारस्य राङ्कवाजिनशायिनः ।
कच्चिदद्य शरीरं ते भूमौ न परितप्यते ॥ ११ ॥
मातङ्गभुजवर्ष्माणौ ज्याक्षेपकठिनत्वचौ ।

नहीं हुआ, ये उनकी स्त्री विराटकी पुत्री निन्दारहित उत्तरा अपने बालक पतिको मरा हुआ देख रो रही है, ये देखो उसे गोदमें लेकर उत्तरा पूछ रही हैं, ये सुन्दरी उत्तरा उसके फूले हुए कलीके समान मुखको देख देखके रोती हैं, पहिले ये लज्जामें भरकर और महुवेके मद्यसे मतवाली होकर उनके पास जाती थी, सो आज उनका रुधिरमें भीगा सोनेका कवच उतारकर देख रही हैं, उनको देखकर उनसे कहती है, कि, हे पापरहित कृष्ण ! ये तुम्हारे समान सुन्दर आंखवाले, तुम्हारे समान बली और तेजस्वी अभिमन्यु मरकर पृथ्वीमें पडे हैं। ( ३-१० )

फिर उनसे कहती है कि तुम अत्यन्त सुकुमार थे, सदा कोमल हरिनके चमडेपर सोते थे, आज पृथ्वीमें क्यों पडे हो ? क्या कुछ दुःख नहीं होता ? आज ये बडे बडे सोनेके बाजूबन्दयुक्त, धनुष खींचनेसे ठेंठयुक्त, हाथीके सूंडके समान हाथ फैलाकर पृथ्वीमें क्यों पडे

काञ्चनाङ्गदिनौ शेते निक्षिप्य विपुलौ भुजौ ॥ १२ ॥
व्यायम्य बहुधा नूनं सुखसुप्तः श्रमादिव ।
एवं विलपतीमार्तां न हि मामभिभाषसे ॥ १३ ॥
न स्मराम्यपराधं ते किं मां न प्रतिभाषसे ।
ननु मां त्वं पुरा दूरादभिवीक्ष्याभिभाषसे ॥ १४ ॥
न स्मराम्यपराधं मे किं मां न प्रतिभाषसे ।
आर्यामार्यं सुभद्रां त्वमिमांश्च त्रिदशोपमान्॥ १५ ॥
पितॄन्मां चैव दुःखार्तां विहाय क गमिष्यसि ।
तस्य शोणितदिग्धान्वै केशानुद्यम्य पाणिना ॥ १६ ॥
उत्संगे वक्त्रमाधाय जीवन्तमिव पृच्छति ।
स्वस्रीयं वासुदेवस्य पुत्रं गाण्डीवधन्वनः ॥ १७ ॥
कथं त्वां रणमध्यस्थं जघ्नुरेते महारथाः।
धिगस्तु क्रूरकर्तॄंस्तान् कृपकर्णजयद्रथान् ॥ १८ ॥
द्रोणद्रौणायनी चोभौ यैरहं विधवा कृता ।
रथर्षभाणां सर्वेषां कथमासीत्तदा मनः ॥ १९ ॥
बालं त्वां परिवार्यैकं मम दुःखाय जघ्नुषाम् ।
कथं नु पाण्डवानां च पञ्चालानां तु पश्यताम् ॥ २० ॥
त्वं वीरनिधनं प्राप्तो नाथवान् सन्ननाथवत् ।

हो? इतने सुखसे आज क्यों सोते हो कि जो मरे हुये रोनेपर भी नहीं बोलते; पहिले दूरहीसे मुझको देखकर बोलते थे, आज मैंने क्या अपराध किया जो नहीं बोलते? तुम सुभद्रा, देवतोंके समान पिता और मुझे दुःखसे व्याकुल छोडकर कहां जाते हो। (११-१४)

हे कृष्ण! ये देखो अभिमन्युके रुधिरसे भीगे हुए बाल खींच करके उसका मुह अपनी गोदमें रखकर उत्तरा ऐसे पूछ रही है, मानो ये जीते ही हैं, उत्तरा पूछती है कि तुम अर्जुनके बेटे और साक्षात् श्रीकृष्णके भानजे थे, सो युद्धमें कैसे मारे गये? पाप कर्म करनेवाले कृपाचार्य, कर्ण, जयद्रथ, द्रोणाचार्य और अश्वत्थामाको धिक्कार है, जिन्होंने मुझे विधवा कर दिया। जिस समय उन सबने अकेले बालक तुमको मिलकर मारा था, उनका मन कैसा होगया था? पाञ्चाल और पाण्डवोंके देखते देखते तुम्हे सनाथ होनेपर भी अनाथके समान वे दुष्टात्मा शत्रुवोंने

दृष्ट्वा बहुभिराक्रन्दे निहतं त्वां पिता तव ॥ २१ ॥
वीरः पुरुषशार्दूलः कथं जीवति पाण्डवः।
न राज्यलाभो विपुलः शत्रूणां च पराभवः ॥ २२ ॥
प्रीतिं धास्यति पार्थानां त्वामृते पुष्करेक्षण।
तव शस्त्रजिताँल्लोकान् धर्मेण च दमेन च ॥ २३ ॥
क्षिप्रमन्वागमिष्यामि तत्र मां प्रतिपालय।
दुर्मरं पुनरप्राप्ते काले भवति केनचित् ॥ २४ ॥
यदहं त्वां रणे दृष्ट्वा हतं जीवामि दुर्भगा।
कामिदानीं नरव्याघ्र श्लक्ष्णया स्मितया गिरा ॥२५ ॥
पितृलोके समेत्यान्यां मामिवामन्त्रयिष्यसि।
नूनमप्सरसां स्वर्गे मनांसि प्रमथिष्यसि ॥ २६ ॥
परमेण च रूपेण गिरा च स्मितपूर्वया।
प्राप्य पुण्यकृताँल्लोकानप्सरोभिः समेयिवान् ॥ २७ ॥
सौभद्र विहरन् काले स्मरेथाः सुकृतानि मे।
एतावानिह संवासो विहितस्ते मया सह ॥ २८ ॥
षण्मासान् सप्तमे मासि त्वं वीर निधनं गतः।
इत्युक्तवचनामेतामपकर्षन्ति दुःखिताम् ॥ २९ ॥
उत्तरां मोघसङ्कल्पां मत्स्यराजकुलस्त्रियः।

कैसे मारडाला ? तुमको मरा हुआ देख तुम्हारे महात्मा पिता बहुत रोरहे हैं, तुम्हारे विना न जाने वीर पुरुषसिंह अर्जुन कैसे जीते हैं। हे कमलनेत्र ! तुम्हारे विना पाण्डव विजय और राज्य पानेपर भी प्रसन्न नहीं हुए। मैं भी तुम्हारे पीछे उन्हीं लोकोंको जाती हूं जिनको तुमने अपने शस्त्र और धर्मसे जीता है। मैं बडी अभागिनी हूं जो तुम्हें युद्धमें मरा हुवा देखकर भी जीती हूं। हे पुरुषसिंह ! अब स्वर्गमें जाकर हंसकर मीठी वाणीसे मेरे समान किस स्त्रीको बुलाओगे, निश्चय ही अपने भोली और मीठी वाणीसे अप्सराओंको वशमें करोगे। तुम अपने पुण्यसे स्वर्गको गये, जब वहां अप्सरावोंके सङ्ग विहार करोगे, तब मुझेभी स्मरण करना, हे सुभद्रापुत्र ! केवल छः ही महीनेतक मेरा और तुम्हारा संग लिखा था, सातवें महीनेमें तुम मर गये। ( १५-२९ )

उत्तराके ऐसे वचन सुनकर ये विराट-

उत्तरामपकृष्यैनामार्तामार्ततराः स्वयम् ॥ ३० ॥
विराटं निहतं दृष्ट्वा क्रोशन्ति विलपन्ति च।
द्रोणास्त्रशरसंकृत्तं शयानं रुधिरोक्षितम् ॥ ३१ ॥
विराटं वितुदन्त्येते गृध्रगोमायुवायसाः।
वितुद्यमानं विहगैर्विराटमसितेक्षणाः ॥ ३२ ॥
न शक्नुवन्ति विहगान्निवारयितुमातुराः।
आसामातपतप्तानामायासेन च योषिताम् ॥ ३३ ॥
श्रमेण च विवर्णानां वक्त्राणां विप्लुतं वपुः।
उत्तरं चाभिमन्युं च काम्बोजं च सुदक्षिणम् ॥ ३४ ॥
शिशूनेतान् हतान्पश्य लक्ष्मणं च सुदर्शनम्।
आयोधनशिरोमध्ये शयानं पश्य माधव ॥ ३५ ॥ [५९७]

इति श्रीमहाभारते० स्त्रीपर्वणि स्त्रीविलापपर्वणि गांधारीवाक्ये विंशतितमोऽध्यायः ॥ २० ॥

गान्धार्युवाच— एष वैकर्तनः शेते महेष्वासो महारथः।
ज्वलितानलवत्संख्ये संशांतः पार्थतेजसा ॥ १ ॥
पश्य वैकर्तनं कर्णं निहत्यातिरथान् बहून्।
शोणितौघपरीताङ्गं शयानं पतितं भुवि ॥ २ ॥
अमर्षी दीर्घरोपश्च महेष्वासो महाबलः।
रणे विनिहतः शेते शूरो गाण्डीवधन्वना ॥ ३ ॥

कुलकी स्त्री उन्हें पकडती हैं, फिर आप ही विराटको रुधिरमें भीगे और द्रोणाचार्यके बाणसे कटे पृथ्वीमें पडे देख वे आप ही रोती हैं, ये सियार, कौवे और गिद्ध उनका मांस खारहे हैं। ये उनकी स्त्री मांस खानेवालोंको हटा नहीं सकती। और ये सब रानी घाम और परिश्रमसे व्याकुल होरही हैं इनके मुख सूख कर पीले होगये हैं। हे कृष्ण! ये उत्तरा अभिमन्यु, काम्बोजदेशी सुदक्षिण लक्ष्मण और सुदर्शन आदि बालक मरे पडे हैं। ( २९–३५ ) [५९७]

स्त्रीपर्वमें बीस अध्याय समाप्त।

स्त्रीपर्वमें इकीस अध्याय।

गान्धारी बोली, हे कृष्ण! ये विकर्तन पुत्र महा धनुषधारी महारथ कर्ण जलती हुई अग्निके समान अर्जुनके ही बाणरूपी जलसे शान्त होकर पडे, उन्होंने अनेक महारथोंको युद्धमें मारा था, सो आज ये रुधिरमें भीगकर युद्धमें मरे पडे हैं। ये महा क्रोधी महा धनुषधारी बलवान् वीर कर्ण अर्जुनके हाथसे

यं स्म पाण्डवसंत्रासान्मम पुत्रा महारथाः ।
प्रायुध्यन्त पुरस्कृत्य मातङ्गा इव यूथपम् ॥ ४ ॥
शार्दूलमिव सिंहेन समरे सव्यसाचिना ।
मातङ्गमिव मत्तेन मातङ्गेन निपातितम् ॥ ५ ॥
समेताः पुरुषव्याघ्र निहतं शूरमाहवे ।
प्रकीर्णमूर्धजाः पत्न्यो रुदत्यः पर्युपासते ॥ ६ ॥
उद्विग्नः सततं यस्माद्धर्मराजो युधिष्ठिरः ।
त्रयोदशसमा निद्रां चिन्तयन्नाध्यगच्छत ॥ ७ ॥
अनाधृष्यः परैर्युद्धे शत्रुभिर्मघवानिव ।
युगान्ताग्निरिवार्चिष्मान् हिमवानिव निश्चलः ॥ ८ ॥
स भूत्वा शरणं वीरो धार्त्तराष्ट्रस्य माधव ।
भूमौ विनिहतः शेते वातभग्न इव द्रुमः ॥ ९ ॥
पश्य कर्णस्य पत्नीं त्वं वृषसेनस्य मातरम् ।
लालप्यमानां करुणं रुदतीं पतितां भुवि ॥ १० ॥
आचार्यशापोऽनुगतो ध्रुवं त्वां यदग्रसच्चक्रमिदं धरित्री ।
ततः शरेणापहृतं शिरस्ते धनञ्जयेनाहवशोभिना युधि ॥ ११ ॥
हा हा धिगेषा पतिता विसंज्ञा समीक्ष्य जाम्बूनदबद्धकक्षम् ।

मरकर पृथ्वीमें सोते हैं । जिस कर्णके आश्रयसे हमारे महारथ पुत्रोंने पाण्डवोंसे इस प्रकार युद्ध किया था, जैसे हाथियोंका झुण्ड अपने राजाको आगे करके लडता है, उस ही कर्णको अर्जुनने इस प्रकार मार डाला जैसे सिंह शार्दुलको । अथवा मतवाला हाथी हाथीको । ( १-६ )

जिस कर्णके भयसे सदा धर्मराज युधिष्ठिर घबडाते रहते थे, जिसके डरसे युधिष्ठिर तेरह वर्ष सुखसे नहीं सोये थे, जिसको युद्धमें कोई नहीं जीत सक्ता था, जो जलती हुई प्रलय कालकी अग्निके समान तेजस्वी इन्द्रके समान वीर और हिमाचल पर्वतके समान स्थिर था, सो वीर कर्ण धृतराष्ट्र पुत्र दुर्योधनको शरण देकर आज मर कर, इस प्रकार पृथ्वीमें पडे हैं; जैसे वायुसे टूटा हुआ वृक्ष, ये देखो वृषसेनकी मा कर्णकी स्त्री पृथ्वीमें पडी हुई रोरही है और कहती है, कि तुम्हारे गुरुने जो शाप दिया था इसहीसे पृथ्वीने तुम्हारे रथका पहिया पकड लिया, उसही समय वीर अर्जुनने युद्धमें तुम्हारा शिर काट लिया। (७-११)

कर्णं महाबाहुमदीनसत्वं सुषेणमाता रुदती भृशार्ता ॥ १२ ॥
अल्पावशेषोऽपि कृतो महात्मा शरीरभक्षैः परिभक्षयद्भिः ।
द्रष्टुं न नः प्रीतिकरः शशीव कृष्णस्य पक्षस्य चतुर्दशाहे॥१३॥
सा वर्तमाना पतिता पृथिव्यामुत्थाय दीना पुनरेव चैषा।
कर्णस्य वक्त्रं परिजिघ्रमाणा रोरूयते पुत्रवधाभितप्ता ॥१४॥ [६११]

इति श्रीमहाभारते शतसाहस्र्यां संहितायां वैयासिक्यां स्त्रीपर्वणि स्त्रीविलापपर्वणि कर्णदर्शनो नामैकविंशतितमोऽध्यायः ॥ २१ ॥

गान्धार्युवाच— आवन्त्यं भीमसेनेन भक्षयन्ति निपातितम् ।
गृध्रगोमायवः शूरं बहुबन्धुमबन्धुवत् ॥ १ ॥
तं पश्य कदनं कृत्वा शूराणां मधुसूदन ।
शयानं वीरशयने रुधिरेण समुक्षितम् ॥ २ ॥
तं सृगालाश्च कङ्काश्च क्रव्यादाश्च पृथग्विधाः ।
तेन तेन विकर्षन्ति पश्य कालस्य पर्ययम् ॥ ३ ॥
शयानं वीरशयने शूरमाक्रन्दकारिणम् ।
आवन्त्यमभितो नार्यो रुदत्यः पर्युपासते ॥ ४ ॥
प्रातिपेयं महेष्वासं हतं भल्लेन बाह्लिकम् ।

ये सुषेणकी माता महापराक्रमी महावीर कर्णको सोनेका कवच पहिने पृथ्वीमें पडे देख मूर्च्छा खाकर गिर पडी है । देखो मांस खानेवालोंने महात्मा कर्णका शरीर थोडा ही छोडा है, इस समय ये ऐसे भयानक दीखते हैं, जैसे कृष्णपक्षका चन्द्रमा । यह उनकी स्त्री उठकर और कर्णका मुख देखकर रोती है और अपने पुत्रके शोकसे व्याकुल होगई है । ( १२-१४ ) [६११]

स्त्री पर्वमें इक्कीस अध्याय समाप्त ।

स्त्री पर्वमें बाईस अध्याय ।

गान्धारी बोली, हे कृष्ण ! ये देखो आवन्ती नगरीके मरे हुवे राजाको गिद्ध और सियार खारहे हैं । जगत्में इनके अनेक बन्धु थे, परन्तु इस समय बन्धुरहित मनुष्यके समान भीमसेनके हाथसे मारे गये, इस वीरने अनेक वीरोंको युद्धमें मारा था, सो आज आप मर कर और रुधिरमें भीगकर वीर शय्यापर सोते हैं । आज उन्हें ही मांस खानेवाले सियार कौवे आदि पक्षी इधर उधर खींचे फिरते हैं । समय बडा कठोर है, आज इस ही वीरकी स्त्री इसके चारों ओर बैठी रोरही है । ( १-४ )

हे कृष्ण ! ये देखो महा धनुषधारी

प्रसुप्तमिव शार्दूलं पश्य कृष्ण मनस्विनम् ॥ ५ ॥
अतीवमुखवर्णोऽस्य निहतस्यापि शोभते ।
सोमस्येवाभिपूर्णस्य पौर्णमास्यां समुद्यतः ॥ ६ ॥
पुत्रशोकाभितप्तेन प्रतिज्ञां चाभिरक्षता ।
पाकशासनिना संख्ये वार्धक्षत्रिर्निपातितः ॥ ७ ॥
एकादशचमूर्भित्त्वा रक्ष्यमाणं महात्मभिः ।
सत्यं चिकीर्षता पश्य हतमेनं जयद्रथम् ॥ ८ ॥
सिन्धुसौवीरभर्तारं दर्पपूर्णं मनस्विनम् ।
भक्षयन्ति शिवा गृध्रा जनार्दन जयद्रथम् ॥ ९ ॥
संरक्ष्यमाणं भार्याभिरनुरक्ताभिरच्युत ।
भीषयन्त्यो विकर्षन्ति गहनं निम्नमन्तिकात् ॥ १० ॥
तमेताः पर्युपासन्ते रक्ष्यमाणं महाभुजम् ।
सिन्धुसौवीरभर्तारं काम्बोजयवनस्त्रियः ॥ ११ ॥
यदा कृष्णामुपादाय प्राद्रवत्केकयैः सह ।
तदैव वध्यः पाण्डूनां जनार्दन जयद्रथः ॥ १२ ॥
दुःशलां मानयद्भिस्तु तदा मुक्तो जयद्रथः ।
कथमद्य नतां कृष्ण मानयन्ति स्म ते पुनः ॥ १३ ॥
सैषा मम सुता बाला विलपन्ती च दुःखिता ।

यशस्वी बाह्लिक सोते हुए शार्दूलके समान बाणसे मरे हुवे पृथ्वीमें पडे हैं। उनके मरनेपर भी मुख ऐसा सुन्दर दीखता है जैसे पूर्णमासीका चन्द्रमा। हे कृष्ण! देखो पुत्रके शोकसे व्याकुल प्रतिज्ञा पालक अर्जुनके हाथसे मरे हुवे जयद्रथ पडे हुवे हैं। महात्मा द्रोणाचार्यके रक्षा करने परभी अक्षोहिणीका व्यूह तोड कर सत्यपालन करनेके लिये इन्हें मारा था, ये महायशस्वी महाअभिमानी जयद्रथ सिंधू और सौवीर देशके स्वामी थे, आज उन्हेंही सियार और गिद्ध खारहे हैं। यद्यपि इनकी भक्त स्त्री उनकी रक्षा कर रहीं हैं तौ भी इनको डराकर गिद्ध और सियार उन्हें खींच कर बनमें ले जाना चाहते हैं। परन्तु काम्बोज बन देशकी स्त्री उनकी रक्षा कर रहीं हैं। जिस समय कैकेयदेशके क्षत्रियोंके समेत द्रौपदीको जयद्रथ ले भागे थे, उसी समय पाण्डव उन्हें मार डालते। परन्तु उस समय उन्होंने दुःशलाका मान रखनेके लिये उन्हें नहीं मारा था, परन्तु न जाने

आत्मना हन्ति चात्मानमाक्रोशन्ती च पाण्डवान् ॥१४॥
किं नु दुःखतरं कृष्ण परं मम भविष्यति ।
यत्सुता विधवा बाला स्नुषाश्च निहतेश्वरा ॥ १५ ॥
हा हा धिग्दुःशलां पश्य वीतशोकभयामिव ।
शिरो भर्तुरनासाद्य धावमानामितस्ततः ॥ १६ ॥
वारयामास यः सर्वान्पाण्डवान्पुत्रगृद्धिनः ।
स हत्वा विपुलाः सेनाः स्वयं मृत्युवशं गतः ॥ १७ ॥
तं मत्तमिव मातङ्गं वीरं परमदुर्जयम् ।
परिवार्य रुदन्त्येताः स्त्रियश्चन्द्रोपमाननाः ॥ १८ ॥ [६२९]

इति श्रीमहाभारते० स्त्रीपर्वणि स्त्रीविलापपर्वणि गांधारीवाक्ये द्वाविंशोऽध्यायः ॥ २२ ॥

गान्धार्युवाच— एष शल्यो हतः शेते साक्षान्नकुलमातुलः ।
धर्मज्ञेन हतस्तात धर्मराजेन संयुगे ॥ १ ॥
यस्त्वया स्पर्धते नित्यं सर्वत्र पुरुषर्षभ ।
स एष निहतः शेते मद्रराजो महाबलः ॥ २ ॥
येन संगृह्णता तात रथमाधिरथेर्युधि ।

आज दुःशलाको क्यों बिसरा दिया । आज वही हमारी पुत्री दुःशला अपने पतिको मरा हुआ देख पाण्डवोंको गाली देती है, अपना शिर और छाती पीटती है और रोती है । ( ५-१४ )

हे कृष्ण ! इससे अधिक मेरे लिये और क्या दुःख होगा जो मेरी पुत्री और बेटोंकी बहू विधवा होकर रो रही हैं । ये देखो दुःशला अपने पतिका शिर न पाकर शोक और भयसे रहित मनुष्यके समान चारों ओर दौडती है । अकेले जयद्रथने अभिमन्युकी रक्षा करनेके लिये आते हुवे सब पाण्डवोंको रोक दिया था, जिसने पाण्डवोंकी बहुत सेनाका नाश कर दिया था, सोई जयद्रथ आज मरे हुए पडे हैं उस महा योद्धा वीरके चारों ओर रोती हुई चन्द्रमाके समान मुखवाली स्त्री इस प्रकार बैठी हैं जैसे मतवाले हाथीके पास हथिनी । ( १५-१८ ) [ ६२९ ]

स्त्रीपर्वमें बाइस अध्याय समाप्त ।

स्त्रीपर्वमें तेइस अध्याय ।

गान्धारी बोली, हे कृष्ण ! ये साक्षात् नकुलके मामा शल्य धर्म जाननेवाले युधिष्ठिरके हाथसे मर कर पृथ्वीमें पडे हैं । ये मद्र देशके महा बलवान् राजा सदा अपनेको तुम्हारे समझते थे, इन्होंने ही कर्णका रथ हांकते समय पाण्डवोंकी

जयार्थं पाण्डुपुत्राणां तदा तेजोवधः कृतः ॥ ३ ॥
अहो धिक्पश्य शल्यस्य पूर्णचन्द्रसुदर्शनम् ।
मुखं पद्मपलाशाक्षं काकैरादष्टमव्रणम् ॥ ४ ॥
अस्य चामीकराभस्य तप्तकाञ्चनसप्रभा ।
आस्याद्विनिःसृता जिह्वा भक्ष्यते कृष्णपक्षिभिः ॥५॥
युधिष्ठिरेण निहतं शल्यं समितिशोभनम् ।
रुदत्यः पर्युपासन्ते मद्रराजं कुलाङ्गनाः ॥ ६ ॥
एताः सुसूक्ष्मवसना मद्रराजं नरर्षभम् ।
क्रोशंत्योऽथ समासाद्य क्षत्रिया: क्षत्रियर्षभम् ॥७॥
शल्यं निपतितं नार्यः परिवार्याभितः स्थिताः ।
वासिता गृष्टयः पङ्के परिमग्नमिव द्विपम् ॥ ८ ॥
शल्यं शरणदं शूरं पश्येमं वृष्णिनन्दन ।
शयानं वीरशयने शरैर्विशकलीकृतम् ॥ ९ ॥
एष शैलालयो राजा भगदत्तः प्रतापवान् ।
गजांकुशधरः श्रीमान् शेते भुवि निपातितः ॥ १० ॥
यस्य रुक्ममयी माला शिरस्येषा विराजते ।
श्वापदैर्भक्ष्यमाणस्य शोभयन्तीव मूर्धजान् ॥ ११ ॥

विजयके लिये कर्णका तेज नाश किया था, आज उसही शल्यके पूरे चन्द्रमाके समान सुन्दर और कमलके समान नेत्र-युक्त मुखको कौवे खा रहे हैं। (१-४)

इसके मुखसे जो सोनेके समान जीभ निकल आई है उसे पक्षी खा रहे हैं। युधिष्ठिरके हाथसे मरे हुए मद्रराज शल्यके चारों ओर बैठी हुई स्त्री रो रही हैं। ये उत्तम क्षत्री कुलमें उत्पन्न हुए पतला कपडा पहिननेवाली स्त्री पुरुष सिंह क्षत्रिय श्रेष्ठ शल्यको देख रो रही हैं। शल्यके चारों ओर बैठी स्त्री इस प्रकार रोती हैं, जैसे कीचडमें फसे हाथीके चारों ओर खडी उसी समयकी व्याई हाथिनी, ये ही शल्य शरण आयेको शरण देते थे, वही वीर शल्य बाणोंसे कटे पडे हैं। (५-९)

हे कृष्ण! ये पर्वत वासी महा प्रतापवान श्रीमान राजा भगदत्त हाथीका अंकुश हाथमें लिये हुए पृथ्वीमें पडे हैं। जिसके शिर पर ये सोनेकी माला विराजमान है उसे ये मांस खानेवाले खाय रहे हैं। इस समय राजा भगदत्तके बाल बहुत ही शोभित हो रहे हैं।

एतेन किल पार्थस्य युद्धमासीत्सुदारुणम् ।
रोमहर्षणमत्युग्रं शक्रस्य त्वहिना यथा ॥ १२ ॥
योधयित्वा महाबाहुरेष पार्थं धनञ्जयम् ।
संशयं गमयित्वा च कुन्तीपुत्रेण पातितः ॥ १३ ॥
यस्य नास्ति समो लोके शौर्ये वीर्ये च कश्चन ।
स एष निहतः शेते भीष्मो भीष्मकृदाहवे ॥ १४ ॥
पश्य शान्तनवं कृष्ण शयानं सूर्यवर्चसम् ।
युगान्त इव कालेन पतितं सूर्यमम्बरात् ॥ १५ ॥
एष तप्त्वा रणे शत्रून् शस्त्रतापेन वीर्यवान् ।
नरसूर्योऽस्तमभ्येति सूर्योऽस्तमिव केशव ॥ १६ ॥
शरतल्पगतं भीष्ममूर्ध्वरेतसमच्युतम् ।
शयानं वीरशयने पश्य शूरनिषेविते ॥ १७ ॥
कर्णिनालीकनाराचैरास्तीर्य शयनोत्तमम् ।
आविश्य शेते भगवान् स्कन्दः शरवणं यथा ॥ १८ ॥
अतूलपूर्णं गाङ्गेयस्त्रिभिर्बाणैः समन्वितम् ।
उपाधायोपधानाग्र्यं दत्तं गाण्डीवधन्वना ॥ १९ ॥
पालयानः पितुः शास्त्रमूर्ध्वरेता महायशाः ।

---

अर्जुनके सङ्ग इसका घोर युद्ध हुआ था उस युद्धको देखकर वीरोंके रोयें खडे होते थे। इन दोनोंका ऐसा युद्ध हुआ था, जैसे इन्द्रके सङ्ग वृत्रासुरका; अन्तमें महाबाहु भगदत्त अर्जुनके हाथसे मारे गये अपने बलसे अर्जुनके हृदयमें सन्देह कर दिया था। (१०—१३)

हे कृष्ण! जगत्में जिसके समान कोई तेजस्वी बलवान् और वीर्यवान् कोई नहीं है वह भी इस समय मरे पडे हैं। ये महातेजस्वी इस समय ऐसे शोभित हो रहे हैं जैसे प्रलयकालमें आकाशसे गिरे हुए सूर्य। अपने बाणरूपी किरणोंसे शत्रुओंको तपा कर अब अस्त होना चाहते हैं, उन्होंने जन्म भर अपना वीर्य नष्ट नहीं किया, सो आज वीर शर शय्यापर सो रहे हैं, नालीक आदि बाणोंकी शय्यापर सोते हुए भीष्मकी शोभा इस समय ऐसी दीखती है जैसे सरकण्डोंके वनमें सोते हुए भगवान् कार्त्तिकेयकी। बाणोंकी शय्यापर भीष्म सोते हैं, अर्जुनने एक बाणका तकिया भी इनको दिया है, इन्होंने अपने पिताकी आज्ञासे ब्रह्मचर्य पालन किया है, सोई भीष्म

एष शान्तनवः शेते माधवाप्रतिमो युधि ॥ २० ॥
धर्मात्मा तात सर्वज्ञः पारावर्येण निर्णये।
अमर्त्य इव मर्त्यः सन्नेष प्राणानधारयत् ॥ २१ ॥
नास्ति युद्धे कृती कश्चिन्न विद्वान्न पराक्रमी।
यत्र शान्तनवो भीष्मः शेतेऽद्य निहतः शरैः ॥२२॥
स्वयमेतेन शूरेण पृच्छमानेन पाण्डवैः।
धर्मज्ञेनाहवे मृत्युरादिष्टः सत्यवादिना ॥ २३ ॥
प्रनष्टः कुरुवंशश्च पुनर्येन समुद्धृतः।
स गतः कुरुभिः सार्धं महाबुद्धिः पराभवम् ॥ २४ ॥
धर्मेषु कुरवः कं नु पुरि प्रक्ष्यन्ति माधव।
गते देवव्रते स्वर्गं देवकल्पे नरर्षभे ॥ २५ ॥
अर्जुनस्य विनेतारमाचार्यं सात्यकेस्तथा।
तं पश्य पतितं द्रोणं कुरूणां गुरुमुत्तमम् ॥ २६ ॥
अस्त्रं चतुर्विधं वेद यथैव त्रिदशेश्वरः।
भार्गवो वा महावीर्यस्तथा द्रोणोऽपि माधव ॥ २७ ॥
यस्य प्रसादाद्बीभत्सुः पाण्डवः कर्म दुष्करम्।
चकार स हतः शेते नैनमस्त्राण्यपालयन् ॥ २८ ॥

आज शर शय्यापर सोते हैं, इनके समान जगत्में कोई वीर नहीं है, ये धर्मज्ञ सब विद्या जाननेवाले सब विषयोंका निर्णय करनेवाले भीष्म देवतोंके समान प्राण धारण कर रहे हैं, इनके समान कोई विद्यमान्, पराक्रमी और धर्मात्मा कोई नहीं है, सो आज शर शय्यापर सोते हैं, जब पाण्डवोंने इनको बुलाकर पूछा था कि आपकी मृत्यु कैसे होगी, तब सत्यवादी महात्मा धर्मजाननेवालेने अपनी मृत्यु पहिले ही बता दी थी। उन्होंहीने नष्ट हुए कुरुवंशका फिर उद्धार किया था, सोई महाबुद्धिमान आज इस दशाको प्राप्त हो गए। ( १४-२४ )

हे कृष्ण! जब देवतोंके समान भीष्म ही स्वर्गको चले गये तब कौरव लोग हस्तिनापुरमें जाकर क्या करेंगे। हे कृष्ण! सात्यकीके गुरू और अर्जुन आदि कौरवोंके गुरू द्रोणाचार्य मर पडे हैं। ये महाबलवान् परशुराम और इन्द्रके समान शस्त्रविद्याको जानते थे, इन्हींके प्रतापसे अर्जुनने ऐसे ऐसे घोर कर्म करे थे, सोई द्रोणाचार्य आज मरे पडे

यं पुरोधाय कुरव आह्वयन्ति स्म पाण्डवान्।
सोऽयं शस्त्रभृतां श्रेष्ठो द्रोणः शस्त्रैः परिक्षतः॥ २९॥
यस्य निर्दहतः सेनां गतिरग्नेरिवाभवत्।
स भूमौ निहतः शेते शांतार्चिरिव पावकः ॥ ३० ॥
धनुर्मुष्टिरशीर्णश्च हस्तावापश्च माधव।
द्रोणस्य निहतस्याजौ दृश्यते जीवतो यथा ॥ ३१ ॥
वेदा यस्माच्च चत्वारः सर्वाण्यस्त्राणि केशव।
अनपेतानि वै शूराद्यथैवादौ प्रजापतेः ॥ ३२ ॥
वन्दनार्हाविमौ तस्य बन्दिभिर्वन्दितौ शुभौ।
गोमायवो विकर्षन्ति पादौ शिष्यशतार्चितौ॥ ३३ ॥
द्रोणं द्रुपदपुत्रेण निहतं मधुसूदन।
कृपी कृपणमन्वास्ते दुःखोपहतचेतना ॥ ३४ ॥
तां पश्य रुदतीमार्तां मुक्तकेशीमधोमुखीम्।
हतं पतिमुपासन्तीं द्रोणं शस्त्रभृतां वरम् ॥ ३५ ॥
बाणैर्भिन्नतनुत्राणं धृष्टद्युम्नेन केशव।
उपास्ते वै मृधे द्रोणं जटिला ब्रह्मचारिणी ॥ ३६ ॥
प्रेतकृत्ये च यतते कृपी कृपणमातुरा।

हैं, शस्त्रोंने भी उनकी रक्षा नहीं करी। इन्हींके आश्रयसे कौरव लोग पाण्डवों-को युद्ध करनेके लिये ललकारते थे, वेही शस्त्र जाननेवालोंमें श्रेष्ठ द्रोणाचार्य आज शस्त्रोंसे कटे हुए पृथ्वीमें पडे हैं। जिन्होंने अग्निके समान तेज धारण करके पाण्ड-वोंकी सेनाको भस्म किया था, वेही द्रोणाचार्य आज बुजती हुई अग्निके समान मरे हुए पृथ्वीमें पडे हैं। इस समय भी उनके धनुषकी मूठी नहीं खुली और करहस्थी भी नहीं छुटी, ये अभी भी जीते हुएके समान दीखते हैं। ये ब्रह्माके समान चारों वेद और शस्त्र विद्याको जानते थे, देखो जिन द्रोणाचार्यके चर-णोंमें सैकडों शिष्य प्रणाम करते थे उन्हीं प्रणाम करने योग्य सुन्दर चर-णोंको सियार खींचते फिरते हैं, ये देखो, धृष्टद्युम्नके हाथसे द्रोणाचार्यके पास दुःखसे भरी हुई कृपी बैठी है, देखो शस्त्रधारियोंमें श्रेष्ठ अपने पति मरे हुए द्रोणाचार्यके पास बाल खोले नीचा मुख करे रोती हुई कृपी बैठी है, धृष्टद्युम्न के बाणोंसे शरीरका कवच कट गया है अब जटाधारिणी ब्रह्मचारिणी, सुकु-

हतस्य समरे भर्तुः सुकुमारी यशस्विनी ॥ ३७ ॥
अग्नीनाधाय विधिवच्चितां प्रज्वाल्य सर्वतः ।
द्रोणमाधाय गायन्ति त्रीणि सामानि सामगाः ॥३८॥
कुर्वन्ति च चितामेते जटिला ब्रह्मचारिणः ।
धनुर्भिः शक्तिभिश्चैव रथनीडैश्च माधव ॥ ३९ ॥
शरैश्च विविधैरन्यैर्धक्ष्यते भूरितेजसम् ।
इति द्रोणं समाधाय शंसन्ति च रुदन्ति च ॥ ४० ॥
सामभिस्त्रिभिरन्तस्थैरनुशंसन्ति चापरे ।
अग्नावग्निं समाधाय द्रोणं हुत्वा हुताशने ॥ ४१ ॥
गच्छन्त्यभिमुखा गङ्गां द्रोणशिष्या द्विजातयः ।
अपसव्यां चितिं कृत्वा पुरस्कृत्य कृपीं च ते ॥ ४२ ॥ [६७१]

इति श्रीमहाभारते० स्त्रीपर्वणि स्त्रीविलापपर्वणि गांधारीवचने त्रयोविंशोऽध्यायः ॥२३ ॥

गान्धार्युवाच— सोमदत्तसुतं पश्य युयुधानेन पातितम् ।
विद्यमानं विहगैर्बहुभिर्माधवान्तिके ॥ १ ॥
पुत्रशोकाभिसन्तप्तः सोमदत्तो जनार्दन ।
युयुधानं महेष्वासं गर्हयन्निव दृश्यते ॥ २ ॥
असौ हि भूरिश्रवसो माता शोकपरिप्लुता ।
आश्वासयति भर्तारं सोमदत्तमनिन्दिता ॥ ३ ॥

---

मारी, यशस्विनी कृपी अपने पतिका प्रेत कर्म करनेको कहती हैं, ये जटाधारी ब्रह्मचारी द्रोणाचार्यके ब्राह्मण शिष्य धनुष शक्ति रथोंके पहिले और अनेक प्रकारके बाणोंसे चिता बना रहे हैं, अब उन्होंने चितामें आग लगाकर द्रोणाचार्यको जला दिया । ये सामवेद जाननेवाले द्रोणाचार्यके शिष्य रो रहे हैं। और अपने गुरुकी प्रशंसा कर रहे हैं, अब ये चिताकी प्रदक्षिणा करके और कृपीको आगे करके गङ्गा स्नानको जाते हैं। ( २९-४२ ) [ ६७१ ]

स्त्रीपर्वमें तेईस अध्याय समाप्त।

स्त्रीपर्वमें चोवीस अध्याय ।

गान्धारी बोली, हे कृष्ण ! ये सोमदत्त पुत्र भूरिश्रवा सात्यकीके हाथसे मरे हुए पडे हैं । देखो अनेक प्रकारके पक्षी इनका मांस खा रहे हैं, ये देखो पुत्रके शोकसे व्याकुल सोमदत्त महाधनुषधारी सात्यकीकी निन्दा कर रहे हैं, जो निन्दारहित भूरिश्रवाकी माता शोकसे व्याकुल होकर अपने पतिको

दिष्टया नैनं महाराज दारुणं भरतक्षयम्।
कुरुसंक्रन्दनं घोरं युगान्तमनुपश्यसि ॥ ४ ॥
दिष्टया यूपध्वजं पुत्रं वीरं भूरिसहस्रदम्।
अनेकक्रतुयज्वानं निहतं नानुपश्यसि ॥ ५ ॥
दिष्टया स्नुषाणामाक्रन्दे घोरं विलपितं बहु।
न शृणोषि महाराज सारसीनामिवार्णवे ॥ ६ ॥
एकवस्त्रार्धसंवीताः प्रकीर्णा सितमूर्धजाः।
स्नुषास्ते परिधावन्ति हतापत्या हतेश्वराः ॥ ७ ॥
श्वापदैर्भक्ष्यमाणं त्वमहो दिष्टया न पश्यसि।
छिन्नबाहुं नरव्याघ्रमर्जुनेन निपातितम् ॥ ८ ॥
शलं विनिहतं संख्ये भूरिश्रवसमेव च।
स्नुषाश्च विविधाः सर्वा दिष्टया नाद्येह पश्यसि ॥ ९ ॥
दिष्टया तत्काञ्चनं छत्रं यूपकेतोर्महात्मनः।
विनिकीर्णं रथोपस्थे सौमदत्तेर्न पश्यसि ॥ १० ॥
अमूस्तु भूरिश्रवसो भार्याः सात्यकिना हतम्।
परिवार्यानुशोचन्ति भर्तारमसितेक्षणाः ॥ ११ ॥
एता विलप्य करुणं भर्तृशोकेन कर्शिताः।
पतन्त्यभिमुखा भूमौ कृपणं बत केशव ॥ १२ ॥

बहुत समझा रही है, कहती हैं, हे महाराज! अपने प्रारब्धहीसे इस भयानक कुरुकुल नाशको देखा, अपने प्रारब्धहीसे अनेक यज्ञ करनेवाले अपने पुत्र भूरिश्रवाकी मृत्यु न देखी, अपने प्रारब्धहीसे सारसियोंके समान रोती हुई अपने बहुओंके शब्द नहीं सुनते हैं, महाराज ये आपके बेटेकी बहू एक साडी पहिने, बाल खोले, अनाथ होकर इधर उधर रोती फिरती हैं, अपने प्रारब्धहीसे सियारोंसे खाये जाते हुए अर्जुनके बाणसे हाथ कटे भूरिश्रवाको नहीं देखते, आप प्रारब्धहीसे रोती हुई बहू स्त्रीका शब्द नहीं सुनते। अपने प्रारब्धहीसे महात्मा भूरिश्रवाका शोकका भरा हुवा छत्र रथसे गिरता हुआ न देखा। (१-१०)

ये सुन्दर नेत्रवाली भूरिश्रवाकी स्त्री अपने मरे हुवे पतिके चारों ओर बैठी सोच कर रही है, जो पतिके शोकसे व्याकुल दीन स्वरसे रोती हुई भूरिश्रवाकी स्त्री पृथ्वीमें गिरती हैं। और कहती हैं कि अर्जुनने यह क्या कुकर्म किया,

बीभत्सुरतिबीभत्सं कर्मेदमकरोत्कथम् ।
प्रमत्तस्य यदच्छैत्सीद्वाहुं शूरस्य यज्वनः ॥ १३ ॥
ततः पापतरं कर्म कृतवानपि सात्यकिः ।
यस्मात्प्रायोपविष्टस्य प्राहार्षीत्संशितात्मनः ॥ १४ ॥
एको द्वाभ्यां हतः शेषे त्वमधर्मेण धार्मिक ।
किं नु वक्ष्यति वै सत्सु गोष्ठीषु च सभासु च ॥ १५ ॥
अपुण्यमयशस्यं च कर्मेदं सात्यकिः स्वयम् ।
इति यूपध्वजस्यैताः स्त्रियः क्रोशन्ति माधव ॥ १६ ॥
भार्या यूपध्वजस्यैषा करसम्मितमध्यमा ।
कृत्वोत्सङ्गे भुजं भर्तुः कृपणं परिदेवति ॥ १७ ॥
अयं स हन्ता शूराणां मित्राणामभयप्रदः ।
प्रदाता गोसहस्राणां क्षत्रियान्तकरः करः ॥ १८ ॥
अयं स रसनोत्कर्षी पीनस्तनविमर्दकः ।
नाभ्यूरुजघनस्पर्शी नीवीविस्रंसनः करः ॥ १९ ॥
वासुदेवस्य सान्निध्ये पार्थेनाक्लिष्टकर्मणा ।
युध्यतः समरेऽन्येन प्रमत्तस्य निपातितः ॥ २० ॥
किं नु वक्ष्यसि संसत्सु कथासु च जनार्दन ।
अर्जुनस्य महत्कर्म स्वयं वा स किरीटभृत् ॥ २१ ॥
इत्येवं गर्हयित्वैषा तूष्णीमास्ते वराङ्गना ।
तामेतामनुशोचन्ति सपत्न्यः स्वामिव स्नुषाम् ॥ २२ ॥

जो यज्ञ करनेवाले आपका हाथ छलसे काट लिया। इससे भी अधिक पाप कर्म सात्यकीने किया जो शस्त्ररहित आपका शिर काट लिया है, परन्तु आप एकले को अधर्मसे दो दो मनुष्यने मिलकर मारा, इस यशनाशक अधर्म भरे कर्मको करते सात्यकी सभा और महात्मावोंके बीचमें क्या कहेंगे ? इस प्रकार जो भूरिश्रवाकी स्त्री रो रही है, ये भूरिश्रवाकी पटरानी स्त्री अपने पतिका हाथ गोदमें लेकर कहती है कि यदि वीर क्षत्रियोंका नाश करनेवाला, मित्रोंको अभय दान देनेवाला और सहस्रों जीवोंको दान करनेवाला आपका हाथ वीर अर्जुनने कृष्णके देखते देखते दूसरे के सङ्ग युद्ध करते हुए विना कहे काट दिया, अब ऐसा पाप कर्म करके कृष्ण और अर्जुन क्या कहेंगे, इतना कहकर

गान्धारराजः शकुनिर्बलवान् सत्यविक्रमः ।
निहतः सहदेवेन भागिनेयेन मातुलः ॥ २३ ॥
यः पुरा हेमदण्डाभ्यां व्यजनाभ्यां स वीज्यते ।
स एष पक्षिभिः पक्षैः शयान उपवीज्यते ॥ २४ ॥
यः स्वरूपाणि कुरुते शतशोऽथ सहस्रशः ।
तस्य मायाविनो माया दग्धाः पाण्डवतेजसा ॥२५॥
मायया निकृतिप्रज्ञो जितवान् यो युधिष्ठिरम् ।
सभायां विपुलं राज्यं स पुनर्जीवितं जितः ॥ २६ ॥
शकुन्ताः शकुनिं कृष्ण समन्तात्पर्युपासते ।
कैतवं मम पुत्राणां विनाशायोपशिक्षितम् ॥ २७ ॥
एतेनैतन्महद्वैरं प्रसक्तं पाण्डवैः सह ।
वधाय मम पुत्राणामात्मनः सगणस्य च ॥ २८ ॥
यथैव मम पुत्राणां लोकाः शस्त्रजिताः प्रभो ।
एवमस्यापि दुर्बुद्धेर्लोकाः शस्त्रेण वै जिताः ॥ २९ ॥
कथं च नायं तत्रापि पुत्रान्मे भ्रातृभिः सह ।
विरोधयेदृजुप्रज्ञाननृजुर्मधुसूदन ॥ ३० ॥ [७०१]

इति श्रीमहाभारते० स्त्रीपर्वणि स्त्रीविलापपर्वणि गांधारीवाक्ये चतुर्विंशोऽध्यायः ॥ २४ ॥

ये रानी चुप होगई हैं, भूरिश्रवाकी स्त्री सब रोरही हैं । (११-२२)

जो महापराक्रमी शकुनी अपने भानजे सहदेवके हाथसे मरे हुए पडे हैं, पाहिले अनेक मनुष्य सोनेके डण्डेवाले पङ्खासे हवा करते थे, आज उनको ही कौवे अपने पङ्खोंसे हवा कर रहे हैं, जो अपनी मायासे सैकडों सहस्रों रूप बनाता था, उस छलीकी माया सहदेवके तेजसे भस्म होगई, जिस छलीने सभामें युधिष्ठिरको जीता था और उनका सब राज्य ले लिया था, वही शकुनी आज मर कर पृथ्वीमें पडा है, जिस छलीने मेरे पुत्रों का नाश करनेहीके लिये छल सीखा था सोई उस ही छलसे शकुनीको आज गिद्ध और कौवे खा रहे हैं, इस ही दुष्टके कारणसे मेरे पुत्र और पाण्डवोंमें वैर हुआ था, इसहीसे मेरे पुत्र और बान्धवोंके सहित मारा गया । जैसे मेरे पुत्र शस्त्रोंसे मरकर स्वर्गको गये हैं, ऐसे ही यह दुर्बुद्धि मरकर स्वर्गको गया । ऐसा नहीं कि यह दुष्टबुद्धि वहां भी कोमल बुद्धिवाले मेरे बेटोंमें वैर करादे । २३-३०)

स्त्रीपर्वमें चोवीस अध्याय समाप्त । [ ७०१ ]

गान्धार्युवाच— काम्बोजं पश्य दुर्धर्षं काम्बाजास्तरणोचितम्।
शयानमृषभस्कन्धं हतं पांसुषु माधव ॥ १ ॥
यस्य क्षतजसन्दिग्धौ बाहू चन्दनभूषितौ।
अवेक्ष्य करुणं भार्या विलपत्यतिदुःखिता ॥ २ ॥
इमौ तौ परिघप्रख्यौ बाहू शुभतलाङ्गुली।
ययोर्विवरमापन्नां न रतिर्मां पुराऽजहात् ॥ ३ ॥
कां गतिं तु गमिष्यामि त्वया हीना जनेश्वर।
हतबन्धुरनाथा च वेपन्ती मधुरस्वरा ॥ ४ ॥
आतपे क्लाम्यमानानां विविधानामिव स्रजाम्।
क्लान्तानामपि नारीणां न श्रीर्जहति वै तनूः ॥ ५ ॥
शयानमभितः शूरं कालिङ्गं मधुसूदन।
पश्य दीप्तांगदयुगप्रतिनद्धमहाभुजम् ॥ ६ ॥
मागधानामधिपतिं जयत्सेनं जनार्दन।
आवार्य सर्वतः पत्न्यः प्ररुदन्त्यः सुविह्वलाः ॥ ७ ॥
आसामायतनेत्राणां सुस्वराणां जनार्दन।
मनःश्रुतिहरो नादो मनो मोहयतीव मे ॥ ८ ॥
प्रकीर्णवस्त्राभरणा रुदत्यः शोककर्शिताः।

---

स्त्रीपर्वमें पंचीस अध्याय।

गान्धारी बोली, हे कृष्ण! ये देखो, दुशालेकी शय्यापर सोने योग्य, बैलके समान कन्धे वाला महापराक्रमी काम्बोज देशका राजा मरके धूलमें सोता है। जिसके चन्दन लगने योग्य हाथोंको रुधिरमें भीगे हुए देख उसकी स्त्री रोरही है, उसकी दुःख भरी स्त्री ऐसा कह रही है कि जो सुन्दर उजली अंगुली वाले परिघके समान दृढ आपके यही हाथ हैं जिनके संगमें विहार करती करती मैं तृप्त नहीं होती थी। हे प्रजा नाथ! अब मैं आपके विना अनाथ होकर कहां कांपती और रोती फिरूंगी? इन स्त्रियोंकी शोभा बिलकुल नष्ट हुई जैसे फूल मालाएँ धूपमें रहनेसे नष्ट होती है। (१-५)

हे कृष्ण! ये देखो सब प्रकार समान सोनेके बाजूवन्द पहिने कलिङ्गदेशका वीर राजा मरा पडा है। हे कृष्ण! ये जयसेन नामक मगधदेशके राजाकी स्त्री अपने मरे हुवे पतिके चारों ओर खडी हुई व्याकुल होकर रोरहीं है। हे कृष्ण! जिन बडी बडी आंखवाली स्त्रियोंका

स्वास्तीर्णशयनोपेता मागध्यः शेरते भुवि ॥ ९ ॥
कोसलानामधिपतिं राजपुत्रं बृहद्बलम् ।
भर्तारं परिवार्यैताः पृथक् प्ररुदिताः स्त्रियः ॥ १० ॥
अस्य गात्रगतान् बाणान् कार्ष्णिबाहुबलार्पितान् ।
उद्धरन्त्यसुखाविष्टा मूर्छमानाः पुनः पुनः ॥ ११ ॥
आसां सर्वानवद्यानामातपेन परिश्रमात् ।
प्रम्लाननलिनाभानि भान्ति वक्त्राणि माधव ॥१२॥
द्रोणेन निहताः शूराः शेरते रुचिराङ्गदाः ।
धृष्टद्युम्नसुताः सर्वे शिशवो हेममालिनः ॥ १३ ॥
रथाग्न्यगारं चापार्चिं शरशक्तिगदेन्धनम् ।
द्रोणमासाद्य निर्दग्धाः शलभा इव पावकम् ॥ १४ ॥
तथैव निहताः शूराः शेरते रुचिराङ्गदाः ।
द्रोणेनाभिमुखाः सर्वे भ्रातरः पञ्च केकयाः ॥ १५ ॥
तप्तकाञ्चनवर्माणस्तालध्वजरथव्रजाः ।
भासयन्ति महीं भासा ज्वलिता इव पावकाः॥ १६ ॥

---

मीठा और कोमल रोनेका शब्द मेरे हृदयको शोच नहीं होने देता, जो मगधदेशकी रानी उत्तम सेजपर सोने योग्य थी, सो आज शोकसे व्याकुल होकर वस्त्र आभूषण फेंककर भूमिमें लोट रहीं हैं। (६—९)

हे कृष्ण! जो कौशलदेशके राजपुत्र बृहद्बलकी स्त्री अपने पतिके चारों ओर बैठी हुई रोरहीं हैं। और दुःखसे व्याकुल होकर अभिमानके छूटेहुए बाणोंको इनके शरीरसे निकालती है और मूर्च्छा खाकर गिरती हैं, इन सुन्दरी स्त्रीके मुख घाम और परिश्रमसे व्याकुल होकर ऐसे होगये हैं। जैसे मुरझाये हुए कमल। हे कृष्ण! ये देखो सोनेकी माला और सुन्दर बाजूबन्द पहिरे धृष्टद्युम्नके बालक बेटे मरे पडे हैं, ये सब बालक रथरूपी गदा, धनुष, ज्वाला, बाण, शक्ति और गदारूपी इन्धनयुक्त द्रोणाचार्यरूपी अग्निमें इस प्रकार जल गये जैसे आगमें पतङ्ग जलते हैं। (१०—१४)

ये सुन्दर बाजूबन्द पहिरे केकयदेशके पांचों राजपुत्र द्रोणाचार्यके बाणोंसे मरकर युद्धकी ओरको मुख किये पडे हैं। ये तपे हुए सोनेके कवच पहिने ताडकी ध्वजावाले वीर अपने तेजसे पृथ्वीको जलती हुई अग्निके समान प्रकाशित

द्रोणेन द्रुपदं संख्ये पश्य माधव पातितम् ।
महाद्विपमिवारण्ये सिंहेन महता हतम् ॥ १७ ॥
पाञ्चालराज्ञो विमलं पुण्डरीकाक्ष पाण्डुरम् ।
आतपत्रं समाभाति शरदीव निशाकरः ॥ १८ ॥
एतास्तु द्रुपदं वृद्धं स्नुषा भार्याश्च दुःखिताः ।
दग्ध्वा गच्छन्ति पाञ्चाल्यं राजानमपसव्यतः ॥ १९ ॥
धृष्टकेतुं महात्मानं चेदिपुङ्गवमङ्गनाः ।
द्रोणेन निहतं शूरं हरन्ति हृतचेतसः ॥ २० ॥
द्रोणास्त्रमभिहत्यैष विमर्दे मधुसूदन ।
महेष्वासो हतः शेते नद्या हृत इव द्रुमः ॥ २१ ॥
एष चेदिपतिः शूरो धृष्टकेतुर्महारथः ।
शेते विनिहतः संख्ये हत्वा शत्रून् सहस्रशः ॥ २२ ॥
वितुद्यमानं विहगैस्तं भार्याः पर्युपाश्रिताः ।
चेदिराजं हृषीकेश हतं सबलबान्धवम् ॥ २३ ॥
दाशार्हपुत्रजं वीरं शयानं सत्यविक्रमम् ।
आरोप्याङ्के रुदन्त्येताश्चेदिराजवराङ्गनाः ॥ २४ ॥
अस्य पुत्रं हृषीकेश सुवक्त्रं चारुकुण्डलम् ।

करते हैं। हे कृष्ण ! जैसे वनमें सिंहसे मरकर मतवाला हाथी गिरता है, ऐसे ही द्रोणाचार्यके बाणोंसे मरे हुए महाराज द्रुपद पृथ्वीमें पडे हैं। महाराज द्रुपदका कमलके समान सफेद छत्र ऐसा दीखता है, जैसे शरद कालमें चन्द्रमा। दुःखसे भरी बूढे राजा द्रुपदकी स्त्री और बेटोंकी बहू राजा द्रुपदको जलाकर और उनकी चिताकी प्रदक्षिण करके लौटी आती है। (१५-१९)

हे कृष्ण ! ये देखो चन्दनीक राजा धृष्टकेतुकी स्त्री अपने वीर पतिको द्रोणाचार्यके बाणोंसे मरा हुआ देख रो रही है। इस हीने महाधनुषधारी द्रोणाचार्यके बाणोंको नाश किया था, अन्तमें उनहीके बाणोंसे इस प्रकार मारे गये, जैसे नदी बढनेसे वृक्ष टूट जाता है, इस ही महारथने युद्धमें सहस्रों वीरोंको मारा था, इस समय उसे पक्षी खारहे हैं, और इसकी स्त्री भी पास बैठी है। जो महापराक्रमी वीर तुम्हारी फूफीका पोता था, सो आज बान्धव और सेनाके सहित मारा गया। इसकी स्त्री इसे गोदमें लेकर रोरही है। हे कृष्ण ! ये

द्रोणेन समरे पश्य निकृत्तं बहुधा शरैः ॥ २५ ॥
पितरं नूनमाजिस्थं युध्यमानं परैः सह ।
नाजहात्पितरं वीरमद्यापि मधुसूदन ॥ २६ ॥
एवं ममापि पुत्रस्य पुत्रः पितरमन्वगात् ।
दुर्योधनं महाबाहो लक्ष्मणः परवीरहा ॥ २७ ॥
विन्दानुविन्दावावन्त्यौ पतितौ पश्य माधव ।
हिमान्ते पुष्पितौ शालौ मरुता गलिताविव ॥ २८ ॥
काञ्चनाङ्गदवर्माणौ बाणखङ्गधनुर्धरौ ।
ऋषभप्रतिरूपाक्षौ शयानौ विमलस्रजौ ॥ २९ ॥
अवध्याः पाण्डवाः कृष्ण सर्व एव त्वया सह ।
ये मुक्ता द्रोणभीष्माभ्यां कर्णाद्वैकर्तनात्कृपात् ॥३०॥
दुर्योधनाद् द्रोणसुतात्सैन्धवाच्च जयद्रथात् ।
सोमदत्ताद्विकर्णाच्च शूराच्च कृतवर्मणः ॥ ३१ ॥
ये हन्युः शस्त्रवेगेन देवानपि नरर्षभाः ।
त इमे निहताः संख्ये पश्य कालस्य पर्ययम् ॥ ३२ ॥
नातिभारोऽस्ति दैवस्य ध्रुवं माधव कश्चन ।

देखो सुन्दर कुण्डल और सुन्दर मुख-वाला धृष्टकेतुका पुत्र द्रोणाचार्यके बाणोंसे कटा हुआ पृथ्वीमें पडा हुआ है। इसने शत्रुवोंसे युद्ध करते हुए अपने पिताको अभीतक नहीं छोडा। ( २०—२६ )

हे कृष्ण! ऐसे ही मेरा पोता लक्ष्मण भी अपने पिताके सहित स्वर्गको चला गया। हे कृष्ण! ये सोनेके बाजूबन्द और कवच पहिने बाण, खड्ग धारण किये, निर्मल माला पहिने हुए बैलके समान आंख और रूपवाले उज्जैन निवासी विन्द और अनुविन्द इस प्रकार पृथ्वीमें पडे हैं, जैसे वसंत ऋतुमें वायुसे टूटे हुए कचनारके वृक्ष। हे कृष्ण! युधिष्ठिर, भीमसेन, अर्जुन, नकुल, सहदेव और तुमको कोई जगत्में नहीं मार सक्ता। जो भीष्म, द्रोणाचार्य, कर्ण, कृपाचार्य, दुर्योधन, अश्वत्थामा, सिन्धुराज जयद्रथ, सोमदत्त, विकर्ण, और वीर कृतवर्माके हाथसे तुम सब बच गये। (२७—३१)

हे कृष्ण! समयकी गति बडी कठिन है। जो पुरुषसिंह वीर अनेक बाणोंसे देवता और गन्धर्वोंको भी मार सकते थे, सोही आज मरकर पृथ्वीमें पडे हैं,

यदिमे निहताः शूराः क्षत्रियैः क्षत्रियर्षभाः ॥ ३३ ॥
तदैव निहताः कृष्ण मम पुत्रास्तरस्विनः ।
यदैवाकृतकामस्त्वमुपप्लव्यं गतः पुनः ॥ ३४ ॥
शान्तनोश्चैव पुत्रेण प्राज्ञेन विदुरेण च ।
तदैवोक्ताऽस्मि मा स्नेहं कुरुष्वात्मसुतेष्विति ॥ ३५ ॥
तयोर्हि दर्शनं नैतन्मिथ्या भवितुमर्हति ।
अचिरेणैव मे पुत्रा भस्मीभूता जनार्दन ॥ ३६ ॥

वैशम्पायन उवाच- इत्युक्त्वा न्यपतद्भूमौ गान्धारी शोकमूर्छिता ।
दुःखोपहतविज्ञाना धैर्यमुत्सृज्य भारत ॥ ३७ ॥
ततः कोपपरीताङ्गी पुत्रशोकपरिप्लुता ।
जगाम शौरिं दोषेण गान्धारी व्यथितेन्द्रिया ॥ ३८ ॥

गान्धार्युवाच— पाण्डवा धार्त्तराष्ट्राश्च दग्धाः कृष्ण परस्परम् ।
उपेक्षिता विनश्यन्तस्त्वया कस्माज्जनार्दन ॥ ३९ ॥
शक्तेन बहुभृत्येन विपुले तिष्ठता बले ।
उभयत्र समर्थेन श्रुतवाक्येन चैव ह ॥ ४० ॥
इच्छतोपेक्षितो नाशः कुरूणां मधुसूदन ।
यस्मात्त्वया महाबाहो फलं तस्मादवाप्नुहि ॥ ४१ ॥
पतिशुश्रूषया यन्मे तपः किंचिदुपार्जितम् ।

कालके लिये कोई कर्म कठिन नहीं है देखो सब वीर मारे गये। हे कृष्ण! जिस समय तुम सन्धि करानेको आये थे, और विना काम सिद्ध हुये लौट गये थे, तब ही मेरे बलवान पुत्रोंका नाश हो चुका था, उसी दिन भीष्म और बुद्धिमान विदुरने मुझसे कहा था, कि "अब तुम अपने पुत्रोंसे प्रेम मत करो।" उनका ज्ञान झूठा नहीं हुआ, थोडे ही दिनमें मेरे महापराक्रमी पुत्र भस्म होगये। श्रीवैशम्पायन मुनि बोले, हे राजन् जनमेजय! ऐसा कहकर गान्धारी धीरजको छोड कर शोकसे व्याकुल होकर पृथ्वीमें गिर पडी। फिर पुत्रोंके शोकसे व्याकुल होकर उठी और क्रोधसे कृष्णको दोष लगाने लगी। (३२-३८)

गान्धारी बोली, हे कृष्ण! जब कौरव और पाण्डव दोनों परस्पर लडके नष्ट होते थे, तब तुमने उन्हें मना क्यों नहीं किया? तुमने सबके वचन सुने थे, तुम समर्थ बलवान और बहुत सेवकोंसे युक्त होनेपर भी कौरवोंका

तेन त्वां दुरवापेन शप्स्ये चक्रगदाधरम् ॥ ४२ ॥
यस्मात्परस्परं घ्नन्तो ज्ञातयः कुरुपाण्डवाः ।
उपेक्षितास्ते गोविन्द तस्माज्ज्ञातीन्वधिष्यसि ॥ ४३ ॥
त्वमप्युपस्थिते वर्षे षट्त्रिंशे मधुसूदन ।
हतज्ञातिर्हतामात्यो हतपुत्रो वनेचरः ॥ ४४ ॥
अनाथवदविज्ञातो लोकेष्वनभिलक्षितः ।
कुत्सितेनाभ्युपायेन निधनं समवाप्स्यसि ॥ ४५ ॥
तवाप्येवं हतसुता निहतज्ञातिबान्धवाः ।
स्त्रियः परिपतिष्यन्ति यथैता भरतस्त्रियः ॥ ४६ ॥
वैशम्पायन उवाच-तच्छ्रुत्वा वचनं घोरं वासुदेवो महामनाः ।
उवाच देवीं गान्धारीमीषदभ्युत्स्मयन्निव ॥ ४७ ॥
जानेऽहमेतदप्येवं चीर्णं चरसि क्षत्रिये ।
दैवादेव विनश्यन्ति वृष्णयो नात्र संशयः ॥ ४८ ॥
संहर्ता वृष्णिचक्रस्य नान्यो मद्विद्यते शुभे ।
अवध्यास्ते नरैरन्यैरपि वा देवदानवैः ॥ ४९ ॥
परस्परकृतं नाशं यतः प्राप्स्यन्ति यादवाः ।
इत्युक्तवति दाशार्हे पाण्डवास्त्रस्तचेतसः ॥
बभूवुर्भृश संविग्ना निराशाश्चापि जीविते ॥ ५० ॥ [७५१]

इति श्रीमहाभारते शतसाहस्र्यां संहितायां वैयासिक्यां स्त्रीपर्वणि स्त्रीविलापपर्वणि गांधारीशापदाने पंचविंशोऽध्यायः ॥२५॥ ॥ समाप्तं च स्त्रीविलापपर्व ॥

नाश देखते रहे। इस लिये उस कर्मका फल भोगो। मैंने जो अपने पतिकी सेवा से तप किया हो तो उससे मेरा वचन सत्य होय, तुमने कौरव और पाण्डवोंका युद्ध करनेमें न रोका, इससे तुम भी अपनी जातिका नाश करोगे। हे कृष्ण! अबसे छत्तीसवें वर्ष अपने बेटे, पाते. जाती और बन्धुवोंसे हीन होकर अनाथके समान वनमें दुष्ट उपायसे मारे जावोगे। जैसे ये कुरुकुलकी स्त्री रोती फिरती हैं ऐसेही तुम्हारी स्त्री पुत्र और बान्धवोंसे हीन होकर रोवेंगी। (२९-४६)

श्रीवैशम्पायन मुनि बोले, देवी गान्धारीके ऐसे भयानक वचन सुनकर श्रीकृष्ण हंसकर बोले, हे गान्धारी! तुम जो कहती हो सो पहिले ही हमने विचार लिया था, प्रारम्भहीसे यदुवंशियोंके नाशका समय आगया है, उन्हें

अथ श्राद्धपर्व ।

श्रीभगवानुवाच- उत्तिष्ठोत्तिष्ठ गान्धारि मा च शोके मनः कृथाः ।
तवैव ह्यपराधेन कुरवो निधनं गताः ॥ १ ॥
यत्त्वं पुत्रं दुरात्मानमीर्षुमत्यन्तमानिनम् ।
दुर्योधनं पुरस्कृत्य दुष्कृतं साधु मन्यसे ॥ २ ॥
निष्ठुरं वैरपुरुषं वृद्धानां शासनातिगम् ।
कथमात्मकृतं दोषं मय्याधातुमिहेच्छसि ॥ ३ ॥
मृतं वा यदि वा नष्टं योऽतीतमनुशोचति ।
दुःखेन लभते दुःखं द्वावनर्थौ प्रपद्यते ॥ ४ ॥
तपोर्थीयं ब्राह्मणी धत्त गर्भं गौर्वोढारं धावितारं तुरङ्गी ।
शूद्रा दासं पशुपालं च वैश्या वधार्थीयं क्षत्रिया राजपुत्री॥५॥
वैशम्पायन उवाच-तच्छ्रुत्वा वासुदेवस्य पुनरुक्तं वचोऽप्रियम् ।
तूष्णीं बभूव गान्धारी शोकव्याकुललोचना ॥ ६ ॥
धृतराष्ट्रस्तु राजर्षिर्निगृह्याबुद्धिजं तमः ।
पर्यपृच्छत धर्मज्ञो धर्मराजं युधिष्ठिरम् ॥ ७ ॥

मेरे सिवाय देवता और दानव भी नहीं मार सकते । वे परस्पर लडके नष्ट हो जांयगे । श्रीकृष्णके ऐसे वचन सुन पाण्डवोंने घबडाकर अपने जीनेकी आशा छोड दी। (४७—५०)[७५१]

स्त्रीपर्वमें पचीस अध्याय समाप्त ।

स्त्रीविलापपर्व समाप्त ।

स्त्रीपर्वमें छब्बीस अध्याय ।

( ३ ) श्राद्धपर्व ।

श्रीकृष्ण बोले, हे गान्धारी ! अब तुम उठो शोक मत करो; ये कुरुवंशका नाश तुम्हारे ही अपराधसे हुआ है, तुमने पहिले महाअभिमानी दुरात्मा निष्ठुर लडाईके प्यारे और बूढोंकी आज्ञा न माननेवाले दुर्योधनको न रोका, अब मुझे दोष क्यों देती हो, जो मरे हुए मनुष्य अथवा नष्ट हुए कामका शोच करता है, उसे कुछ लाभ नहीं होता और सदा दुःखहीमें पडा रहता है, ब्राह्मणी तपस्वी, गाय बोझ ले चलनेवाले, घोडी दौडानेवाले, शूद्रा दास, वैश्य पशुपालनेवाले और राजपुत्री क्षत्रियाणी मनुष्यको मारनेवाले पुत्रको उत्पन्न करती हैं । श्रीवैशम्पायन मुनि बोले, श्रीकृष्णके दूसरी बार ऐसे कठोर वचन सुनकर गान्धारी शोकसे व्याकुल होकर चुप होगई । ( १-६ )

धर्म जाननेवाले राजा धृतराष्ट्र भी

जीवतां परिमाणज्ञः सैन्यानामसि पाण्डव।
हतानां यदि जानीषे परिमाणं वदस्व मे ॥ ८ ॥
युधिष्ठिर उवाच—दशायुतानामयुतं सहस्राणि च विंशतिः।
कोट्यः षष्टिश्च षट् चैव ह्यस्मिन् राजन् मृधे हताः॥९॥
अलक्षितानां वीराणां सहस्राणि चतुर्दश।
दश चान्यानि राजेन्द्र शतं षष्टिश्च पञ्च च ॥ १० ॥
धृतराष्ट्र उवाच—युधिष्ठिर गतिं कां ते गताः पुरुषसत्तम।
आचक्ष्व मे महाबाहो सर्वज्ञो ह्यसि मे मतः ॥ ११ ॥
युधिष्ठिर उवाच- यैर्हुतानि शरीराणि हृष्टैः परमसंयुगे।
देवराजसमाँल्लोकान् गतास्ते सत्यविक्रमाः ॥ १२ ॥
ये त्वहृष्टेन मनसा मर्तव्यमिति भारत।
युद्ध्यमाना हताः संख्ये गन्धर्वैः सह सङ्गताः ॥ १३ ॥
ये च संग्रामभूमिष्ठा याचमानाः पराङ्मुखाः।
शस्त्रेण निधनं प्राप्ता गतास्ते गुह्यकान्प्रति ॥ १४ ॥
पात्यमानाः परैर्ये तु हीयमाना निरायुधाः।
ह्रीनिषेवा महात्मानः परानभिमुखा रणे ॥ १५ ॥
छिद्यमानाः शितैः शस्त्रैः क्षत्रधर्मपरायणाः।
गतास्ते ब्रह्मसदनं न मेऽत्रास्ति विचारणा ॥ १६ ॥

अपनी दुर्बुद्धि दूर करके युधिष्ठिरसे बोले, हे पाण्डव! तुम युद्धसे बची हुई सेनाकी गिन्ती जानते हो। यदि मरे हुवों की गिन्ती जानते हो तो हमसे कहो। युधिष्ठिर बोले, हे राजन्! इस युद्धमें छाछट करोड एक लाख तीस हजार मनुष्य मारे गए, इनके सिवाय जिन वीरोंको कोई नहीं देख सक्ता था, ऐसे चौवीस हजार एकसौ पैंसठ वीर मारे गये। महाराज धृतराष्ट्र बोले, हे पुरुषश्रेष्ठ युधिष्ठिर! मेरी बुद्धिमें तुम सर्वज्ञ हो, इसलिये हमसे कहो वे वीर कौन कौन गतिको प्राप्त भये। (७—११)

महाराज युधिष्ठिर बोले, जो इस युद्धमें प्रसन्न होकर मरे हैं वे सब महावीर इन्द्रलोकको गये, जो युद्धमें विना प्रसन्न होकर युद्ध करते करते मरे हैं वे गन्धर्व लोकको गए, जो भागते और प्राणदान मांगते हुये युद्धमें शस्त्रसे मारे गये, वे गुह्यक लोकको गये, जो गिरे हुए शस्त्रहीन लज्जासे भरे युद्धकी ओर

ये त्वत्र निहता राजन्नन्तरायोधनं प्रति।
यथा कथञ्चित्पुरुषास्ते गतास्तूत्तरान् कुरून् ॥ १७॥

धृतराष्ट्र उवाच—केन ज्ञानबलेनैवं पुत्र पश्यसि सिद्धवत्।
तन्मे वद महाबाहो श्रोतव्यं यदि वै मया ॥ १८॥

युधिष्ठिर उवाच- निदेशाद्भवतः पूर्वं वने विचरता मया।
तीर्थयात्राप्रसङ्गेन संप्राप्तोऽयमनुग्रहः ॥ १९॥
देवर्षिर्लोमशो दृष्टस्ततः प्राप्तोऽस्म्यनुस्मृतिम्।
दिव्यं चक्षुरपि प्राप्तं ज्ञानयोगेन वै पुरा ॥ २०॥

धृतराष्ट्र उवाच— अनाथानां जनानां च सनाथानां च भारत।
कच्चित्तेषां शरीराणि धक्ष्यसे विधिपूर्वकम् ॥ २१॥
न येषामस्ति संस्कर्ता न च येऽत्राहिताग्नयः।
वयं च कस्य कुर्यामो बहुत्वात्तात कर्मणाम् ॥ २२॥
यान्सुपर्णाश्च गृध्राश्च विकर्षन्ति ततस्ततः।
तेषां तु कर्मणा लोका भविष्यन्ति युधिष्ठिर ॥ २३॥

वैशम्पायन उवाच-एवमुक्तो महाराज कुन्तीपुत्रो युधिष्ठिरः।
आदिदेश सुधर्माणं धौम्यं सूतं च सञ्जयम् ॥ २४॥
विदुरं च महाबुद्धिं युयुत्सुं चैव कौरवम्।

---

मुख दिये वीर क्षत्री धर्मसे मरे हैं, वे निःसन्देह ब्रह्मलोकको गए, जो डरोंके भीतर मारे गए उनका जन्म उत्तर कुरूदेशमें होगा। (१२—१७)

राजा धृतराष्ट्र बोले, हे पुत्र ! तुम कौनसे ज्ञानके बलसे सिद्धके समान उन्हें देख रहे हो। महाराज युधिष्ठिर बोले, हे राजन्! मैं जब आपकी आज्ञासे वनमें घूमता था, तब तीर्थयात्राके समय देवर्षि लोमश मेरे पास आये थे, उन्हींकी कृपा और योगसे यह शक्ति होगई है। महाराज धृतराष्ट्र बोले, हे युधिष्ठिर ! अब तुम विधिपूर्वक अनाथ और सनाथ क्षत्रियोंके शरीर जलावोगे ना ? जिनका संस्कार करनेवाला कोई नहीं है और जो आहिताग्नि नहीं हैं ऐसे ही बहुत हैं। जिन्हें गिद्ध और सियार खींच रहे हैं, उनकी गति कर्मके अनुसार होवे। ( १८-२३ )

श्रीवैशम्पायन मुनि बोले, हे महाराज ! धृतराष्ट्रकी ऐसी आज्ञा सुन कुन्तीपुत्र युधिष्ठिरने दुर्योधनके पुरोहित सुधर्मा, अपने पुरोहित धौम्य, सञ्जय, महाबुद्धिमान विदुर, युयुत्सु, इन्द्रसेन

*

इन्द्रसेनमुखांश्चैव भृत्यान् सूतांश्च सर्वशः ॥ २५ ॥
भवन्तः कारयन्त्वेषां प्रेतकार्याण्यशेषतः ।
यथा चानाथवत्किञ्चिच्छरीरं न विनश्यति ॥ २६ ॥
शासनाद्धर्मराजस्य क्षत्ता सूतश्च सञ्जयः ।
सुधर्मा धौम्यसहित इन्द्रसेनादयस्तथा ॥ २७ ॥
चन्दनागुरुकाष्ठानि तथा कालीयकान्युत ।
घृतं तैलं च गन्धांश्च क्षौमाणि वसनानि च ॥ २८ ॥
समाहृत्य महार्हाणि दारूणां चैव सञ्चयान् ।
रथांश्च मृदितांस्तत्र नानाप्रहरणानि च ॥ २९ ॥
चिताः कृत्वा प्रयत्नेन यथा मुख्यान्नराधिपान् ।
दाहयामासुरव्यग्राः शास्त्रदृष्टेन कर्मणा ॥ ३० ॥
दुर्योधनं च राजानं भ्रातॄंश्चास्य शताधिकान् ।
शल्यं शलं च राजानं भूरिश्रवसमेव च ॥ ३१ ॥
जयद्रथं च राजानमभिमन्युं च भारत ।
दौःशासनिं लक्ष्मणं च धृष्टकेतुं च पार्थिवम् ॥ ३२ ॥
बृहन्तं सोमदत्तं च सृञ्जयांश्च शताधिकान् ।
राजानं क्षेमधन्वानं विराटद्रुपदौ तथा ॥ ३३ ॥
शिखण्डिनं च पाञ्चाल्यं धृष्टद्युम्नं च पार्षतम् ।
युधामन्युं च विक्रान्तमुत्तमौजसमेव च ॥ ३४ ॥
कौसल्यं द्रौपदेयांश्च शकुनिं चापि सौबलम् ।
अचलं वृषकं चैव भगदत्तं च पार्थिवम् ॥ ३५ ॥

---

आदि सारथी और सब सेवकोंको आज्ञा दी कि तुम लोग इन सबके प्रेतकर्म करो। (२४-२६)

महाराज युधिष्ठिरकी आज्ञासे विदुर, सञ्जय, सुधर्मा और इन्द्रसेन आदि सेवकोंने चन्दन अगर तगर आदि काठ, घी, तेल, सुगन्धी और बहुत मूल्यवाले रेशमी कपडे इकट्ठे करके, काठ, टूटे रथ और शस्त्रोंकी चिता बनाकर, सावधान होकर, शास्त्रमें लिखी विधिके अनुसार सब राजोंको क्रमसे फूका। सौ भाइयोंके सहित राजा दुर्योधन, शल्य, भूरिश्रवा, जयद्रथ, अभिमन्यु, सुदर्शन, लक्ष्मण, राजा धृष्टकेतु, बृहद्बल, सोमदत्त, सैंकडों सृञ्जय, राजा क्षेमधन्वा, विराट, द्रुपद, शिखण्डी, धृष्टद्युम्न, युधामन्यु, विक्रान्त,

कर्णं वैकर्तनं चैव सहपुत्रममर्षणम् ।
केकयांश्च महेष्वासांस्त्रिगर्तांश्च महारथान् ॥ ३६ ॥
घटोत्कचं राक्षसेन्द्रं बकभ्रातरमेव च ।
अलम्बुषं राक्षसेन्द्रं जलसन्धं च पार्थिवम् ॥ ३७ ॥
एतांश्चान्यांश्च सुबहून्पार्थिवांश्च सहस्रशः ।
घृतधाराहुतैर्दीप्तैः पावकैः समदाहयन् ॥ ३८ ॥
पितृमेधाश्च केषाञ्चित्प्रवर्तन्त महात्मनाम् ।
सामभिश्चाप्यगायन्त तेऽन्वशोचन्त चापरैः ॥३९॥
साम्नामृचां च नादेन स्त्रीणां च रुदितस्वनैः ।
कश्मलं सर्वभूतानां निशायां समपद्यत ॥ ४० ॥
ते विधूमाः प्रदीप्ताश्च दीप्यमानाश्च पावकाः ।
नभसीवान्वदृश्यन्त ग्रहास्तन्वभ्रसंवृताः ॥ ४१ ॥
ये चाप्यनाथास्तत्रासन्नानादेशसमागताः ।
तांश्च सर्वान्समानाय्य राशीन्कृत्वा सहस्रशः ॥ ४२ ॥
चित्वा दारुभिरव्यग्रैः प्रभूतैः स्नेहपाचितैः ।
दाहयामास तान्सर्वान्विदुरो राजशासनात् ॥ ४३ ॥
कारयित्वा क्रियास्तेषां कुरुराजो युधिष्ठिरः ।
धृतराष्ट्रं पुरस्कृत्य गङ्गामभिमुखोऽगमत् ॥ ४४ ॥ [७९८]

इति श्रीमहाभारते० श्राद्धपर्वणि कुरूणामौर्ध्वदेहिके षड्विंशोऽध्यायः ॥ २६ ॥

उत्तमौजा, कौशल्य, द्रौपदीके पुत्र, शकुनी, अचल, वृषक, राजा भगदत्त, पुत्रोंके सहित कर्ण, महाधनुषधारी कैकेय, राक्षसराज घटोत्कच, बकासुरका भाई अलम्बुष और जलसिन्धु आदि सहस्रों राजोंको घीके धारासे जलती हुई अग्निमें फूक दिया, किसी महात्माका पिताके समान कर्म किया, ब्राह्मण साम और ऋगवेदकी ऋचा पढने लगे। उस रात्रीमें स्त्रियोंके रोनेके शब्दसे मिला हुआ वेदका शब्द भी भयानक हुआ, वे धूंआरहित जलती हुई चिता आकाशतक दिखाई देने लगी, और जो अनेक देशोंसे आये हुए अनाथ क्षत्री वहां मरे हुए पडे थे, विदुरने राजाकी आज्ञासे उन सबको इकट्ठा करके चिताओंमें घी डालकर जला दिया। इस प्रकार राजा युधिष्ठिर उनको फूककर राजा धृतराष्ट्रको आगे करके गङ्गाको चले। (२७-४४)

स्त्रीपर्वमें छब्बीस अध्याय समाप्त। [ ७२५ ]

वैशम्पायन उवाच-ते समासाद्य गङ्गां तु शिवां पुण्यजलोचिताम्।
ह्रदिनीं च प्रसन्नां च महारूपां महाबलाम् ॥ १ ॥
भूषणान्युत्तरीयाणि वेष्टनान्यवमुच्य च।
ततः पितॄणां भ्रातॄणां पौत्राणां स्वजनस्य च ॥ २ ॥
पुत्राणामार्यकाणां च पतीनां च कुरुस्त्रियः।
उदकं चक्रिरे सर्वा रुदत्यो भृश दुःखिताः ॥ ३ ॥
सुहृदां चापि धर्मज्ञाः प्रचक्रुः सलिलक्रियाः।
उदके क्रियमाणे तु वीराणां वीरपत्निभिः ॥ ४ ॥
सूपतीर्थाभवद्गंगा भूयो विप्रससार च।
तन्महोदधिसङ्काशं निरानन्दमनुत्सवम् ॥ ५ ॥
वीरपत्नीभिराकीर्णं गंगातीरमशोभत।
ततः कुन्ती महाराज सहसा शोककर्शिता ॥ ६ ॥
रुदती मन्दया वाचा पुत्रान्वचनमब्रवीत्।
यः स वीरो महेष्वासो रथयूथपयूथपः ॥ ७ ॥
अर्जुनेन जितः संख्ये वीरलक्षणलक्षितः।
यं सूतपुत्रं मन्यध्वं राधेयमिति पाण्डवाः ॥ ८ ॥
यो व्यराजचमूमध्ये दिवाकर इव प्रभुः।
प्रत्ययुध्यत वः सर्वान्पुरा यः सपदानुगान् ॥ ९ ॥
दुर्योधनबलं सर्वं यः प्रकर्षन् व्यरोचत।

श्राद्धपर्वमें सताईस अध्याय।

श्रीवैशम्पायन मुनि बोले, हे राजन् जनमेजय! वे सब लोग पवित्र जलवाली पवित्र गङ्गामें जाकर आभूषण, कपडे और पगडी उतारकर पिता, भाई, पौते, मित्र और पुत्रोंको जल देने लगे! दुःखसे रोती हुई स्त्रियां भी अपने पति और बान्धवोंको जल देने लगीं, उस समय गङ्गाका जल अत्यन्त सुन्दर दीखने लगा, वीरोंकी स्त्रियोंसे भरा हुआ वह गङ्गाका तट समुद्रके समान दीखने लगा। (१-६)

हे महाराज! उस समय शोकसे व्याकुल रोती हुई कुन्ती धीरे धीरे अपने पुत्रोंसे बोली, हे पाण्डवों! जिस वीर लक्षणोंसे भरे महाधनुषधारी महारथ कर्णको अर्जुनने मारडाला, जिसको तुम लोग राधापुत्र और सूतपुत्र जानते थे, जो सेनाके बीचमें सूर्यके समान चमकता था, जो एक ही सब सेना सहित

यस्य नास्ति समो वीर्ये पृथिव्यामपि पार्थिवः ॥१०॥
योऽवृणीत यशः शूरः प्राणैरपि सदा भुवि ।
कर्णस्य सत्यसन्धस्य संग्रामेष्वपलायिनः ॥ ११ ॥
कुरुध्वमुदकं तस्य भ्रातुरक्लिष्टकर्मणः ।
स हि वः पूर्वजो भ्राता भास्करान्मय्यजायत ॥ १२ ॥
कुण्डली कवची शूरो दिवाकरसमप्रभः ।
श्रुत्वा तु पाण्डवाः सर्वे मातुर्वचनमप्रियम् ॥ १३ ॥
कर्णमेवानुशोचन्तो भूयः क्लान्ततराऽभवन् ।
ततः स पुरुषव्याघ्रः कुन्तीपुत्रो युधिष्ठिरः ॥ १४ ॥
उवाच मातरं वीरो निःश्वसन्निव पन्नगः ।
यः शरोर्मिर्ध्वजावर्तो महाभुजमहाग्रहः ॥ १५ ॥
तलशब्दानुनदितो महारथमहाह्रदः ।
यस्येषुपातमासाद्य नान्यस्तिष्ठेद्धनञ्जयात् ॥ १६ ॥
कथं पुत्रो भवत्याः स देवगर्भः पुराऽभवत् ।
यस्य बाहुप्रतापेन तापिताः सर्वतो वयम् ॥ १७ ॥
तमग्निमिव वस्त्रेण कथं छादितवत्यसि ।

सब पाण्डवोंसे लडता था, जो दुर्योधनका सेनापति था, जिसके समान जगत्में कोई राजा बलवान नहीं था, जो कभी युद्धको छोडकर नहीं भागता था, जो जगत्में यशको प्राणोंसे भी अधिक प्यारा मानता था, वह कर्ण तुम्हारा बडा भाई था। पहिले सूर्यके तेजसे वही सूर्य समान तेजस्वी कवच और कुण्डल धारण किये मेरे गर्भसे उत्पन्न हुआ था, इसलिये तुम लोग उसे भी जल दो। ( ६-१३ )

अपनी माताके ऐसे कठोर वचन सुनकर सब पाण्डव कर्णके शोकसे व्याकुल होगये। तब पुरुषसिंह युधिष्ठिर सांपके समान लम्बा स्वांस लेकर अपनी मातासे बोले, ये बाणरूपी तरङ्ग ध्वजारूपी बडी बडी तरङ्ग, बडे बडे हाथरूपी ग्राहतालीके शब्दरूपी शब्द और रथरूपी भौरसे युक्त कर्णरूपी समुद्र पहिले तुम्हारे देवरूपी गर्भसे कैसे उत्पन्न हुए थे, जिसके बाणोंको अर्जुनके सिवाय और कोई नहीं सह सक्ता था, जिसके बाहुबलसे हमलोग सदा डरते रहते थे, जिसके बाहुबलसे धृतराष्ट्रके पुत्र राज्य करते थे, उस अग्निरूपी वीर्यको तुमने कपडेसे कैसे छिपाया था, अर्जुनके

यस्य बाहुबलं नित्यं धार्तराष्ट्रैरुपासितम् ॥ १८ ॥
उपासितं यथाऽस्माभिर्बलं गाण्डीवधन्वनः ।
भूमिपानां च सर्वेषां बलं बलवतां वरः ॥ १९ ॥
नान्यं कुन्तीसुतात्कर्णादगृह्णाद्रथिनां रथी ।
स नः प्रथमजो भ्राता सर्वशस्त्रभृतां वरः ॥ २० ॥
असूत तं भवत्यग्रे कथमद्भुतविक्रमम् ।
अहो भवत्या मंत्रस्य गूहनेन वयं हताः ॥ २१ ॥
निधनेन हि कर्णस्य पीडितास्तु सबान्धवाः ।
अभिमन्योर्विनाशेन द्रौपदेयवधेन च ॥ २२ ॥
पाञ्चालानां विनाशेन कुरूणां पतनेन च ।
ततः शतगुणं दुःखमिदं मामस्पृशद्भृशम् ॥ २३ ॥
कर्णमेवानुशोचामि दह्याम्यग्नाविवाहितः ।
नेह स्म किंचिदप्राप्यं भवेदपि दिवि स्थितम् ॥ २४ ॥
न चेदं वैशसं घोरं कौरवान्तकरं भवेत् ।
एवं विलप्य बहुलं धर्मराजो युधिष्ठिरः ॥ २५ ॥
व्यरुदच्छनकै राजंश्चकारास्योदकं प्रभुः ।
ततो विनेदुः सहसा स्त्रियस्ताः खलु सर्वशः ॥ २६ ॥
अभितो या स्थितास्तत्र तस्मिन्नुदककर्मणि ।
तत आनाययामास कर्णस्य सपरिच्छदाः ॥ २७ ॥
स्त्रियः कुरुपतिर्धीमान् भ्रातुः प्रेम्णा युधिष्ठिरः ।

बाणोंको महारथ कर्णके सिवाय और कोई राजा नहीं सह सक्ता था, यह सब शस्त्र जाननेवालोंमें श्रेष्ठ हम लोगोंके बडे भाई थे, उस महा बलवानको तुमने पहिले कैसे उत्पन्न किया था, तुमने यह कथा आज तक हम लोगोंसे नहीं कही, इसलिये हमारा नाश होगया। कर्ण, अभिमन्यु द्रौपदीके पांचों पुत्र पाञ्चाल और कौरवोंके मरनेसे हमें महा दुःख हुआ है और सब दुःखसे सौ गुना यह दुःख होगया। इस समय हम कर्णके शोकसे ऐसे व्याकुल होगये हैं जैसे कोई अग्निसे जलता है, यदि हम पहिले इस बातको जानते, तो यह कुरुकुलका नाश न होता। (१३-२५)

धर्मराज युधिष्ठिरने इस प्रकार धीरे धीरे रो कर कर्णको जल दिया। फिर राजा युधिष्ठिरने कर्णकी सब स्त्रियोंको

स ताभिः सह धर्मात्मा प्रेतकृत्यमनन्तरम् ॥ २८ ॥
चकार विधिवद्धीमान्धर्मराजो युधिष्ठिरः ।
पापेनासौ मया श्रेष्ठो भ्राता ज्ञातिर्निपातितः ॥ २९ ॥
अतो मनसि यद्गुह्यं स्त्रीणां तन्न भविष्यति ।
इत्युक्त्वा स तु गङ्गाया उत्तताराकुलेन्द्रियः ।
भ्रातृभिः सहितः सर्वैर्गङ्गातीरमुपेयिवान् ॥ ३० ॥ [ ८२५ ]

इति श्रीमहाभारते शतसाहस्र्यां संहितायां वैयासिक्यां स्त्रीपर्वणि स्त्रीविलापपर्वणि
कर्णगूढजत्वकथने सप्तविंशोऽध्यायः ॥ २७ ॥

समाप्तमिदं स्त्रीपर्व ।

अतःपरं शांतिपर्व भविष्यति ।

तस्यायमाद्यः श्लोकः ।

वैशम्पायन उवाच-कृतोदकास्ते सुहृदां सर्वेषां पाण्डुनन्दनाः ।
विदुरो धृतराष्ट्रश्च सर्वाश्च भरतस्त्रियः ॥ १ ॥

---

बुलाकर भाईके ओरसे उनका सब कर्म किया । फिर बोले कि "इस कुन्तीकी गुप्तता के कारण हमने अपने बडे भाई कर्ण को मार डाला, इस लिये हम शाप देते हैं कि स्त्रियोंके मनमें इसके बाद कोई बात गुप्त न रहेगी ।" ऐसा कहकर सब भाईयोंके समेत महाराज युधिष्ठिर व्याकुल होकर गङ्गासे निकले और तटपर बैठे । (२५-३०) [८२५]

स्त्रीपर्वमें सताईस अध्याय समाप्त ।

श्राद्धपर्व समाप्त ।

स्त्रीपर्व समाप्त ।

आदितः श्लोकसंख्या—

| | |
|---|---|
| १ आदिपर्व | ८७०१ |
| २ सभापर्व | २७६२ |
| ३ वनपर्व | ११८९२ |
| ४ विराटपर्व | २२६२ |
| ५ उद्योगपर्व | ६५९० |
| ६ भीष्मपर्व | ५८७० |
| ७ द्रोणपर्व | ९६४२ |
| ८ कर्णपर्व | ५०१४ |
| ९ शल्यपर्व | ३७३८ |
| १० सौप्तिकपर्व | ८०३ |
| ११ स्त्रीपर्व | ८२५ |
| सर्वयोग | ५८०९९ |

# स्त्रीपर्वकी विषयसूची ।